# सिद्ध योग सर्वार्थ सिद्ध योग तथा अमृत सिद्ध योग सम्वत् 2056 विक्रमी

किसी शुभ कार्य के लिए या महत्वपूर्ण कार्य के लिए विशेष मुहूर्त न बनता हो तो निम्नलिखित सिद्ध योग, सर्वार्थ सिद्ध योग एवं अमृत सिद्ध योग मुहूर्त देखकर उक्त कार्य के सिद्ध होने की कामना की जा सकती है।

## सिद्ध योग : धन सम्बन्धी कार्यो के लेन देन

| तिथि | वार | तिथि | वार |
|---|---|---|---|
| 24-03-99 | बुधवार | 23-10-99 | शनिवार |
| 10-04-99 | शनिवार | 06-11-99 | शनिवार |
| 24-04-99 | शुक्रवार | 10-11-99 | बुधवार |
| 12-05-99 | बुधवार | 16-11-99 | मंगलवार |
| 18-05-99 | मंगलवार | 18-11-99 | गुरुवार |
| 20-05-99 | गुरुवार | 19-11-99 | शुक्रवार |
| 26-05-99 | बुधवार | 30-11-99 | मंगलवार |
| 29-05-99 | शनिवार | 02-12-99 | गुरुवार |
| 12-06-99 | शनिवार | 03-12-99 | शुक्रवार |
| 30-06-99 | बुधवार | 15-12-99 | बुधवार |
| 06-07-99 | मंगलवार | 29-12-99 | बुधवार |
| 08-07-99 | गुरुवार | 04-01-2000 | मंगलवार |
| 09-07-99 | शुक्रवार | 07-01-2000 | शुक्रवार |
| 20-07-99 | मंगलवार | 15-01-2000 | शनिवार |
| 04-08-99 | बुधवार | 29-01-2000 | शनिवार |
| 18-08-99 | बुधवार | 02-02-2000 | बुधवार |
| 24-08-99 | मंगलवार | 08-02-2000 | मंगलवार |
| 26-08-99 | गुरुवार | 10-02-2000 | गुरुवार |
| 27-08-99 | शुक्रवार | 11-02-2000 | शुक्रवार |
| 04-09-99 | शनिवार | 16-02-2000 | बुधवार |
| 07-09-99 | मंगलवार | 22-02-2000 | मंगलवार |
| 10-09-99 | शुक्रवार | 24-02-2000 | गुरुवार |
| 22-09-99 | बुधवार | 25-02-2000 | शुक्रवार |
| 28-09-99 | मंगलवार | 08-03-2000 | बुधवार |
| 30-09-99 | गुरुवार | 22-03-2000 | बुधवार |
| 06-10-99 | बुधवार | 28-03-2000 | मंगलवार |
| 12-10-99 | मंगलवार | 30-03-2000 | गुरुवार |
| 14-10-99 | गुरुवार | 31-03-2000 | शुक्रवार |
| 15-10-99 | शुक्रवार | | |

## सर्वार्थ-सिद्ध योग

सर्वार्थ सिद्ध योग में नया वस्त्र आभूषण भूमि आदि का क्रय-विक्रय किसी से समझौता करना, परीक्षा देना, रत्न धारण करना तथा किसी कम्पीटिशन के लिए आवेदक कर सकते है

| तिथि | वार | तिथि | वार |
|---|---|---|---|
| 19-03-1999 | शुक्रवार | 26-08-1999 | गुरुवार |
| 03-04-1999 | शनिवार | 03-09-1999 | शुक्रवार |
| 05-04-1999 | सोमवार | 12-09-1999 | रविवार |
| 19-04-1999 | सोमवार | 23-09-1999 | गुरुवार |
| 28-04-1999 | बुधवार | 05-10-1999 | मंगलवार |
| 02-05-1999 | रविवार | 10-11-1999 | बुधवार |
| 03-05-1999 | सोमवार | 15-11-1999 | सोमवार |
| 13-05-1999 | गुरुवार | 24-11-1999 | बुधवार |
| 14-05-1999 | शुक्रवार | 01-01-2000 | शनिवार |
| 17-05-1999 | सोमवार | 03-01-2000 | सोमवार |
| 26-05-1999 | बुधवार | 14-01-2000 | शुक्रवार |
| 30-05-1999 | रविवार | 26-01-2000 | बुधवार |
| 02-06-1999 | बुधवार | 30-01-2000 | रविवार |
| 08-06-1999 | मंगलवार | 31-01-2000 | सोमवार |
| 14-06-1999 | सोमवार | 05-02-2000 | शनिवार |
| 30-06-1999 | बुधवार | 10-02-2000 | गुरुवार |
| 06-07-1999 | मंगलवार | 11-02-2000 | शुक्रवार |
| 10-07-1999 | शनिवार | 14-02-2000 | सोमवार |
| 18-07-1999 | रविवार | 23-02-2000 | बुधवार |
| 29-07-1999 | गुरुवार | 27-02-2000 | रविवार |
| 07-08-1999 | शनिवार | 07-03-2000 | मंगलवार |
| 15-08-1999 | रविवार | 09-03-2000 | गुरुवार |
| 22-08-1999 | रविवार | 04-04-2000 | मंगलवार |

## गुरू पुष्य योग (जनवरी 1999 से सम्वत् तक)

| तिथि | घ.मि. | तिथि | घ.मि. |
|---|---|---|---|
| 17-06-99 | सूर्योदय | 16-03-2000 | 21-3[illegible] |

## अमृत सिद्ध योग

यात्रा करना तथा सिद्ध व सर्वार्थ सिद्ध योग द्वारा दर्शाये गये उक्त सभी कार्य किये जा सकते है।

| तिथि | वार | तिथि | वार |
|---|---|---|---|
| 19-03-1999 | शुक्रवार | 31-08-1999 | मंगलवार |
| 20-05-1999 | गुरुवार | 12-09-1999 | रविवार |
| 14-06-1999 | सोमवार | 13-10-1999 | बुधवार |
| 17-06-1999 | गुरुवार | 10-11-1999 | बुधवार |
| 10-07-1999 | शनिवार | 14-01-2000 | शुक्रवार |
| 07-08-1999 | शनिवार | 13-03-2000 | सोमवार |
| 15-08-1999 | रविवार | 16-03-2000 | गुरुवार |

## द्विपुष्कर योग / त्रिपुष्कर योग

| द्विपुष्कर योग तिथि | वार | त्रिपुष्कर योग तिथि | वार |
|---|---|---|---|
| 27-04-1999 | मंगलवार | 08-08-1999 | रविवार |
| 11-09-1999 | शनिवार | 04-12-1999 | शनिवार |
| 08-12-1999 | शनिवार | 01-04-2000 | शनिवार |
| 26-02-2000 | शनिवार | | |

## रवि पुष्य योग

(जनवरी 1999 से सम्वत् पर्यन्त तक)

| तिथि | ध. मि. | तिथि | ध.मि. |
|---|---|---|---|
| 31-10-99 | २८।४५ | 28-11-99 | 21-36 |

# गंडमूल नक्षत्रों का विवरण सन् 1999-2000 ई.

**सम्वत् 2056 में गंडमूल नक्षत्रों का प्रारम्भ एवं समाप्ति काल (भा. स्टै. टा.)**

**(4 जनवरी 1999 से लेकर 27 मार्च सन् 2000 तक)**

अश्विनी, आश्लेषा, मघा, ज्येष्ठा, मूला और रेवती इन छः गंडमूल नक्षत्रों में जन्म लेने वाले जातक स्वयं अपने लिए व माता–पिता के अशुभ फलदायक होते है अधिकतर गंडमूल में जन्म लेने वाले जातक जीवित नहीं रहते, अगर जीवित रहें तो कुल का नाम रोशन करने वाले होते है। उपरोक्त नक्षत्रों मे जन्म होने पर 27 दिन बाद उसी नक्षत्र काल में किसी योग्य ब्राह्मण से पूजा करवा लेनी चाहिए। भारतीय समयानुसार सम्वत् 2056 विक्रमी में नीचे लिखे गंडमूल नक्षत्रों का विवरण इस प्रकार है।

| नक्षत्र | प्रारम्भ काल | घ.मि. | समाप्ति काल | घ.मि. | नक्षत्र | प्रारम्भ काल | घ.मि. | समाप्ति काल | घ.मि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ऽश्लेषा-मघा | 04-01-99 | 12-27 | 06-01-99 | 13-07 | ज्येष्ठा-मूला | 20-08-99 | 13-29 | 22-08-99 | 18-32 |
| ज्येष्ठा-मूला | 14-01-99 | 03-51 | 16-01-99 | 08-57 | रेवती-ऽश्वनी | 29-08-99 | 24-10 | 31-08-99 | 22-42 |
| रेवती-ऽश्वनी | 23-01-99 | 08-02 | 25-01-99 | 05-02 | ऽश्लेषा-मघा | 07-09-99 | 11-33 | 09-09-99 | 10-25 |
| ऽश्लेषा-मघा | 31-01-99 | 20-17 | 02-02-99 | 21-17 | ज्येष्ठा-मूला | 16-09-99 | 20-27 | 18-09-99 | 25-38 |
| ज्येष्ठा-मूला | 10-02-99 | 11-01 | 12-02-99 | 15-16 | रेवती-ऽश्वनी | 26-09-99 | 07-59 | 27-09-99 | 29-58 |
| रेवती-ऽश्वनी | 19-02-99 | 18-00 | 21-02-99 | 13-02 | ऽश्लेषा-मघा | 04-10-99 | 19-29 | 06-10-99 | 18-10 |
| ऽश्लेषा-मघा | 28-02-99 | 03-57 | 02-03-99 | 05-12 | ज्येष्ठा-मूला | 13-10-99 | 27-42 | 16-10-99 | 06-34 |
| ज्येष्ठा-मूला | 09-03-99 | 18-03 | 11-03-99 | 15-42 | रेवती-ऽश्वनी | 23-10-99 | 15-58 | 25-10-99 | 14-06 |
| रेवती-ऽश्वनी | 18-93-99 | 23-50 | 20-3-99 | 20-57 | ऽश्लेषा-मघा | 31-10-99 | 27-32 | 03-11-99 | 06-02 |
| ऽश्लेषा-मघा | 27-03-99 | 11-35 | 29-03-99 | 11-36 | ज्येष्ठा-मूला | 10-11-99 | 10-49 | 12-11-99 | 16-02 |
| ज्येष्ठा-मूला | 05-04-99 | 25-04 | 07-04-99 | 29-37 | रेवती-ऽश्वनी | 19-11-99 | 24-54 | 21-11-99 | 22-11 |
| रेवती-ऽश्वनी | 15-04-99 | 07-40 | 16-04-99 | 28-53 | ऽश्लेषा-मघा | 28-11-99 | 11-39 | 30-11-99 | 09-58 |
| ऽश्लेषा-मघा | 23-04-99 | 19-17 | 25-04-99 | 19-07 | ज्येष्ठा-मूला | 07-12-99 | 17-02 | 09-12-99 | 23-15 |
| ज्येष्ठा-मूला | 03-05-99 | 08-08 | 05-05-99 | 12-49 | रेवती-ऽश्वनी | 17-12-99 | 07-50 | 19-12-99 | 06-17 |
| रेवती-ऽश्वनी | 12-05-99 | 15-35 | 14-05-99 | 12-54 | ऽश्लेषा-मघा | 25-12-99 | 19-47 | 27-12-99 | 17-59 |
| ऽश्लेषा-मघा | 20-05-99 | 27-10 | 22-05-99 | 26-48 | ज्येष्ठा-मूला | 03-1-2000 | 25-23 | 06-1-2000 | 06-35 |
| ज्येष्ठा-मूला | 30-05-99 | 15-25 | 01-06-99 | 20-14 | रेवती-ऽश्वनी | 13-1-2000 | 15-50 | 15-1-2000 | 14-27 |
| रेवती-ऽश्वनी | 08-06-99 | 23-46 | 10-06-99 | 21-34 | ऽश्लेषा-मघा | 21-1-2000 | 27-57 | 23-1-2000 | 25-59 |
| ऽश्लेषा-मघा | 17-06-99 | 11-24 | 19-06-99 | 10-43 | ज्येष्ठा-मूला | 31-1-2000 | 08-37 | 02-2-2000 | 13-45 |
| ज्येष्ठा-मूला | 26-06-99 | 22-49 | 28-06-99 | 27-43 | रेवती-ऽश्वनी | 09-2-2000 | 23-36 | 11-2-2000 | 22-23 |
| रेवती-ऽश्वनी | 06-07-99 | 07-56 | 07-07-99 | 29-24 | ऽश्लेषा-मघा | 18-2-2000 | 11-53 | 20-2-2000 | 09-47 |
| ऽश्लेषा-मघा | 14-07-99 | 19-24 | 16-07-99 | 18-30 | ज्येष्ठा-मूला | 27-2-2000 | 15-42 | 29-2-2000 | 20-47 |
| ज्येष्ठा-मूला | 24-07-99 | 06-12 | 26-07-99 | 11-12 | रेवती-ऽश्वनी | 08-3-2000 | 07-14 | 10-2-2000 | 06-11 |
| रेवती-ऽश्वनी | 02-08-99 | 16-08 | 04-08-99 | 13-48 | ऽश्लेषा-मघा | 16-3-2000 | 19-46 | 18-3-2000 | 17-32 |
| ऽश्लेषा-मघा | 10-08-99 | 27-33 | 12-08-99 | 27-00 | ज्येष्ठा-मूला | 25-3-2000 | 22-45 | 27-3-2000 | 27-48 |

# पंचकारम्भ एवं समाप्ति काल

**सम्वत् 2056 विक्रमी**

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| तिथि | घ.मि. | तिथि | घ.मि. |
| 19-01-99 | 22-39 | 24-01-99 | 06-38 |
| 16-02-99 | 06-21 | 20-02-99 | 14-36 |
| 15-03-99 | 13-40 | 19-03-99 | 20-28 |
| 11-04-99 | 21-24 | 16-04-99 | 06-23 |
| 08-05-99 | 28-59 | 13-05-99 | 14-22 |
| 05-06-99 | 12-50 | 09-06-99 | 22-34 |
| 02-07-99 | 20-40 | 07-07-99 | 06-50 |
| 29-07-99 | 28-32 | 03-08-99 | 14-25 |
| 26-08-99 | 12-14 | 30-08-99 | 23-13 |
| 22-09-99 | 19-43 | 27-09-99 | 07-10 |
| 19-10-99 | 27-14 | 24-10-99 | 15-12 |
| 16-11-99 | 10-45 | 20-11-99 | 23-13 |
| 13-12-99 | 18-17 | 18-12-99 | 06-14 |
| 09-1-2000 | 25-31 | 14-1-2000 | 15-18 |
| 04-2-2000 | 09-17 | 10-2-2000 | 23-10 |
| 04-3-2000 | 12-33 | 09-3-2000 | 06-54 |
| 31-3-2000 | 23-46 | 05-4-2000 | ....... |

# व्यतिपात/महापात योग

**सम्वत् 2056 विक्रमी**

| तिथि | योग | तिथि | योग |
|---|---|---|---|
| 03-01-99 | वैधृत | 05-09-99 | वैधृत |
| 20-01-99 | व्यतिपात | 15-09-99 | वैधृत |
| 29-01-99 | वैधृत | 01-10-99 | व्यतिपात |
| 14-02-99 | व्यतिपात | 10-10-99 | वैधृत |
| 23-02-99 | वैधृत | 27-10-99 | व्यतिपात |
| 08-03-99 | व्यतिपात | 04-11-99 | वैधृत |
| 21-03-99 | वैधृत | 21-11-99 | व्यतिपात |
| 06-04-99 | व्यतिपात | 30-11-99 | वैधृत |
| 15-04-99 | वैधृत | 16-12-99 | व्यतिपात |
| 01-05-99 | व्यतिपात | 25-12-99 | वैधृत |
| 11-05-99 | वैधृत | 11-1-2000 | व्यतिपात |
| 26-05-99 | व्यतिपात | 20-1-2000 | वैधृत |
| 06-06-99 | वैधृत | 05-2-2000 | व्यतिपात |
| 21-06-99 | व्यतिपात | 14-2-2000 | वैधृत |
| 01-07-99 | वैधृत | 1-3-2000 | व्यतिपात |
| 16-07-99 | व्यतिपात | 14-3-2000 | वैधृत |
| 26-07-99 | वैधृत | 27-3-2000 | व्यतिपात |
| 11-08-99 | व्यतिपात | 21-08-99 | वैधृत |

# पंचक विचार सम्वत् 2056 विक्रमी

**(19 जनवरी 1999 से लेकर 05 अप्रैल सन् 2000 तक)**

धनेष्ठा नक्षत्र के तृतीय पाद से प्रारम्भ होकर रेवती नक्षत्र के अन्त तक के नक्षत्र पंचक नक्षत्र कहलाते है या चन्द्रमा का कुँभ राशि में प्रवेश होने से मीन राशि के अन्त तक के काल को पंचक कहते है इन नक्षत्रों के संचार के समय शास्त्रकारों ने ऐसा लिखा है कि :–

**शय्या वितानं प्रेताग्नि क्रिया काष्ट तृणर्जनं।**
**याम्यादिग्गमनं कुर्यान्न, चन्द्रे कुँभ मीनगे।।**

अर्थात :– पंचक में दक्षिण दिशा की यात्रा करना, मकान बनवाना, दाहं संस्कार करना चारपाई बनवाना, लकडी का भूसा आदि की खरीद करना ये सब कार्य मनाही है। यदि पंचक में मृत्यु हो जाये तो पंचक शन्ति करानी चाहिए अन्यथा पवित्र मनुष्यों की मृत्यु होने की सम्भावना रहती है। दाह संस्कार करते समय पांच पुतले संग जलाने चाहिए।



ज्योतिषी : सुनील दत्त जेतली
पंचांग कर्त्ता

# शनि की साढ़सती एवं ढैय्या का विचार

## (सम्वत् २०५६ विक्रमी में शनिश्चर ग्रह की स्थिति)

**सम्वत् २०५६ विक्रमी में शनिश्चर देवता मेष राशि में :** वैशाख कृष्ण षष्ठी मुताबिक १८ अप्रैल १९९८ ई० को शनिश्चर देवता मीन राशि से निकल कर मेष राशि में प्रवेश कर चुका हैं उस समय लग्न कर्क था और चन्द्रमा धन राशि पर संचार कर रहा था पूर्वाषाढ़ा नक्षत्र के द्वितीया चरण पर शनिश्चर देवता ने मेष राशि प्रवेश किया है और पूरा वर्ष मेष राशि पर संचार करेगा। **शनि वक्री मार्गीः** भाद्रपद कृष्ण तृतीया मुताबिक २६ अगस्त १९९९ ई. को शनिश्चर ग्रह वक्री होगा और १२ जनवरी सन् २००० को मार्गी होगा




## राशियों पर प्रभाव

- मीन-मेष-वृष राशि वालों के लिए साढ़सती
- कन्या-मकर राशि वालों के लिए ढैय्या

## पाया विचार

| सोना | चांदी | ताम्बा | लोहा |
|---|---|---|---|
| वृष | मिथुन | मेष | कर्क |
| तुला | कन्या | सिंह | वृश्चिक |
| धन | कुम्भ | मकर | मीन |

## साढ़सती-ढैय्या तथा सोने व लोहे के पाद वालों पर शनिश्चर देवता का प्रभाव

- वृष, तुला, धन राशि वालों को सोने का पाया
- मिथुन-कन्या, कुंभ राशि वालों के लिए चान्दी का पाया
- मेष सिह मकर राशि वालों को ताम्बा का पाया
- कर्क, वृश्चिक मीन राशि वालों के लिए लोहा का पाया

**मेष :** चिन्ता फिकर उदासी देने वाला शारीरिक कमजोरी, व्यथा दुःख पेट के हिस्से में दर्द वगैरह की शिकायत, कर्जा सिर पर चढ़ना, मित्र वर्ग से कोई मित्र विश्वासघाती साबित होगा किसी की गारन्टी वगैरह देने से आपको नुक्सान मगर लोहे सम्बन्धी कार्यों में लाभ होने के योग

**वृष :** आमदनी से खर्च कही अधिक, घरेलु परेशानी चोरी का भय विदेशी कार्यों मे नुक्सान तेज वाहनादि ध्यान से चलाये चोट आदि लगने के योग है। स्त्री सम्बन्धी मामलों से भी सतर्क रहे।

**मिथुन :** कारोबार में लाभ मान, सुख इज्जत में वृद्धि शुभ कार्यों में खर्च किसी मित्र द्वारा लाभ होने के योग मगर खर्चा इस वर्ष ज्यादा होगा। नाना–नानी को शारीरिक कष्ट।

**कर्क :** राजनीति क्षेत्र में लाभ बड़े–बडे लोगों से मुलाकात, अपने क्षेत्र मे प्रसिद्धि तथा राजदरबार की तरफ से मान, सुख मिलने के योग, मगर प्रतिद्वन्द्वि [illegible] गुरु होगा, विदेश यात्रा होगी, जो कि लाभदायक रहेगी।

**सिह :** अचानक भाग्य मे वृद्धि वर्ष के अन्त में काफी लाभ, प्रथम भाग मे निराशा सोचा हुआ कार्य पूर्ण होने के योग धर्म कर्म में खर्च अधिक होगा।

**कन्या :** किसी से वाद–विवाद के कारण मन क्षुब्ध रहेगा घरेलु लड़ाई झगड़ा पिता व भाई के साथ मन मुटाव दुर्घटना आदि से चोटादि लगने का भय, झूठा आरोप भी लग सकता है।

**तुला :** स्त्री के साथ मन मुटाव, या पति के साथ सम्बन्ध खराब होगें शादी में रुकावट, काफी दोड़ धूप करने के बाद सफलता मिलेगी अपने से बड़ी औरत से अवैध सम्बन्ध या स्त्रियों के लिए अपने से छोटे व्यक्ति से शारीरिक सम्बन्ध बनेगे यात्रा का योग भी बनेगा।

**वृश्चिक :** शत्रु का नाश, कार्यों में सफलता मगर छात्रादि को पढ़ाई में असफलता मिलने के योग, घर से भाग जाने के भी योग। अपनी ही जाति के लोग शत्रु बन जायेंगे।

**धन :** विद्या में सफलता गर्भवती औरत को पुत्र प्राप्ति के योग, मगर किसी से लड़ाई झगड़ा भी हो सकता है। सन्तान के शुभ कार्य विवाह आदि पर खर्च होने के योग।

**मकर :** माता को शारीरिक कष्ट, परिवारिक सुखों में कमी, गुप्त चिन्ता, फिकर उदासी शहर छोड़ने को मन करें, धनादि की कमी कर्जा सिर पर चढ़ना स्वभाव चिड़ाचिरा, शत्रु भय अपने को ऐसा अनुभव होना जैसे किसी ने कुछ किया हो।

**कुंभ :** कारोबार में लाभ देने वाला, नौकरी मे पदोन्नति अचानक धन लाभ तथा घरेलु सुख शान्ति वर्ष के मध्यान्ह तक भाईयों से विरोध तथा संयुक्त परिवार में अलग होने के योग।

**मीन :** अत्यन्त कठिन समस्यायें उत्पन्न होगी मगर बिगाड़ कुछ न होगा। कोई बड़ी सम्पत्ति का बिक जाने के भी योग है मानसिक तनाव तथा दूसरों से वैर भाव बना रहेगा।

शनिश्चर देवता जब इन राशियों पर नजरेबद से देखता है तो सबसे पहले चिन्ता, फिकर उदासी, घर के सुख को खराब, घर में लड़ाई झगड़ा क्लेश, रिश्तेदारों से मनमुटाव, माता, पिता, स्त्री, ससुर आदि सगे सम्बन्धियों से द्वेष पैदा कर देता है। मान प्रतिष्ठा में कमी महसूस होना कठिन से कठिन परिश्रम करने पर भी लाभ न होना, कारोबार में नुकसान, नौकरी में परेशानी, चलते हुए कारोबार में एकदम रुकावट, अपने से छोटे व्यक्तियों से मेल–मिलाप बढ़ना, सन्तान की ओर से दिल दुःखी व अपने कंट्रोल से बाहर हो जाये, जमीन, मकान जायदाद का बेचना, धोखा होना तथा किसी सच्चे झूठे आरोप में फंस जाना, गैर औरत सम्बन्धी मामलों से अपमानित होना, दुर्घटना, अग्नि व जलादि से नुकसान, रात को नींद का कम आना, भयानक स्वप्न दिखाई देने, कर्जा सिर पर चढ़ जाना, शहर छोड़ने को मन करना, जहां तक कि आत्महत्या करने को मन करना किसी नजदीकी रिश्तेदार को शारीरिक कष्ट मृत्यु, घर में दूध देने वाला जानवर दूध देना बन्द कर दे या मौत हो जाये। शनिश्चर की साढ़सती में जातक के मन में आवारा विचारों का आना। ऐसा अनिष्ट प्रभाव तब तक रहेगा जब जातक की जन्म पत्रिका में शनि नेष्ट भावस्थ होगा या महादशा व अन्तरदशा ठीक न चल रही होगी तो शनि की साढ़सती का बुरा प्रभाव रहेगा।

इसके अनिष्ट फल को दूर करने के लिए शनिवार के दिन तिल, तेल, मांह, लोहा, काला कपड़ा, नरेल, स्वर्ण, दही कचौड़ी छाया पात्र को दान के रूप में देनी चाहिए या शनि नक्षत्र स्त्रोतमः का पाठ हर रोज करने से साढ़सती व ढैय्या का अशुभ फल नष्ट हो जाता है।

इसके मन्त्रः ओ३म् प्राँ, प्रीं, प्रौं सः शनिश्चराय नमः'' का २३ हजार पाठ अवश्य करवायें [illegible] शनिश्चर सिद्ध यन्त्र [illegible] लाभ उठायें।

# अथाशौच व्यवस्था

तत्रादो सपिंडादि विचार-एक वंश के मूल पूरूष से सातवें तक सात पुरूष सपिंड कहलाते हैं। उसके ऊपर सात पीढ़ी ( ७ से १४) तक सोदक कहलाते है। उसके ऊपर सात पीढ़ी (१५ से २१) मे सगोत्र कहलाते है अशोच निर्णय करते समय उपरोक्त सपिण्डादि विचार ध्यान रखने योग्य है।

यदि गर्भ ४ महीने तक गिर जाये जो गर्भस्राव और ५ या ६ में गिरे गर्भपात कहलाता है, तीन महीने तक गर्भिणी को ३ रात्री का और ४ महीने ४ रात्री का सूतक अस्पृश्यता होती है पिता आदि सपिण्डों की स्नान मात्र से शुद्धि है। ५ या ६ महीने में सूतक होता है और ७वें महीने में गर्भ गिरे तो माता पिता आदि व्रह्याण सपिण्डों को १० दिन, क्षत्रियों को १२ दिन, वैश्यों को १५ दिन और शूद्रों को १ महीने का सूतक कहा है। वालक के जन्म होने पर व्रह्मणादिकों १०, १२, १५, ३० दिन तक सूतक होता है किन्तु नाल छेदने से पूर्व पिता को जात कर्म दानादिक में अधिकार होता है। सोदकों का ३ दिन का सूतक और सगोंत्रों की स्नान मात्र से शुद्धि होती है। वालक के जनने वाली स्त्री के पुत्र होने से २० दिन और कन्या होने से १ महीने तक अशुद्धि रहती है, यदि वालक मरा हुआ जन्मे तो भी सपिण्डों को १० दिन का शोच होता है, मृताशौच नहीं होता, बालक जन्म कर नाल छेदना से ही मर जावे तो माता को १० दिन पिता आदि सपिण्डों को ३ दिन का जनना शौच होता है। नाल छेदने से पीछे और नामकरण तक मृत्यु होय तो सपिण्डों को स्नान मात्र से शुद्धि ओर माता पिता को ३ दिन से शुद्धि होती है। कन्या हो तो १ दिन शुद्धि कहा है । २३ महीने तक के बालक को दाह नहीं करना चाहिए। नामकरण के पीछे ३ वर्ष तक चूड़ाकर्म न हुआ हो तो पुत्र मरण में सपिण्डों पुरूषों को एक दिन की अशुद्धि माता पिता को ३ दिन का मृतशोंच लगता है। चूड़ा कर्म हुआ हो तो सपिण्डों को ३ दिन की अशुद्धि होती है और यदि यज्ञोपवीत से पहले पिता आदि सपिण्डों को ३ दिन की अशुद्धि होती है और यदि यज्ञपोवीत हुये पीछे मर जाये तो व्राह्मणों को १० दिन क्षत्रियों को १२ वैश्यों को १५ दिन का पातक लगता है ३ वर्ष के पीछे सागाई होने से पहले कन्या की मृत्यु होय तो ३ पीढी के पुरूषों को १ दिन की अशुद्धि है और माता पिता को ३ दिन का पातक कहा है। सगाई होने से पीछे और विवाहं से पहले कन्या मर जावे तो पति के कुल के ७ पुरूषों और माता पिता को ३ दिन का पातक लगता है। यदि विवाह हुए पीछे कन्या पिता के घर जावे तो माता और सहोदर भाईयों को ३ दिन का पातक होता है और कन्या के चाचा आदि को १ दिन का पातक है यदि पति के घर में मरे तो भी माता पिता को ३ दिन का पातक होता है यदि पिता के घर में प्रसूता हो तो माता पिता को ३ दिन का सहोदर भाई और चाचा आदि को १ दिन का सूतक है पति के घर में प्रसूता होने से माता पिता के घर में विवाही हुई कन्या को ३ दिन का सूतक कहा है यदि वहन के घर मर जाये तो इनकी आपस में ३-३ रात्रि का पातक लगता है और अपने घर में केवल१ दिन का पातक लगता है मामा की मृत्यु में भानजे को एक दिन का पातक लगता है मामी के मरने में १ रात्री का होता है विना यज्ञोपवीत हुये छोटा भानजा मर [illegible] ३ दिन का पातक कहा है। यज्ञोपवीत के बाद मर जाये तो १ दिन का उनको पातक कहलाता है नाना के मरने पर ३ रात्री और नानी के १ दिन का दोहित्र को पातक हैं यज्ञोवीत हुए दोहित्र के मरने से ३ दिन, विना यज्ञोपवीत के नाना नानी को १ दिन का पातक है सास ससुर के मरने से जवाई पास हो तो ३ दिन पातक है जवाई के मरने पर कई आचार्यों के मत से १ दिन का पातक है। साला के मरने से बहनोई को १ दिन का पातक भूवा के मरने से १ दिन मौसी के मरने से ११ दिन का पातक है भूवा के बेटे मौसी के बेटे यह तीनों बाँधव कहलाते है दादी की वहन के पुत्र पिता की माता के वहन के पुत्र पिता के मामे के पुत्र यह पितृबांधव कहलाते है नानी की वहन के पुत्र माता के मामी के पुत्र नाना के बहन के पुत्र यह मातृबांधव कहलाते है इनमें से कोई मरजावे तो १ दिन का पातक और उनकी विवाही हुई कन्या मरे तो १ दिन का पातक कहा है गोद लिया पुत्र मर जावे तो दोनों तरफ के पिताओं को ३ दिन का पातक कहा है और दोनों तरफ के सपिण्डों को १ दिन का पातक है अन्य पुरूष के पुत्र गोद मे लेने से है यदि सपिण्डों को १० दिन का पातक लगता है सन्यासी व वान प्रस्थ और जो युद्ध में मर जाये तो स्नान मात्र से शुद्धि कही है गुरू शिष्य को मित्र को भी सुतक पातक होता है विदेश में स्थित पुरूष का जन्म मरण १० दिन के भीतर सुना जावे तो जितने दिन वाकी रहे उतने दिनों में शुद्धि होती है और माता पिता की मृत्यु होने से दूर देश स्थित पुत्र को वर्ष दिनों में शुद्धि होती है और माता पिता की मृत्यु होने से दूर देश स्थित पुत्र को वर्ष दिन के पीछे सुनने पर भी पूरे १० दिन का पातक होता है इसी तरह पत्नी मरने पर अथवा पति मरने पर ११ वर्ष पीछे मालूम हो तो माता पिता को ३ दिन का पातक होता है सपिंड में से किसी की मृत्यु १० दिन के उपरांत ३ माह में सुने तो ३ दिन, ६ महीने के भीतर १ दिन ६ महीने के भीतर १ दिन इसके पीछे स्नान मात्र से शुद्धि कही है १०वें रात्रि शेष रहने पर अरूणोदय के समय दूसरा १० का अशौच हो जाये तो सूर्योदय के उपरांत ३ रात्रि का पातक रहता है किन्तु सूतिका अग्निदाह देने वाले और पुत्र इनका पूरा पातक रहता है इसी तरह क्षत्रिय वैश्य और शूद्रों को अपने २ सवर्ण शौच में पहले आधे से पहले के साथ पिछले आधे पिछले के साथ शुद्धि हो जाती है। पातक के अन्त के दिनों में पातक हो तो २ दिन और वीतने पर से शुद्धि होती है सूतक में मरण हो जाये या मरण में सूतक हो जाये तो मरण तक अशौच के साथ शुद्धि होती है।

**सर्व द्रव्येषु विद्यैव द्रव्यमाहुरनुत्तमम्।**
**अहार्यत्वा दनर्घत्वा दक्षत्वाच्च सर्वदा।।**

जितने कुछ धन रत्न इस जगत में है उन सव धनरत्नों से विद्या धन सव की सम्मति में श्रेष्ठ है, न इसको कोई छीन सकता है, न कोई इसको मोल ले सकता है न इसका कभी क्षय ही हो सकता है। इस कारण ये विद्या धन ही इस संसार में निश्चय अमोल रत्न धन है।

# ज्योतिष शास्त्र के अनुभवी योग

पप्पी पञ्चांग जो कि आप प्रेमियों की सहानुभूति को देखते हुए पंचांग में आप लोगों की सेवा करने को तथा ज्योतिष शास्त्र और उसके द्वारा ज्योतिषी वर्ग की प्रशंसा को बढाने के लिये आप लोगों की सेवा में वो चमत्कारी योग इस पत्रा में देने का निश्चय किया है। जिसके कारण महर्षि बिल्लू जी तथा महर्षि चिटटू जी महर्षि कहलाने के योग्य हुऐ। सर्व प्रथम! अगर कोई पुरूष आकर प्रश्न कर्ता है कि ज्योतिषी जी महाराज आज रात्री को मैंने अपने स्वप्न में क्या देखा है ! तो प्रश्न लग्न बना कर इस प्रकार कहना! यथा! लग्न में सूर्य हो तो राजा, अग्नि, शस्त्र और लाल रंग का देखना कहना! चन्द्रमा हो तो श्वेत रग के पुष्प, चन्दन मोती तथा स्त्री को देखना कहना! मंगल हो तो रुधिर, मूंगा मांस कहना। बुध हो तो आकाश पर्वत, श्रृगादि में गमन कहना। बृहस्पति से धन तथा बन्धु से मिलन कहना। शुक्र हो तो जल क्रीड़ा तथा स्त्री सम्भोग कहना। शनि हो तो ऊंचे स्थान रोहण होवे अथवा लग्न तथा लग्न नवांश पति से पंडितों को कहना चाहिए, राहु, केतु हो तो भूत, सर्प डाकू को देखना कहना लग्नेश और चन्द्रमा शुभ युक्त केन्द्र गत हो तो श्रुति सच्ची और पाप युक्त दृष्ट वा त्रिक स्थान (६ । ८ । १२) में हो मिथ्या कहनी लग्न लग्नेश और चन्द्रमा और शुभ ग्रहों की दुष्टि व योग हो तो सौम्य वार्ता सत्य क्रूर वार्ता हो तो असत्य जानना और लग्नेश वक्र होने वाला हो तो सभी वार्ता मिथ्या होवे इति। प्रश्न लग्न से चोरका नाम तथा आयु मालूम करने का सहल तरीका किसी ने प्रश्न किया कि प. जी महाराज हमारा चोर कौन है अथवा कितनी आयु वाला है और उसकी जाती क्या है तो नीचे दिये हुवे तरीके के अनुसार देखना अगर उस समय (धन) लग्न हो ता स. प. ह. मा. ये चार अक्षर चोर के नाम के होंगे और भी किसी का नाम पूछे तो चोर के नाम की तरह की निकाल ले। मकर लग्न तथा वृष लग्न हो तो म. य. र. ल. ये चार अक्षर चोर के होते है। जैसे मकर लग्न हो तो म से आद चार अक्षर है सिंह लग्न में (छ) आदि ३ छ. ज. झ. ये चोर के आद अक्षर है (कर्क) लग्न में भी यही है म. थ. र. ल. ये मकर लग्न के चार के बाद के अक्षर वृष लग्न वाले के है। तो (त) आदि ३ अक्षर चोर के है त, ध, द, ये अक्षर है। (मिथुन) लग्न में (म) आदि ३ अक्षर म. य. र. ये अक्षर है। कुम्भ लग्न में (ल) आदि ३ अक्षर ल. व. स. अक्षर चोरों के है। मीन लग्न में (म) आदि ३ अक्षर म. य.र. तथा वृश्चिक लग्न में भी (म) आदि ३ अक्षर म. य.र. होते है। सर्व प्रकार की वस्तुओं की मन्दा तेजी देखने के लिये ज्योतिषीयों को लग्न का भी विचार करना चाहिए। यदि लग्न सबल हो तो सस्ता कहना चाहिए। लग्न निर्बल हो तो महिंगा कहना। लग्न का बल ऐसे देखना कि सौम्यग्रह लग्न को देखते हो अथवा स्वामी लग्न को देखता हो अथवा केन्द्रों तथा त्रिकोणों में सौम्य पड़े हो या लग्न में शुभ ग्रह पड़े हो तो लग्न बलवान जानना अगर इस के उल्ट हो तो निर्बल कहना। यदि कोई पूछे कि आज का दिन या एक सप्ताह मेरा कैसे जायेगा अच्छा या बुरा, तो यदि चन्द्रमा की लग्न में व सप्तम स्थान में शुभ युक्त या शुभ दृष्टि हो तो सारा दिन उसका अच्छा जायेगा। कुशलतादि ! प्रश्न में यदि अष्टम स्थान में राहु या मंगल शनि या कोई क्रूरग्रह आपने क्षेत्र का होकर पड़ा हो और साथ में चन्द्रमा भी हो तो कहना के हथियार या चाकू या छुरी से नुकसान होगा बाहर घूमने के लिये मत जाये जब तक चन्द्रमा का उनके साथ योग या दृष्टि योग होगा तब तक घूमने के लिये बाहर मत जावे। इति? अथ द्विग्रह योग कहते हैं! चन्द्रमा सूर्य के साथ हो तो सरकारी नौकरी करने वाला होता है। चन्द्रमा मंगल के साथ हो तो छाबड़ी यानि बाजार की वस्तुओं के बेचने वाला होता है। तथा उदास चितवाला होता है। चन्द्रमा गुरू के साथ हो तो आपने कुल में सबसे अधिक धन तथा प्रतिष्ठा वाला और दूर देशों में सफर करने वाला होता है। सफर भी जहाज समुद्री तथा आकाशी, चन्द्रमा शुक्र के साथ हो तो वस्त्र व्यवहार को जानने वाला होता है। तथा बुटी बेल और मीनाकारी को समझने वाला होता है।

# राशियों का स्वरूप

## मेष (ARIES) : (चू, चे, चो, ला, लि, लू, ले,लो, अ)

मेष राशि का मालिक मंगल ग्रह हैं । मंगल ग्रह मकर राशि के २८ अंश उच्च का और कर्क राशि के २८ अंश नीच का होता हैं । सूर्य, चन्द्रमा और वृहस्पति ग्रह इस राशि के मित्र हैं । बुध ग्रह इस राशि का शत्रु हैं । शुक्र और शनि इसके न ही मित्र हैं और न ही शत्रु हैं ।

जिस जातक का जन्म मेष राशि में हो तो जातक नर्म स्वभाव वाला, किसी के किये हुए को भूल जाने वाला, धार्मिक वृति वाला और शारीरिक तौर पर कमजोर होता हैं ऐसे जातक समान कद वाले, पेट की बीमारी से परेशान, किसी-किसी वक्त दिल घबराने के कारण कोई काम काज न करना तथा जिस भी कार्य को करने बैठना अधूरा ही छोड़ कर किसी दूसरे कार्य को पकड़ लेने वाले होते हैं । ऐसे जातकों की घर में मान इज्जत चाहे कम हो मगर बाहर बड़े-बड़े लोगों से मान प्रतिष्ठा पाने वाले होते हैं । इस राशि में जन्म लेने वाले जातकों को बचपन में पीठ, कंधे और बाजूओं पर काफी मात्रा में केश नजर आते हैं। गरीबों की सहायता करने वाले, ईश्वर पर भरोसा रखने वाले होते हैं। सोच विचार तो इस राशि वाले जातको की काफी ऊंची होती है मगर जो सोचते है वो पूरा नहीं हो पाता।

इस राशि वाले जातको को रात को पूरी तरह नींद का न आना, भयानक स्वप्न दिखाई देने ओर देवी देवताओं के दर्शन भी होते हैं । मेष राशि वाले जातक अपनी स्त्री की हर इच्छा को पूर्ण करने वाले होते हैं चाहे वो अच्छी हो या बुरी, इस विषय में नही सोचते । इस राशि वाले जातको को अपनी पैतृक सम्पत्ति यानि जमीन, मकान, जायदाद, मिलने की काफी सम्भावना होती हैं । पानी से दूर ही रहना चाहिए तालाब पर तैरना, नदी पर जाना इनके लिए खतरनाक साबित हो सकता हैं । इस राशि वाले जातक दूसरों से कम बातें करने वाले होते हैं । अगर करते है तो दूसरो को अपने सामने टिकने नहीं देते । आखिर की आयु में इस राशि वाले जातक शान्त जीवन व्यतीत करना पसन्द करते है ।

इस राशि वाले जातको को तेज रफ्तार वाली गाड़ियों पर ध्यान से सफर करना चाहिए क्योंकि चोट दुर्घटना होने का भी योग हैं । सोचते कुछ हैं होता कुछ और हैं । मेष राशि वाले जातक अपने पैरों पर खुद खड़े होने वाले होते हैं । परन्तु दुसरों पर विश्वास कम रखने वाले होते हैं । ऐसे जातक स्वार्थी भी होते हैं यानि किसी दूसरों की तरफ से काम निकाल कर सफलता प्राप्ति के बाद उसे भूल जाने वाले होते हैं लेकिन खुद भी इसी लपेट में आ जाते हैं । अपनी स्त्री के इलावा किसी अन्य औरत के साथ शारीरिक सम्बन्ध भी होते हैं ।

अपने मन की शान्ति के लिए इस राशि वाले जातकों को हनुमान चालीसा-मंगलवार हनुमान जी का जप पाठ करना शुभ फल कारक हैं । इस राशि वाले जातको को धोखा भी हो जाने का भय हैं इसलिए जब भी कोई कार्य को शुरू करे उस पर पुनः विचार कर लेना चाहिए । नहीं तो कोई नजदीकी सम्बन्धी ही धोखा दे जायेगा । मूँगा नग इस राशि वालों के लिए शुभ फल कारक हैं ।

## वृष (TAURUS) : (इ, उ, ए, ओ, व, वी, वु, वे, वो)

वृष राशि का स्वामी शुक्र ग्रह हैं । शुक्र ग्रह मीन राशि के २७ अंश उच्च का और कन्या राशि के २७ अंश नीच राशि का होता हैं । बुध और शनि ग्रह इसके मित्र हैं । सूर्य और चन्द्रमा इनके शत्रु तथा मंगल और वृहस्पति न शत्रु और न ही मित्र हैं यानि एक समान हैं ।

वृष राशि में जन्म लेने वाले जातक कई प्रकार के सुखों को भोगने वाले, छोटे से बड़े व्यक्ति बनने वाले और साफ दिल वाले होते हैं । दिल के नर्म तथा स्वभाव में कुछ तेजी होती हैं । अपनी बात पर अटल रहना इनका धर्म हैं । यानि अपनी बात को झूठा साबित नहीं करते । बहन भाईयों की तरफ से कुछ उम्मीद रखने के बदले उनकी मदद करने की ठान लेते हैं । परन्तु औरत के दबाव के कारण उनको भी अंगुठा दिखा देते हैं । लड़ाई झगड़े या जमीन जायदाद के झगड़ों के कारण इन राशि वाले जातकों को जेलयात्रा भी करनी पड़ जाती हैं । धन की कमी इस राशि वाले जातकों को कम ही रहती हैं । खर्च कम और आमदनी ज्यादा होती हैं । इस राशि वाले जातक अपने किये पर विश्वास रखने वाले ईश्वर पर कम विश्वास रखने वाले होते हैं । दान पुण्यादि में विश्वास कम रखने वाले होते हैं । अगर किसी का भला इस राशि वाले जातकों की तरफ से हो भी जाता हो तो उस पर देर तक विचार करते रहते हैं । न तो इस राशि वाले जातक किसी का भला करना चाहते हैं और न ही खुद करावाने की इच्छा रखते हैं । इस राशि वाले जातकों के विचार अलग से होते हैं । गुप्त रुप से कार्य को करने वाले प्रत्यक्ष न आने वाले होते हैं ।

दोस्त मित्रों की तरफ से इस राशि वाले जातक आर्थिक व्यवस्था से कमजोर नजर आते हैं यानि कि दोस्त मित्रों के पास इनसे भी अधिक धन होता हैं । पर न ही मित्र इन्हीं की आर्थिक सहायता करते हैं और न यह जातक खुद । परन्तु मित्र धोखा देने वाले होते । इस राशि वाले जातकों को अकेले बैठना ज्यादा अच्छा लगता हैं । जातक पढ़े लिखे और हौसला रखने वाले होते हैं । घर में स्त्री का सुख पूर्ण मिलता हैं । सन्तान पढ़ी लिखी तथा अपने कार्य में प्रसिद्ध होती हैं । रिश्तेदार तथा सगे सम्बन्धियों से मन मुटाव ही रहता हैं । इसी कारण ऐसे जातक शोभा नहीं पाते । अपनी स्त्री के इलावा अन्य स्त्रियों से भी सम्बन्ध रखने वाले होते हैं, ज्यादातर अपने से बड़ी आयु की स्त्री से भी सम्बन्ध बनते हैं ।

वृष राशि वाले जातको की जिन्दगी में कई उतार-चढ़ाव आते रहते हैं । पर हमेशा उनसे बचकर आगे निकल जाते हैं । दूसरों पर विश्वास कम रखने वाले होते हैं । यही कारण हैं कि जब भी कोई इनकी सहायता करने आता है तो उसी को ही ऐसे जातक धोखा दे जाते हैं । यहां तक कि किसी के किये हुए को भूल जाते हैं । वहमी स्वभाव वाले होते हैं तथा हमेशा सोच विचार में डूबे रहते हैं । तेज चलने वाले वाहन इत्यादि से ध्यान के साथ यात्रा करनी चाहिए । शुक्रवार का दिन इस राशि वाले जातकों के लिए शुभकारक हैं । शुक्रवार का व्रत या हीरा डालना विशेष फल कारक साबित होगा। इसके अतिरिक्त कभी-कभी शुक्रवार वाले दिन चावल, चीनी, दूध दक्षिणा किसी मंदिर में दे आने से बनते कार्यों में विघ्न नहीं आयेगा ।

## मिथुन (GEMINI) : ( क, कि, कु, घ, ड़, छ, के, को, ह)

इस राशि का मालिक बुध ग्रह हैं । बुध ग्रह कन्या राशि के १५ अंश उच्च का तथा मीन राशि के १५ अंश नीच राशि का होता हैं । सूर्य और शुक्र ग्रह इस राशि के मित्र हैं तथा चन्द्रमा ग्रह इस राशि का शत्रु हैं । मंगल, वृहस्पति और शनि ग्रह न इनके मित्र हैं और न ही शत्रु यानि सामान हैं ।

मिथुन राशि में जन्म लेने वाले जातक मीठी-मीठी बातें करने वाले हमेशा खुश रहने वाला तथा दूसरों को भी खुश रखने वाला होता हैं । स्वभाव का चंचल मोटी-मोटी आंखे तथा दूसरों का भला चाहने वाला होता हैं । इस राशि वाले जातकों की हर मनोकामना पूरी हो जाती हैं । यानि जो कुछ यह सोच लेते हैं वो कुछ देर बाद पूरा हो जाता हैं । माता-पिता की तरफ से भी धन तथा सहयोग प्राप्त होता हैं। ऐसे जातक किसी के आगे हाथ नहीं फैलाते अपने पैरों पर ही सब कुछ बना लेते हैं । हरेक के साथ अच्छा व्यवहार करने वाले होते है, कारोबार में लाभ प्राप्त करने वाले अच्छे व्यापारी होते हैं । अपने से छोटे व्यक्ति की कदर करने वाले होते हैं । इस राशि वाले जातक अपना कारोबार करने वाले चाहे वो छोटी किस्म का ही क्यों न हो यानि कि किसी के अधीन रह कर काम नहीं करते ।

इस राशि वाले जातक कला, संगीत तथा गान विद्या में रूचि रखने वाले होते हैं । अपनी स्त्री के अतिरिक्त दूसरी औरत से भी शारीरिक सम्बन्ध रखने वाले होते हैं । ऐसे जातकों में गुण अधिक और अवगुण कम होते हैं । काफी गुणवान तथा शोभा पाने वाले होते हैं । इस राशि वाले जातक चुस्त चालाक तथा काम में निपुण होते हैं। हरेक को एक समान समझते हैं । उच्च नीच का भेद भाव इनके दिल में नहीं होता । कभी-कभी गुस्से में आकर अपना नुक्सान खुद भी कर बैठते हैं । किसी वक्त दूसरों को प्रभाव में लाने के लिए अपनी इज्जत का घमण्ड लेकर दूसरों से वैर-भाव भी रख लेते हैं । किसी-किसी वक्त इस राशि वाले जातक घरेलू वाद विवाद के कारण परेशान भी रहते हैं । मगर ज्यादा परेशानी नहीं आती ।

इस राशि वाले जातकों के मित्र कम ही होते हैं एक या दो ही मित्र सारे जीवन में रहते है जो कि हर वक्त सहायता करने पर अटल रहते हैं । लम्बी आयु वाले तथा शारीरिक तौर पर कमजोर रहने वाले होते हैं । इस राशि वाले जातक शारीरिक तौर पर चाहे कमजोर नजर आते हो, परन्तु डरने वाले इन की आखों से तथा हुनर से ही डर जाते हैं । इस राशि वाले जातक अपने नाम के साथ-साथ अपने खानदान के नाम को भी रोशन करने वाले होते हैं । बुधवार का दिन इस राशि वालों के लिए सबसे अच्छा दिन होता है । कारोबार इस राशि वालों का अधिकतर अपने ही शहर में होता है यानि अपने शहर से बाहर कारोबार नहीं होता यही कारण है कि इस राशि वाले जातकों को यात्रा का योग कम रहता हैं । माता पिता का सुख पूर्ण प्राप्त होता हैं । विशेष फल प्राप्ति के लिए गारूत्मक नग पहनना चाहिए । जल से इस राशि वाले जातको सतर्क रहना चाहिए समुन्द्री जहाज किश्ती या तैरना हानिकारक साबित हो सकता हैं ।

## कर्क (CANCER) : ( हि, हू, हे, हो, ड, डि, डु, डें, डो)

इस राशि का मालिक चन्द्रमा ग्रह हैं । चन्द्रमा ग्रह वृष राशि के ३ अंश उच्च का तथा वृश्चिक के ३ अंश नीच राशि का होता हैं । सूर्य और बुध ग्रह इस राशि के मित्र हैं । इस राशि का शत्रु कोई ग्रह नहीं हैं । मंगल, वृहस्पति, शुक्र तथा शनि ग्रह इस राशि के न मित्र है और न ही शत्रु यानि एक समान हैं । चन्द्रमा मन का मालिक होता हैं ।

कर्क राशि में जन्म लेने वाला जातक काम करने में चुस्त, चालाक, धार्मिक वृत्ति वाला तथा दान पुण्यादिः में विश्वास रखने वाला होता हैं । रंग साफ, देखने में सुन्दर अच्छा मालदार तथा नामवार होता हैं । कर्क राशि वाला जातक अपने बड़े बजुर्गो की तथा गुरूओं की सेवा करने वाला होता हैं। इस राशि वाले जातक खुद अच्छे होने के नाते इनको साफ सुथरे लोग ही अच्छे लगते हैं । इनमें गुणों की मात्रा अधिक होती हैं । बचपन में सिर अथवा माथे पर गहरी चोट लगने का भी भय रहता हैं। शारीरिक तौर पर दुबले तथा शरबती आंखो वाले होते हैं । नाच, गान की विद्या में भी रूचि रखने वाले होते हैं । व्यापार में अच्छा धन प्राप्ति का भी योग होता हैं । व्यापार अकेले करना ही इस राशि वालों के लिए हितकर होगा । अगर किसी के साथ मिलकर व्यापार करेगे तो ऐसा धोखा खा सकते हैं कि फिर पुनः अपने पैरों पर खड़े होने के लिये धर-धर की ठोकरें खानी पड़े । विदेश में व्यापार करने पर इस राशि वाले जातकों को लाभ प्राप्त होता हैं। सफेद चीजों के व्यापार में भी लाभ प्राप्त करने वाले होते हैं ।

इस राशि वाले जातक चुपचाप रहने वाले तथा हर एक बात को बड़े ध्यान से सुनते हुए भी उस पर गौर नहीं करते । यही कारण है कि समझने वाला यह समझे कि साधारण पुरुष हैं । अपने शंहर से बाहर रहकर व्यापार करने वाले होते हैं । शरीर के दुबले, पतले और लोग इनकी आँखो से ही डर जाने वाले होते हैं । शरीर बहुत तन्दुरुस्ती वाला नहीं होता, पेट में गैस बढ़ जाने के कारण (Gas Trouble) की शिकायत भी रहती हैं । किसी वक्त दुसरों का भला करते-करते अपना ही नुकसान कर बैठते हैं । जातक समझदार तथा किसी सभा सोसायटी के प्रधान भी होते हैं । लोग सलाह-मशविरा लेने के लिए भी इनके पास आते हैं । घर के अन्य सदस्यों के अतिरिक्त इनकी बुद्धि ज्यादा बलवान होती हैं । हर एक काम करने से पहले उस पर अच्छी तरह सोच विचार करने वाले होते हैं । अपने नजदीकी सगे सम्बन्धियों की तरफ से धोखा हो जाने का भी डर होता हैं । विदेश यात्रा तथा तीर्थ यात्रा के करने वाले ईश्वर के भक्त होते हैं ।

इस राशि वाले जातक राजनैतिक कार्यो में हिस्सा लेने वाले तथा किसी उच्च पद पर आसीन होते हैं । इनके नीचे सो-पचास व्यक्ति हुक्म सुनने वाले भी होते हैं । अपने कार्य में प्रसिद्ध नेता, मन्त्री या किसी मन्त्री के नीचे कार्य करने वाले होते हैं । जेलयात्रा का योग भी इनके जीवन में आता हैं । जो कि राजनैतिक कार्यों के कारणों से होता है। दूसरों का भला करना अपना फर्ज समझते हैं चाहे दूसरे इनके प्रति वैर-भाव ही रखते हों । सोमवार का दिन इस राशि वालों के लिए सबसे अच्छा दिन हैं । शिव पूजन किया करें अक्ल में वृद्धि होगी । हाथ की अंगुली में डालने के लिए चांदी की अंगुठी में सफेद रंग का मोती डालना उत्तम फल कारक वाला साबित होगा ।

## सिंह (LEO) – ( म, मि, मू, मे, मो, टा, टि, टू, टे)

इस राशि का मालिक सूर्य ग्रह हैं । सूर्य ग्रह सारे ग्रहों को प्रकाश देने वाला होता हैं। सूर्य ग्रह मेष राशि के १० अंश उच्च का तथा तुला राशि के १० अंश नीच राशि का होता हैं । चन्द्रमा,के शत्रु हैं । बुध ग्रह सूर्य ग्रह, के इर्द-गिर्द रहता हैं इसलिए न तो यह मित्र हैं और न ही शत्रु यानि समान्य हैं । सारे ग्रह सूर्य के पास आने पर शक्ति हीन हो जाते हैं यानि उनका प्रभाव कम हो जाता हैं मगर राहु ग्रह सूर्य के पास या सामने आ जाये तो स्वयं सूर्य (Powerless) हो जाता हैं यानि उस समय सूर्य को ग्रहण लग जाता हैं चाहे वो थोड़े समय के लिए ही क्यों न लगे ।

सिंह राशि में जन्म लेने वाले जातक काम करने में निपुण, कठिन से कठिन काम करने के लिए भी आगे ही बढ़ते हैं । कठोर दिल वाले तथा हर काम में सफलता प्राप्त करने वाले होते हैं । इस राशि वालों के चेहरे पर नूर होता हैं । जातक न भी पढ़े लिखे हो तो भी देखने वाला इन्हीं को यही समझता हैं कि काफी पढ़ा लिखा तथा समझदार हैं । इस राशि वाले जातक किसी के ऊपर बोझ बनकर नहीं रहते । अपने पैरों पर खुद खड़े होकर नाम तथा पैसा कमाने वाले होते हैं दूसरों पर भरोसा न रखने वाले होते हैं । इस राशि वाले जातक मासाहारी चीजें अधिक पसन्द करते हैं । पैसा जिस तरह इनके पास आता हैं । उसी तरह पानी की तरह ही खर्च हो जाता हैं। गरीबों के हमदर्द होते है । दुश्मन को अपने सामने टिकने नहीं देते । धार्मिक वृत्ति वाले तथा दान पुण्यादि में भी विश्वास रखने वाले होते हैं । अगर किसी की आर्थिक सहायता कर देते हैं तो उसको बार-बार दोहराते नहीं हैं । किसी किसी वक्त छोटी-छोटी बात पर झगड़ा खड़ा कर देने वाले होते हैं । किसी के किये हुए को न तो यह जातक भूलते हैं और न ही उनको भूलते हैं जिन्होंने इनके प्रति वैर की भावना रखी हो उसको जिन्दगी भर याद रखते हैं और बदला लेकर ही छोड़ते हैं ।

इस राशि वाले जातकों के पांव एक जगह नहीं टिकते, ज्यादा समय अपने शहर से बाहर ही व्यतीत करते हैं । घरेलु कामों में इस राशि वालों को परेशान ही होना पड़ेगा । मित्रों की तरफ से इनको लाभ प्राप्ति की कोई सम्भावना नहीं होती बल्कि खुद मित्रों की सहायता करने वाले होते हैं । अच्छे-अच्छे लोगों से मेल मिलाप रखने वाले तथा अधिकतर खाने पीने की वस्तुओं का व्यापार करने वाले होते हैं। माता का सुख अधिक तथा पिता की तरफ से चिन्ता ग्रस्त ही होना पड़ता हैं। पिता से ख्यालात भी कम मिलते हैं ।

इस राशि वाले जातकों को पत्नी का सुख तो पूर्ण मिलता हैं । मगर हमेशा झगड़ा ही रहता हैं । अपनी औरत के अतिरिक्त दूसरों की औरतों पर भी नजर रखने वाले होते हैं । सन्तान इनकी ज्यादा तो होगी मगर पहली सन्तान अगर लड़का हो तो उसका सुख पूर्ण प्राप्त नहीं होता। इस राशि वालों के लिए रविवार का दिन विशेष लाभकारी रहेगा । अपनी राशि अनुसार इनको मानिक नग विशेष फलकारक हैं । इस राशि वाले जातकों को तेज वाहनादि ध्यान से चलाना चाहिए, सिर व माथे पर चोट भी लग सकती हैं। रोजाना सूर्य देवता को जल चढ़ाना इनके लिए हितकर होगा।

## कन्या (VIRGO) – (टो, प, पी, पू, ष, ण, ठ, पे, पो)

इस राशि का मालिक बुध ग्रह हैं । बुध ग्रह कन्या राशि के १५ अंश उच्च और मीन राशि के १५ अंश नीच राशि का होता हैं । बुध ग्रह के सूर्य और शनि ग्रह मित्र हैं और चन्द्रमा दुश्मन हैं। मंगल, वृहस्पति और शनि ग्रह इस राशि के न मित्र हैं और न ही शत्रु यानि एक समान हैं ।

कन्या राशि में जन्म लेने वाला जातक सज्जन मित्रों की सेवा करने वाले होते हैं । नर्म स्वभाव वाले, शरीर के पतले तथा साफ मन के होते हैं। अपने मन में कोई भी बात नहीं रखते । दूसरों को हौसला देने वाले तथा हर काम में निपुण होते हैं । हर एक काम का बुरा-भला नतीजा जानने वाले होते हैं । इस प्रकार की राशि वाले जातक दूसरों पर जल्द ही भरोसा रखने वाले होते हैं चाहे वो उनके दुश्मन क्यों न हो । अपना नुकसान करके दूसरों का भला चाहने वाले होते हैं । सुन्दर शरीर तथा धर्म कर्म के करने वाले होते हैं। पैसे का लालच इनको नहीं होता । कविता व राग विद्या में रूचि रखने वाले होते हैं । इस राशि की औरत हो तो पति की तरफ से इज्जत पाने वाली होती हैं । जीवन के एक दो बार ऐसी गलती कर बैठते हैं जिससे जीवन भी खुद उस पर पश्चाताप करते हैं । दूसरों की मदद करने पर कोई विचार नहीं करते तुरन्त उसकी मदद कर देते हैं जिससे कई बार पछताना पड़ता हैं ।

इस राशि के जातक अपने शहर में बाहर रहने वाले होते हैं । हरेक के साथ प्रेम भाव रखने वाले और हर एक बात दूसरों को कह देने वाले होते हैं चाहे उन्हें अच्छी लगे या बुरी । अपने मन में कुछ नहीं रखते । अपने जीवन के पहले हिस्से में कुछ कठिनाईयों का सामना भी करना पड़ता हैं । छोटी आयु में बीमारी के कारण कष्ट भी सहना पड़ता हैं । ज्यादा बोलने वाला तथा चुस्त चालाक होता हैं । बहुत आसान काम से धन प्राप्त करने वाला होता हैं । इस राशि वाले जातक अपने से छोटे पर हुक्म चलाने वाले और अपने से बड़ों का आदर करने वाले होते हैं। अचानक धन प्राप्ति के भी योग हैं । औरत का सुख पूर्ण प्राप्त नहीं होता। पिछली आयु आर्थिक दृष्टि से सुख प्राप्ति वाली होती हैं । जमीन मकान तथा सवारी का सुख पूर्ण बना रहता हैं । अपने तथा दूसरों का भला करने के पश्चात भी शोभा न पाने वाले होता हैं. । धन को पानी की तरह खर्च करने वाले होते हैं। यानि धन इनके पास इक्ट्ठा नहीं होता । माता-पिता और बहन-भाइयों का भी सुख पूर्ण प्राप्त होता हैं। साफ सुथरा भोजन करने वाले, मांस आदि से परहेज रखने वाले जिसे जीव हत्या समझ कर उससे नफरत भी करते हैं ।

इस राशि वाले जातकों का जीवन अधिकतर अपने शहर से बाहर व्यतीत होता हैं । सन्तान तीन का योग हैं । ऐसे जातक बुरा वक्त भी शान्ति के साथ व्यतीत करते हैं । कन्या राशि वालों के पास पैतृक सम्पत्ति नहीं होती जो कुछ भी बनाते हैं अपने पांवों पर खुद खड़े होकर बनाते हैं । इनके लिए बुधवार रविवार तथा शनिवार बहुत ही अच्छे दिन हैं । सोमवार का दिन इनके लिए विशेष कर अच्छा नहीं कहा जा सकता । इस राशि वालों को पन्ना नग पहनना चाहिए । मछली से इस राशि वाले जातकों को परहेज ही रखना चाहिए । व्यापारिक तौर पर लाभकारी रहेगा ।

## तुला (LIBRA) ( र, री, रू, रे, रो, ता , ति, तू, ते)

इस राशि का स्वामी शुक्र ग्रह हैं । शुक्र ग्रह मीन राशि के २७ अंश उच्च का होता है और कन्या राशि के २७ नीच राशि का होता हैं। बुध तथा शनि ग्रह इस राशि के मित्र हैं । सूर्य और चन्द्रमा इस राशि के दुश्मन हैं । मंगल और वृहस्पति इस राशि के न मित्र हैं और न ही शत्रु हैं । यानि एक समान हैं ।

तुला राशि में जन्म लेने वाले जातक लम्बे कद वाले, रंग गोरा, नैनक्श तेज और तन्दरूस्त शरीर वाले होते हैं । ऐसे जातक हरेक के साथ मीठी बातें करने वाले तथा दूसरों पर दया करने वाले होते हैं। किसी-किसी वक्त बिना किसी बात पर जल्द ही गुस्सा कर बैठते हैं । इस राशि वाले जातक किसी नये काम की खोज में लगे रहने वाले होते हैं। किसी एक काम को टिक कर नहीं करते। धन की किसी समय इतनी कमी आ जाती हैं कि ऋण लेकर गुजारा करना पड़ता हैं । कभी-कभी धन इतना अधिक हो जाता हैं कि उसकी आवश्यकता भी नहीं होती । इन राशि वाले जातकों की घर में मान-इज्जत कम होती हैं । मगर बाहर मान प्रतिष्ठा अधिक होती हैं । कारोबार के लिए इन राशि वालों के लिए लोहे सम्बन्धी कार्यों में लाभ प्रप्ति के अधिक योग होते हैं । जिस किसी काम को करने की ठान लेते हैं, उसे पूरा करके ही छोड़ते हैं । किसी-किसी समय ऐसे विचार भी बदल लेते हैं, जिनको सोचने में काफी समय नष्ट भी किया होता हैं। बहन-भाईयों की तरफ से मन परेशान ही रहता हैं । इस राशि वाले जातक ज्यादा बोलने वाले एक बात को बार-बार दोहराने वाले होते हैं। इनके मन में कोई भी बात नही टिक पाती। जल्द ही उसे दूसरों को बता देने वाले होते हैं । छोटे से बड़े व्यक्ति बनते हैं, प्रायः तकदीर इनका साथ दे जाती हैं। परन्तु काबिल किसी चीज़ के नहीं होते हैं ज्यादा न तो मेहनती होते हैं और न ही किस्मत हमेशा इनका साथ देती हैं ।

इस राशि वाले जातक जब १२ वर्ष की आयु में होते हैं तब पिता के कारोबार में काफी उतार-चढ़ाव आते हैं। मनमुटाव भी रहता हैं । पिता के काम कारोबार के लिए यह राशि ठीक नहीं कहीं जा सकती । आयु के प्रथम भाग में नौकरी से ही धन प्राप्त करते हैं जो कि बाद में अपने कारोबार में आ जाते हैं । देवी-देवताओं की पूजा करने वाले तथा साफ सुथरे रहने वाले होते हैं । बनावटी शान-शौकत रखने वाले होते हैं । तुला राशि वाले जातकों के मित्र अधिक होते हैं तथा दुश्मन कम होते हैं । सन्तान तथा स्त्री का सुख पूर्ण प्राप्त करने वाले होते हैं । अपनी अक्ल पर घमण्ड भी करने वाले होते हैं । पढ़े लिखे ज्यादा होने के कारण मान प्रतिष्ठा भी पाने वाले होते हैं । इस राशि वाले जातकों की आमदनी अधिक खर्च कम होते हैं । यानि कंजूस किस्म के होते हैं । खानदानी जमीन, जायदाद के कार्यो में नुक्सान ही पाने वाले होते हैं । घर के अन्य सदस्य इन राशि वाले जातको से वैर-भाव के साथ ही देखने वाले होते हैं । अपनी औरत के अलावा दूसरों की औरतों पर भी नजर रखने वाले होते हैं । इस राशि वालों के लिए रविवार तथा सोमवार का दिन छोड़कर बाकी सब दिन अच्छे तथा शुभ फल कारक होते हैं । हाथ की अंगुली में हीरे की अंगुठी डालना विशेष हितकर होगी ।

## वृश्चिक (SCORPIO) : ( तो, न, नि, नू ,ने, नो, या, यि, यु)

इस राशि का स्वामी मंगल ग्रह हैं । मंगल ग्रह मकर राशि के २८ अंश उच्च का और कर्क के २८ अंश नीच राशि का होता हैं । सूर्य चन्द्रमा तथा वृहस्पति ग्रह इस राशि के मित्र हैं । शनि और शुक्र ग्रह इस राशि के न तो मित्र हैं और न ही शत्रु, यानि एक समान है। । बुध ग्रह इस राशि का शत्रु हैं।

वृश्चिक राशि में जन्म लेने वाले जातक का कद लम्बा, रंग समान न बहुत साफ और न ही काला, इस राशि वाले जातक के पास या तो बहुत धन होता हैं और या तो धन की बहुत कमी होती हैं। छोटी उम्र से ही अपने शहर से बाहर रहने वाला होता हैं। आंखे पीलेपन पर, शारीरिक तौर पर पतले तथा कमजोर होते हैं । अपने ऊपर अभिमान रखने वाले तथा अपने परिवार के लिए कठोर दिल वाले होते हैं । घर में इस राशि वाले जातक की बात हर कोई मानता हैं । घर तथा बाहर दोनों तरफ हुक्म चलाने वाले होते हैं। इस राशि वाले जातक दूसरों को सलाह देने वाले, किसी के किये हुए को न भूलने वाले व अपने हौंसले के साथ धन प्राप्त करने वाले होते हैं । माता-पिता का भी सुख पूर्ण प्राप्त होता हैं। हर बात में बहस करके दूसरों को अपने समक्ष टिकने नहीं देते । इस राशि वाले जातक वैसे तो अपना ही कारोबार करने वाले होते हैं अगर नौकरी भी करें तो इनके नीचे हुक्म सुनने वाले होते हैं, जो इनका बराबर हुक्म सुनते हैं। ऐसे जातक जिस भी बात के बारे में सोच लेते हैं उसे पूरा ही करके छोड़ते हैं । चाहे उस पर कितना ही समय और पैसा खर्च हो । छोटी आयु में धन की इनके पास कमी ही रहती हैं। ३० वर्ष की आयु के बाद बेहद धन सब प्रकार के सुख, स्त्री, जमीन जायदाद का बनाना, सवारी तथा सन्तान का पूर्ण सुख प्राप्त होता हैं। अपने परिवार के अतिरिक्त दूसरों की भी देखभाल करते हैं

इस राशि वाले जातक अपनी बात पर अड़े रहने वाले होते हैं । किसी का बुरा न तो ऐसे जातक करते हैं तथा न ही इसे सहन कर पाते हैं । दूसरों की कमजोरी को झट पहचान लेते हैं। धार्मिक वृत्ति वाले पुण्यादि तथा गरीबों की सहायता करने वाले होते हैं ।

अपने असूलों और वादों के पक्के होते हैं । जातक कम पढ़े लिखे तथा अच्छी बुद्धि वाला कहलाता हैं । दुनिया में प्रसिद्ध तथा अपने नाम के साथ-साथ अपने वंश के नाम को भी रोशन करने वाले होते हैं । विदेश यात्रा तथा दोस्त मित्रों में ज्यादा दिल लगाने वाला होता हैं । विवाह उपरान्त ससुर की तरफ से भी धन प्राप्ति के सम्पूर्ण योग हैं । अचानक धन प्राप्ति के भी योग हैं कोई न कोई काम करते ही रहते हैं। बेकार बैठना न तो इनको खुद पसन्द हैं और न ही बेकार बैठने वाले लोगों को पसन्द करते हैं। सन्तान इनकी कम होती हैं । सगे सम्बन्धी इस राशि को चाहने वाले तथा अच्छे लगते है। अपने इलाके तथा किसी सभा सोसायटी के प्रधान भी होते हैं । हरेक के साथ भला चाहने वाले व खुश रहने वाले होते हैं । लड़ाई झगड़ा या तेज शस्त्र आदि से इस राशि वालों को सतर्क रहना चाहिए । इस राशि वालों के चेहरे पर चोट का निशान अवश्य दिखाई देना चाहिए । इस राशि वालों के लिए मंगलवार का दिन बहुत अच्छा हैं । विवाह एक से ज्यादा होने की भी सम्भावना होती हैं । मूंगा नग इन राशि वालों के लिए विशेष शुभ फलकारक होगा ।

## धन (SAGITTARIUS) : (ये, यो, भा, भि, भु, ध, फ, ढ, भे)

इस राशि का स्वामी वृहस्पति ग्रह हैं । गुरू ग्रह कर्क राशि के ५ अंश उच्च का तथा मकर राशि के ५ अंश नीच राशि का होता हैं। सूर्य-चन्द्रमा और मंगल इस राशि के स्वामी के मित्र हैं । शुक्र और शनि दुश्मन हैं । बुध इसका न तो मित्र हैं और न ही शत्रु ।

धन राशि में जन्म लेने वाला जातक बलवान, चेहरा रोनक वाला तथा साफ रंग वाला होता हैं। इस राशि वाले जातकों का मन एक समान स्थिर नहीं होता । किसी वक्त तो ऐसे किसी पर विश्वास कर बैठते हैं जैसे वो अपना ही हैं । परन्तु किसी वक्त अपनों से ही बेविश्वास करने लग पड़ते हैं। सच्चाई पर चलने वाले तथा सच बोलने वाले लोगों को ही पसन्द करने वाले होते हैं। ऐसे जातक अच्छे पढ़े-लिखे विद्यवान तथा अच्छी बुद्धि रखने वाले होते हैं। इन राशि वाले जातकों में गुणों की कमी नहीं होती । दूसरों की बात जल्द ही समझने वाले, अच्छा दिमाग रखने वाले होते हैं । दूसरों की बात को पहले ही बता देने वाले भी होते हैं । स्वभाव के नर्म ही होते हैं । किसी से बेकार की बातें नहीं करते । लम्बी बात को थोड़े में ही समाप्त कर देते हैं । इस राशि वाले जातक को कला, विज्ञान में काफी रूचि होती हैं । साईस विद्या के जानने वाले भी हैं । धन की इस राशि वालों के पास कमी नहीं रहती। जिस तरह पैसा कमाते हैं उसी तरह खुले दिल से खर्च भी कर देते हैं । मान-इज्जत पाने वाले तथा अपने नीचे हुक्म चलाने के लिए दो चार व्यक्ति भी रखते हैं ।

इस राशि वाले जातक ईश्वर पर भरोसा रखने वाले तथा अपनी कमाई के हिस्से से कुछ दान पुण्यादि में भी खर्च कर देते हैं । अपने बजूर्गों के नाम पर भी दान पुण्यादि करके पुण्य के भागी बनते हैं । इस राशि वाले जातक दिमागी काम करने वाले तथा अच्छे धन पात्र होते हैं । बहन-भाई इस राशि वालों के अधिक नहीं होते हैं । अधिक से अधिक तीन की संख्या होती हैं । पिता का सुख पूर्ण मिलता हैं । पिता के कारोबार से सम्बन्धित ही व्यापार करते हैं । क्योंकि इनको बजुर्गों के धन की कमाई होती हैं । पैतृक सम्पत्ति का भी इस राशि वालों को पूर्ण लाभ होता है। विदेश में कारोबार करने पर भी पूर्ण लाभ की सम्भावना होती है। अपने से बड़ी आयु की स्त्री के साथ इस राशि वालों के शारीरिक सम्बन्ध भी बने रहते हैं।

छोटी आयु में आर्थिक दृष्टि में कुछ कमजोर ही रहते हैं । अकेले बैठना ऐसे जातक कम ही पसन्द करते हैं । दोस्त मित्रों में बैठना ज्यादा पसन्द करते हैं । छाती में दर्द भी कभी-कभी महसूस करते हैं । सन्तान का सुख पूरा बना रहेगा पहली सन्तान लड़का हो तो उसकी सेहत के बारे में विशेष सतर्क रहने की आवश्यकता हैं । जिन्दगी में कई मुश्किलों का सामना भी करना पड़ेगा जो कि अपनी सूझ-बूझ के साथ उससे छुटकारा भी पा लेते हैं । नौकरी दो बार छोड़कर तीसरी बार पूरी तरह कामयाब होते हैं । वैसे तो अपना ही कारोबार करने वाले होते हैं क्योंकि इस राशि वाले जातक किसी के अधीन रहकर काम नहीं करते । शुक्रवार तथा शनिवार को छोड़कर वैसे तो बाकी दिन अच्छे तो हैं पर वीरवार का दिन इस राशि वालों के लिए विशेष फलकारक हैं ।

## मकर (CAPRICORN) : ( भो, जा, जी, खे, खि, खू, खो, ग, गि)

इस राशि का स्वामी शनि ग्रह हैं । शनि ग्रह तुला राशि के २० अंश उच्च का तथा मेष राशि के २० नीच राशि का होता हैं । इस राशि के शुक्र और बुध मित्र हैं तथा सूर्य मंगल और चन्द्रमा इस राशि के शत्रु हैं । वृहस्पति ग्रह इस राशि का न तो मित्र हैं और न ही शत्रु ।

इस राशि में जन्म लेने वाला जातक दूसरों के अधीन रह कर काम करने वाला होता हैं। जिन्दगी में उतार चढ़ाव भी सहन करने पड़ते हैं । शान्त रहने वाला तथा अपने परिवार के सदस्यों से सबसे कमजोर होते हैं । इस राशि वाले जातक जो कुछ कमाते हैं उसी वक्त खर्च कर देते हैं । यानि पैसा इनके पास नहीं टिकता । अगर कभी टिक भी जाये तो बुरे कामों में खर्च हो जाता हैं । मकर राशि में जन्म लेने वाला जातक अपनी स्त्री के अधीन रह कर काम करने वाला होता हैं । किसी-किसी वक्त अपनी स्त्री के पक्ष में वाद-विवाद में आकर घर के अन्य सदस्यों से भी कलेश कर बैठते हैं । जो कि इनके लिए स्वयं ठीक नहीं रहता । किसी वक्त अपने घर से दो-चार दिनों के लिए बिना पूछे चले जाना जिससे घर में परेशानी पैदा हो । अपने शहर से अलावा दूसरे शहर में भी अपना स्थान बनाने वाले होते हैं । घरेलु झगड़े तथा बाहरी झगड़ों से मन हमेशा परेशान ही रहता हैं । पैतृक सम्पत्ति के कारण घरेलु वाद विवाद में तथा Litigation में भी पड़ जाते हैं। स्त्री भी इन राशि वालों की चिड़चिड़ा स्वभाव वाली तथा द्वेष भाव रखने वाली होती है। मगर रौब में रूतबे में कभी कमी नही आती। इस राशि वाले जातकों का शरीर चाहे पतला या मोटा- चेहरे पर कभी भी रौनक नहीं होती किसी वक्त बहुत बड़े काम को करने में सफलता भी प्राप्त कर लेते हैं । परन्तु किसी समय छोटे से कार्य में भी कायमाव नहीं होते हैं । जिससे निराशा का मुंह देखना पड़ता हैं । इस राशि वाले जातक गाली-गलोच कुछ ज्यादा ही बोलने वाले होते हैं । हरेक के साथ जल्द ही गर्म हो बैठते हैं । बुरे वक्त पर इस राशि वाले जातकों की कोई भी मदद करने को तैयार नहीं होता परन्तु जब चार पैसे आ जाते हैं तो सब इस राशि वालों को अच्छा समझने लग जाते हैं । जिससे इनकी मान मर्यादा में वृद्धि होती हैं । अपनी स्त्री के अलावा दूसरों की स्त्रियों पर नजर डालने वाले होते हैं । सन्तान की तरफ से सुख पूर्ण प्राप्त होता हैं । सन्तान लड़कियों की संख्या अधिक तथा लड़कों की संख्या कम होती हैं । इस राशि वाले जातक दूसरों पर रहम करने वाला नहीं होता ।

अधिकतर इस राशि वाले जातक नौकरी करने वाले ही होते हैं अपना कारोबार करें भी तो नुकसान उठाकर नौकरी करने लग पड़ते हैं । अपने लिए तथा अपने घर के सुख के लिए ज्यादा चिन्ता करने वाले होते हैं । जिन्दगी कोई खास अच्छी व्यतीत नहीं होती । घरेलु समस्याओं से मन परेशान ही रहता हैं । परन्तु बाहर दोस्त मित्रों में खुश ही दिखाई देते हैं । घर में पिता से अधिक माता से प्यार करने वाले होते हैं पिता से मन मुटाव ही रहता हैं । बहन भाईयों के लिए कुछ अच्छा फल कारक हैं । शादी अगर २६ साल के बाद हो तो वैवाहिक जीवन का सुख पूर्ण प्राप्त न होगा । शनिवार का दिन इस राशि वालों के लिए विशेष फल कारक हैं ।

## कुंभ (AQUARIUS) ( गु,गे, गो, सा, सी, सु, से, सो, दा)

इस राशि का मालिक शनि ग्रह हैं, शनि ग्रह तुला राशि के २० अंश उच्च का तथा मेष राशि के २० अंश नीच राशि का होता हैं । शुक्र और बुध ग्रह इस राशि के मित्र हैं । सूर्य चन्द्रमा तथा मंगल इस राशि के शत्रु हैं ।

कुंभ राशि में जन्म लेने वाला जातक का कद लम्बा रंग गोरा तथा नैन-नक्श तेज होते हैं। छोटी आयु में कुछ कष्ट तकलीफें भी उठानी पड़ती हैं जिसे स्वयं हल करके अपना बुरा समय भी अच्छी तरह काट लेते हैं । इस राशि वाले जातक किसी के किये को न भूलने वाले तथा जो कुछ कह देते हैं उसे पूरा करके ही छोड़ते हैं चाहे उस पर कितना समय तथा धन ही क्यों न खर्च हो। औरतों में बैठना तथा हंसी-मजाक करना इस राशि वाले जातक ज्यादा पसन्द करते हैं । अधिकतर इस राशि वाले जातक लेखक भविष्यवक्ता तथा ज्योतिष में रूचि रखने वाले होते हैं । जिन्दगी में धन-दौलत जमीन सवारी का सुख पूर्ण मिलता हैं । दिल में कोई भी बात नहीं रखते तथा साफ दिल वाले होते हैं । धोखा करना खुद भी पसन्द नहीं करते और न ही धोखेबाज लोगों से मेल मिलाप रखते हैं ।

इस राशि वाले जातक अपने नियमों का पूरा-पालन करने वाले विश्वास पात्र तथा धार्मिक मामलों में रूचि रखने वाले होते हैं । अकेले बैठना इस राशि वाले जातकों को बिल्कुल पसन्द नहीं होता । विद्या की कमी इस राशि वाले जातकों को नहीं होती । अपनी विद्या के साथ ही अच्छा धन कमाने वाले होते हैं। विद्वान-मालदार तथा अपने क्षेत्र में प्रसिद्ध होते हैं । अपने नाम के साथ-साथ खानदान के नाम को भी रोशन करने वाले होते हैं । बजुर्गो की सेवा करने वाले तथा धार्मिक तीर्थ स्थानों पर बजुर्गो के नाम का कुछ पुण्य दानादि भी करने वाले होते हैं । चेहरे पर हमेशा रोनक ही रहती हैं परन्तु किसी वक्त स्वभाव इतना तेज हो जाता हैं कि अपने कन्ट्रोल से भी बाहर हो जाते हैं ।

इस राशि वाले जातकों को छोटी अवस्था में काफी मेहनत तथा कठिनाईयों का सामना करना पड़ता हैं । पहली अवस्था कुछ खास फलकारक नहीं होती मगर पिछली अवस्था काफी अच्छी तथा सुखों की प्राप्ति वाली गुजरती हैं । हीरे, जेवरात सोने चांदी का बनाना, जमीन मकान जायदाद का सुख पूर्ण मिलता हैं । स्त्री सन्तान का सुख भी पूर्ण प्राप्त होता हैं । परन्तु पैतृक सम्पत्ति सम्बन्धित झगड़े के कारण परेशान भी होना पड़ता हैं । दूसरों की सहायता करने के बाद उस पर सोच विचार भी करते हैं जो कि फजूल होता हैं । धन की कमी इस राशि वाले जातकों को नहीं रहती । पिता के साथ ख्यालात कम ही मिलते हैं । हौंसला रखने वाले तथा उद्यमी होते हैं । दान पुण्यादि में विश्वास रखने वाले, खानखानी काम करने वाले होते हैं। एक बार अपना नाम भी कमा लेते हैं जो शहर तथा बाहर के लोगों से काफी मान प्रतिष्ठा प्राप्त होती हैं। इस राशि वाले जातकों को घर तथा बाहर दोनों तरफ मान प्रतिष्ठा प्राप्त होती हैं । परिवार के सदस्य इस राशि वालों से सलाह मशवरा भी लेने के लिए आते हैं। इस राशि वाले जातकों को कफ की शिकायत छाती में दर्द के कारण कष्ट भी उठाना पड़ता हैं। शनिवार का दिन इस राशि वालों के लिए सबसे अच्छा दिन हैं ।

## मीन (PISCES) : (दी, दू, थ, झ, ञ, दे, दो, चा, ची)

इस राशि का मालिक वृहस्पति ग्रह हैं । वृहस्पति ग्रह कर्क राशि के ५ अंश उच्च राशि का होता हैं तथा मकर राशि के ५ अंश नीच राशि का होता हैं । सूर्य चन्द्रमा तथा मंगल इस राशि के मित्र हैं । बुध तथा शुक्र इस राशि के शत्रु हैं । शनिश्चर ग्रह इस राशि का न तो मित्र है और न ही शत्रु यानि समान्य हैं।

इस राशि में जन्म लेने वाले जातक का चेहरा भोलेपन वाला, देवता समान होता है । कद छोटा तथा शरीर सुडौल होता है । अपने जीवन में मान इज्जत बनाने वाले होते हैं । जातक किसी सभा सोसाइटी के प्रधान भी होते हैं । अच्छे-अच्छे गुणों वाला तथा भाग्यवान भी होता हैं । पढ़ाई में कुछ कमजोर ही रहता है मगर दिमाग बहुत तेज होता है । किसी भी कार्य को करने में घबराहट उत्पन्न नहीं होती । धन को व्यर्थ खर्च करने वाले नहीं होते । दूसरों की शारीरिक सेवा करने वाले, परन्तु आर्थिक सेवा करने से पीछे ही रहते हैं । तेज चलने वाले तथा हर काम को जल्दी ही निपटाने वाले होते हैं । किसी भी कार्य को दूसरे दिन पर नहीं छोड़ते । इस राशि वाले जातक मेहमानों की सेवा करने वाले तथा सगे सम्बन्धियों से मेल मिलाप अच्छा रखने वाले होते हैं । अपने विचारों से तथा बातों से दूसरों को अपने पक्ष में भी कर लेते हैं । दूसरे भी इस राशि वाले जातकों को चाहने वाले होते हैं । गुस्सा भी इस राशि वाले जातकों को ज्यादा आता है जो कि जल्द ही शान्त हो जाता है । स्त्रियों में मन ज्यादा ही लगता है । इनकी अपनी स्त्री भी काफी खुश रहने वाली होती हैं ।

मीन राशि वाले जातक कला, संगीत, विद्या में रूचि रखने वाले, जिससे दूसरों का प्रभाव इस राशि वाले जातकों पर जल्द ही पड़ जाता है । अपने हिम्मत और मेहनत से ही छोटे से बड़े व्यक्ति बनते हैं । कुछ देर नौकरी में रहने के बाद अपना नया कारोबार भी शुरू करने वाले होते हैं । क्योंकि इस राशि वाले जातक दूसरों पर अधीन रहकर काम नहीं कर सकते । अपनी शान में रहना इस राशि वाले जातक ज्यादा पसन्द करते हैं । खूबसूरत चीजों को ज्यादा पंसद करते हैं तथा इनका व्यापार करने पर लाभ भी प्राप्त होता हैं ।

वैवाहिक सुख कुछ कम ही मिलता है, शादी दो होने का योग है या एक जगह पर सगाई होने पर बातचीत में कुछ बाधा पड़ सकती है । स्त्री का सुख कम, लेकिन सन्तान का सुख पूर्ण प्राप्त होता है । इस राशि वाले जातकों को माता पिता की तरफ से तथा पैतृक सम्पत्ति मिलने का भी पूरा योग बने रहते हैं । सन्तान पढ़ी लिखी तथा मशहूर होती है । पहली सन्तान अगर लड़का हो तो उसके साथ मन मुटाव ही रहेगा । कारोबार इस राशि वालों को किसी से मिलकर नहीं करना चाहिए, धोखा हो जाने का भी योग हैं, विदेश यात्रा का भी योग हैं । विदेश में भी कारोबार करने वाले होते हैं । दो व्यक्तियों जितना दिमाग रखने वाले होते हैं ।

वैसे तो इस राशि वालों के लिए सभी दिन अच्छे हैं। मगर वीरवार का दिन बहुत ही शुभ फलकारक हैं। पुखराज नग सोने की अंगुठी में पहनने से श्रेष्ठ उत्तम फल प्राप्त होगा । मछली खाना इन राशि वालों के लिए हितकर न होगा । और न ही शराब मासादि का प्रयोग इन्हे वीरवार करना चाहिए ।

## स्वप्न का शुभ-अशुभ फल

जो स्वप्न परेशानी की नींद में अथवा बीमारी में दृष्टिगोचर हो तो उस पर विश्वास न करें। दिन में जब हम बार-बार किसी चीज के बारे में सोच विचार करते हैं तो वही रात को स्वप्न बनकर सामने आ जाता है उस पर भी विश्वास नहीं करना चाहिए। दिन में अथवा शाम को सोते वक्त स्वप्न दिखाई दे तो वो भी ठीक नहीं होता हैं। रात्रि प्रथम प्रहर में स्वप्न दिखाई दे तो उसका असर एक साल में दृष्टिगोचर होता हैं। दूसरे प्रहर के स्वप्न का फल ६ मास में, तीसरे प्रहर में देखा जाये तो ३ मास में, तथा रात्रि के चतुर्थ प्रहर में स्वप्न दिखाई दे तो उसका फल एक मास में मिलता हैं। अच्छा या बुरा स्वप्न प्रातः सूर्य उदय समय देखा जावे तो उसका फल एक प्रहर यानि २ घण्टे में दिखाई देता हैं।

अशुभ स्वप्न के फल को दूर करने के लिए महामृत्युञ्जय का जाप, स्वर्ण गोदान, पाठ पूजा, हवन यज्ञादि करना चाहिए। बुरे स्वप्नों को देखकर पुनः सो जाना भी दुःस्वप्न के अनिष्टफल को दूर करता हैं। अतः शुभ स्वप्न के बाद सो जाने से स्वप्न का फल निष्फल हो जाता है इसलिए सोना निषेद है।

अलग-अलग स्वपनों का शुभाऽशुभ फल इस प्रकार है ।

| स्वप्न | फल | स्वप्न | फल |
|---|---|---|---|
| अनाज का देखना | धन लाभ | गाय देखना | खुशी प्राप्ति |
| अग्नि देखना | आग से क्षति | गीता देखना | समृद्धिदायक |
| अभिनन्दन होना | मुकदमे में हार | गोता लगना देखना | गुप्त धन मिलना |
| अस्त्र-शस्त्र | रोग, दुख | गंगा देखना | मोक्ष प्राप्ति |
| अंगुठी पहनना | सुन्दर स्त्री | ग्रहण देखना | समाज में अप्रतिष्ठा |
| अंजन देखना | धन प्रप्ति | घड़ी देखना | नौकरी में पदोन्नति |
| आग उठाना | चोट लगे | घोड़ा देखना | चिन्ता हो |
| आभूषण देखना | शुभ लक्षण | घोड़े की सवारी | तरक्की होना |
| अंनार पाना | धन लाभ | चीखे मारना | संकट |
| इन्द्र धनुष | मुकदमे में जीत | चन्द्रमा देखना | श्वेत धन प्राप्ति |
| अनाज खाना | राजा से भय | चरख देखना | आर्थिक लाभ |
| ऋषि देखना | उन्नति के अवसर | चारपाई देखना | बीमारी का प्रतीक |
| कन्या देखना | तीर्थयात्रा | चिराग देखना | सुख शान्ति |
| कब्रिस्तान | समाज में मान | चौराहा देखना | आर्थिक हानि |
| कस्तूरी देखना | सदैव समृद्धि | छुरी देखना | रोग की निवृत्ति |
| कारागृह | विपत्ति आना | छोटा बालक | सन्तान वृद्धि |
| कूप देखना | धनागम के स्त्रोत | जहाज देखना | सफर हो |
| कुत्ते से डरना | लाभ हो | जवाहरात देखना | धनागम-संकेत |
| खिलोना देखना | सुख-शान्ति | जयमाला | समृद्धि घटे |
| गर्भपात देखना | गम्भीर रोग | जागरण होना | बुद्धि में आस्तीकता |

| स्वप्न | फल | स्वप्न | फल |
|---|---|---|---|
| जाल देखना | बन्धन में पड़ना | दुर्घटना होना | घातक चोट |
| जुआ खेलना | लाभ होना | दुश्मन देखना | हानि होना |
| जेब कटना | व्यापार में घाटा | देवस्थान | धार्मिक अभिरूचि |
| ज्योतिषी देखना | समृद्धि कारक | धन देखना | धन की प्राप्ति |
| झरना देखना | व्यय अधिक | धुआं देखना | कठिनाइयां |
| झूला देखना | चित में अस्थिरता | धूप निकलते देखना | ज्ञान का प्रकाश |
| टोकरी देखना | धन-धान्य की वृद्धि | धोबी देखना | प्रतिष्ठा में कमी |
| डाकखाना देखना | विदेश यात्रा | नक्शा देखना | निर्णीत योजना |
| डॉक्टर देखना | घर में रोग | नदी देखना | आकांक्षा पूर्ति |
| डूबता देखना | चोट-दुर्घटना | नेत्रों में सुरमा | मित्र प्राप्ति |
| सर्प देखना | घर मे सुख | नमाज देखना | धार्मिक रूचि |
| स्त्री देखना | कष्ट पाना | नीलकण्ठ देखना | सुख सौभाग्य |
| सोना पाना | दुखी होना | नेत्र देखना | ज्ञान वृद्धि |
| दर्पण देखना | वृद्ध की मृत्यु | पंडाल देखना | माँगलिक कार्य |
| ताबीज देखना | सौभाग्य प्राप्ति | परदेशी देखना | विदेश यात्रा |
| तालाब देखना | धन लाभ | पाखण्डी देखना | धन की हानि |
| तीर्थ स्थान | तीर्थ यात्रा | पितर देखना | सौभाग्य वृद्धि |
| तुलसी देखना | मांगलिक उत्सव | पहाड़ पर चढ़ना | नौकरी में तरक्की |
| तेजाब देखना | अग्नि भय | पानी पर चढ़ना | शत्रु नाश |
| तलवार देखना | शत्रु नाश | पक्षी देखना | हानि उठाना |
| तौहीन होना | शोक सूचक | पुष्प देखना | प्रसन्नता वृद्धि |
| त्रिशूल देखना | सौभाग्य का प्रतीक | पूजा करना | मित्रों से लाभ |
| सम्पत्ति देखना | दाम्पत्य जीवन सुख | प्रकाश देखना | ज्ञान प्राप्ति |
| दर्पण देखना | विपत्तिआना | प्राण प्रतिष्ठा | सौभाग्य प्राप्ति |
| दरिद्र देखना | धन की हानि | फल देखना | सन्तान प्राप्ति |
| दलदल देखना | व्यापार में लाभ | फुवारा देखना | धन प्राप्ति |
| दूध देखना | लाभ होना | बनजारा देखना | व्यापार में लाभ |
| दरिया का पानी | पदोन्नति | वन में दोड़ना | चिन्ता लगे |
| दान देना | धार्मिक उन्नति | वर्षा देखना | अनाज में मंदा |
| दांत देना | मृत्यु भय | विष खाना | दुःख-कष्ट |
| दाह संस्कार | आयु में वृद्धि | वसेरा देखना | भूमि लाभ |
| दिया देखना | बीमारी हो | वैद्य देखना | शारीरिक कष्ट |
| दिवाकर देखना | सौभाग्य की वृद्धि | वहली देखना | यात्रा का योग |
| [illegible] | [illegible] | बाढ़ देखना | प्रतिष्ठामें कमी |
| दुर्गा के दर्शन | दुःख दूर होना | भूकम्प देखना | शत्रु से भय |

# हाथ पर पर्वत (ग्रह) के निशानः-

हस्त रेखा के ज्ञान के साथ-साथ हथेली पर पर्वत (हाथ के उभरे हुए भाग) की जानकारी होनी आवश्यक है। हाथ के दो भाग होते हैं:-

**१. पहला भाग हथेली**

**२. दूसरा भाग अंगूठा और उंगलियाँ**



जिस भाग पर उंगलियाँ आधारित हैं, उस भाग को पर्वत कहते हैं। यदि किसी मनुष्य की जन्म-कुण्डली में कोई ग्रह उच्च का हो तो हाथ से भी उस ग्रह का पर्वत भी उभरा हुआ होता है। यदि किसी व्यक्ति को जन्म-तिथि व जन्म समय ज्ञात नहीं होता है तो हाथ देखने वाले उसकी हस्त रेखाओं व पर्वतों को देख कर उस व्यक्ति की जन्म-कुण्डली बना देते हैं। इन सभी तथ्यों का अध्ययन करते हुए हम यह कह सकते हैं कि हाथ व जन्म-कुण्डली में कोई अंतर नही है। हथेली पर पर्वतों के निशान अलग-अलग स्थान पर स्थित हैं।

**१. तर्जनी उंगली-गुरू ग्रह का पर्वत** **२. मध्यमा उंगली-शनि ग्रह का पर्वत**

**३. अनामिका उंगली-सूर्य ग्रह का पर्वत** **४. कनिष्टका उंगली-बुध ग्रह का पर्वत**

**५. हदय रेखा के नीचे और मस्तक रेखा के ऊपर मंगल ग्रह का पर्वत स्थित है। इसी प्रकार शुक्र पर्वत के ऊपर और वह स्थान जहाँ से जीवन रेखा आरम्भ होती है, उसके नीचे मंगल ग्रह का दूसरा पर्वत है। ६. अंगूठे के नीचे शुक्र ग्रह का पर्वत है। ७. शुक्र पर्वत के सामने चन्द्रमा ग्रह का पर्वत है जो विस्तृत क्षेत्र में फैला हुआ है। शास्त्रों का कथन है कि यदि किसी व्यक्ति के हाथ पर ग्रह पर्वत उभरे हुए तथा चमकदार हों तो शुभ फल कारक होते हैं। यदि पर्वत दबे हुए हों तो अशुभ फल कारक होते हैं।**

## हाथ पर स्थित विभिन्न पर्वतों के फलः-

### Mount of Jupiter (गुरू ग्रह)

गुरू ग्रह तर्जनी उंगली के नीचे और हाथ की पहली उंगली पर स्थित है।

- यदि गुरू पर्वत कम उभरा हुआ हो तो व्यक्ति विश्वासघाती तथा स्वार्थी होता है। इस प्रकार के व्यक्ति सदैव यात्रा करने की प्रबल इच्छा रखते हैं। ऐसे व्यक्ति सदैव रोगी तथा कफ व उदर रोग से पीड़ित रहते हैं। कभी कभी ऐसे जातक गुप्त रोगादि के भी शिकार होते है।
- जिस व्यक्ति का गुरू पर्वत उभरा हुआ होता है तो वह व्यक्ति उच्च विचारों वाला मान-सम्मान प्राप्त करने वाला तथा धार्मिक प्रवृत्ति का होता है। राष्ट्र सम्मान से विभूषित भी होते है।
- यदि गुरू ग्रह का पर्वत बहुत उभरा हुआ हो तो वह व्यक्ति अभिमानी, पाषाण हृदय, धोखेबाज़ तथा छल से धन प्राप्त करने वाला होता है। अन्य लोग इनकी बातों में जल्द आ जाते है।
- यदि गुरू पर्वत एक समान (न बहुत उभरा, नही बहुत दबा) हो तो वह जातक राजनैतिक व सामाजिक कार्यों में सफलता प्राप्त करने वाला होता है। अपने से बड़ी औरत के साथ भी प्रेम-प्यार करने वाला होता है। अवैध कामों से धन को प्राप्त करने वाला होता है।
- यदि तर्जनी उंगली का पहला पोर लम्बा हो तो व्यक्ति धर्म, कर्म के कार्यों में विश्वास करने वाला होता है। यदि तर्जनी उंगली का दूसरा पोर लम्बा हो तो व्यक्ति ऐशो-आराम, मित्रों व संबन्धियों से मिलाप करने वाला होता है। अपना ज्यादा समय अपने घर से बाहर व्यतीत करता है।

गुरू पर्वत का एक समान होना शुभ फल कारक है। इस प्रकार का होने वाले व्यक्ति स्वाभिमानी तथा ईमानदार होते हैं। किसी को धोखे में नही रखतें चाहे दूसरे उनको धोखा ही क्यों न दें।

### Mount of Saturn (शनि ग्रह का पर्वत)

मध्यमा उंगली के नीचे ठीक शनि ग्रह का पर्वत है। शनि पर्वत से किसी भी व्यक्ति की बुद्धि, कार्य करने, संगीत तथा प्रेम-प्यार के लक्षणों तथा व्यक्ति के धनवान होने का पता चलता है।

- जिस व्यक्ति का शनि पर्वत उभरा हुआ हो तो वह व्यक्ति एकान्त जीवन व्यतीत करने वाला, गुप्त विद्या का प्रेमी तथा दूसरों का भला करने वाला होता है। ऐसे व्यक्ति दूसरों को बहुत चाहने वाले, अतः खुद भी दूसरों को बहुत प्यारे होते हैं पर ऐसे व्यक्तियों की घर में पिता से अनबन रहती है। परन्तु ऐसे व्यक्ति माता को अधिक प्रिय होते हैं। शनि पर्वत से व्यक्ति की उम्र, धन का पता लग जाता है। जिस व्यक्ति के हाथ पर शनि पर्वत अच्छा हो तो उस व्यक्ति के जीवन में कोई बुरी घटना नहीं होती है अर्थात कोई वाहन दुर्घटना नही होती। शनि पर्वत उभरा हुआ हो तो ऐसे व्यक्ति स्वस्थ, स्वच्छ, संगीत कला, गणित विद्या तथा धार्मिक विचारों को पसन्द करने वाले होते हैं।
- जिस व्यक्ति के हाथ पर शनि पर्वत बहुत ज्यादा उभरा हुआ हो तो वह व्यक्ति बुरी संगत में पड़ जाने के कारण अपनी सुध-बुध खो बैठते हैं। ऐसे व्यक्ति को सदा धन की कमी रहती है। कभी-कभी ऐसे जातक आत्म-हत्या की भी कोशिश करते हैं। इनके हाथों किसी की मृत्यु भी हो सकती है।
- शनि पर्वत यदि दबा हुआ हो और नीचे की ओर हो और उसके समीप सूर्य व गुरू पर्वत उभरा हुआ हो तो वह व्यक्ति अधिक भ्रमण करने वाला, अधिक धन व्यय करने वाला तथा बुरी संगत में पड़ने वाला होता है। ऐसे व्यक्तियों का व्यापार में मन नही लगता है। यदि किसी के साथ मिलकर व्यापार करते हैं तो वह उनके लिए ठीक रहता है। अकेले व्यापार करने से नुक्सान में रहते है।

हथेली पर ग्रह पर्वतों को देखते हुए मात्र एक ही पर्वत को देखकर फल नहीं बताना चाहिए सभी ग्रह पर्वतों पर ध्यान देना जरूरी है। हो सकता है कोई दूसरा पर्वत उसकी सहायता करे।

### Mount of Sun (सूर्य पर्वत)

सूर्य सभी ग्रहों का स्वामी है। ये प्रत्येक ग्रह को प्रकाश प्रदान करता है। कनिष्टका उंगली के साथ तथा अनामिका उंगली के नीचे इस पर्वत का स्थान है। इस पर्वत वाला व्यक्ति मध्यम शरीर तथा चमकदार चेहरे वाला होता है तथा अच्छा मान सुख इज्जत पाने वाला होता है।

- यदि सूर्य पर्वत अधिक उभरा हुआ हो तो व्यक्ति छली, विश्वासघाती तथा लालची होता है और ऐसे व्यक्ति अपने धन को स्वयं नष्ट कर देते हैं। सूर्य पर्वत का बहुत उभरा हुआ होना फलकारक नहीं है। ऐसे व्यक्ति आँख व मूत्ररोग से पीड़ित रहते हैं। पढ़ाई में भी ऐसे व्यक्ति कमजोर होते हैं।
- सूर्य पर्वत यदि अधिक दबा हुआ हो तो वह व्यक्ति बुरे विचारों में लीन रहता है तथा कुटुम्ब से अनबन रखने वाला होता है। यदि सूर्य पर्वत अत्याधिक दबा हुआ हो तो उस व्यक्ति को अपने भाइयों से खतरा होता है। ऐसे व्यक्ति का बचपन कष्टमय बीतता है। यदि जातक की सूर्य रेखा साफ़ दिखाई दे तो संतान का होना आवश्यक है क्योंकि इस प्रकार दबे हुए पर्वत तथा सूर्य रेखा का न होना संतान पैदा करने मे कमजोरी प्रदान करता है। यदि संतान होती भी है तो एक से अधिक नहीं।
- सूर्य पर्वत वाला व्यक्ति धार्मिक विचारों वाला तथा कठिन कार्य को भी सरलता से करने वाला होता हैं। ऐसे व्यक्ति सुन्दर चीजों से प्रेम करने वाले होते है। ऐसे जातकों के मित्र कम होते हैं।

- हाथ में सूर्य पर्वत समान उठा हुआ हो तो वह व्यक्ति सुखी, बुद्धिमान, छोटी-मोटी वस्तुओं की परवाह न करने वाला तथा कठोर हृदय वाला होता है। सूर्य पर्वत का समान उठा होना अन्य व्यक्तियों पर प्रभाव डालने वाला होता है। यही नेत्र रोग का कारण भी होता है।

### Mount of Mercury (बुध ग्रह का पर्वत)

बुध पर्वत कनिष्टका उंगली के नीचे तथा हृदय रेखा के ऊपर स्थित है। इस पर्वत से विद्या, कला, स्त्री, मित्र, कारोबार, ननिहाल के बारे में पूरी जानकारी होती है। इस ग्रह पर्वत वाला जातक कला का प्रेमी प्रत्येक कार्य को शीघ्र करने वाला तथा उसमें सफलता पाने वाला होता है। तथा राज दरबार में मान इज्जत पाने वाला होता है।

- यदि बुध पर्वत उभरा हो तो वह व्यक्ति तीव्र बुद्धि वाला, धार्मिक विचारों वाला, कारोबार करने वाला, संतान व स्त्री का पूर्ण सुख प्राप्त करने वाला होता है।
- यदि बुध पर्वत अधिक उभरा हो तो वह व्यक्ति शत्रुओं पर विजय प्राप्त करने वाला, श्रेष्ठ परिवार में जन्म लेने वाला तथा नवीन विचारों वाला होता है। परन्तु ऐसे व्यक्ति कारोबार में दिलचस्पी कम लेते हैं। ऐसे जातक छल-कपट तथा चालाकी से धन अर्जित करते हैं। हाथ में मस्तक रेखा बुध की ओर हो तो वह व्यक्ति व्यापार में धन कमाने वाला होता है तथा धार्मिक विचारों व मित्रों की सेवा करने वाला होता है। व्यापार आदि में ऐसे व्यक्ति नाम आदि भी पैदा करते है।
- यदि बुध पर्वत का उभार समान हो व उसके साथ मस्तक रेखा स्पष्ट दिखाई दे, तो वह व्यक्ति दूसरों पर विश्वास रखने वाला, बुद्धिमान, व्यापार में धन अर्जित करने वाला और माता तथा भाईयों का सहयोग करने वाला होता है। ऐसे व्यक्ति अपनी स्त्री के अतिरिक्त अन्य औरतों के साथ प्रेम करने वाले होते हैं। ऐसे व्यक्तियों को दूसरी औरतें भी प्यार करती हैं। शादी एक से अधिक होती है।
- बुध पर्वत दबा हो तो व्यक्ति मेहनती व कठिनाईयों का सामना करने वाला, क्रोध करने वाला, मित्रों व सम्बन्धियों से बैर-विरोध करने वाला होता है। घरेलू जीवन ऐसे जातकों का ठीक नहीं रहता।

### Mount of Mars (मंगल ग्रह का पर्वत)

हाथ में मंगल ग्रह का पर्वत दो स्थान पर होता है। एक गुरू ग्रह के नीचे तथा शुक्र ग्रह के ऊपर। दूसरा बुध पर्वत के नीचे तथा हृदय रेखा व मस्तक रेखा के मध्य।

- पहले स्थान का पर्वत दबा हो तो वह व्यक्ति मुश्किल समय में बुद्धिमत्ता से कार्य करता है। ऐसे व्यक्ति कठोर दिल वाले व हौसला रखने वाले हैं। ऐसे व्यक्ति सेना में जाना पसन्द करते हैं। इस ग्रह पर्वत से ज़मीन, लड़ाई-झगड़ा, बहन-भाई, सन्तान तथा रोग का पता चलता है।
- यदि मंगल पर्वत उभरा (पहला पर्वत) हुआ हो तो वह व्यक्ति क्रोधी स्वभाव का तथा झगड़ालू होता है। वह व्यक्ति ज़मीन-जायदाद का स्वामी तथा अपने पूर्वजों के धन से ऐश्वर्य भोगने वाला होता है। अधिक धन व्यय करने वाले, अभिमानी तथा किसी की बात को न मानने वाले होते है। ऐसे व्यक्ति ऐशो-आराम की जिन्दगी व्यतीत करने वाले होते है। जिसके कारण धन नष्ट करके पछतावा भी करते है।
- मंगल के दोनों पर्वत उभरे हुए हों तो ऐसे व्यक्ति में खून की कमी, बचपना तथा तुच्छ घटनाओं से चिन्तित होने की प्रवृत्ति रहती है। किन्तु ऐसे व्यक्ति में चिंतन शक्ति अधिक होती है तथा प्रत्येक कार्य को सोच-समझ कर करने वाले होते है। यद्यपि ऐसे व्यक्ति स्वयं अपनों से धोखा खा जाते हैं।
- यदि मंगल के प्रथम पर्वत पर कोई रेखा जीवन रेखा के समान मणिबन्ध की ओर जा रही हो तो ऐसा व्यक्ति बुरे कार्य करने वाला, चाकू-तलवार से किसी की हत्या तक करने वाला तथा जेल जाने वाला होता है। अधिकतर बन्दियों के हाथों मे ऐसी रेखायें पाई जाती हैं।
- यदि मंगल ग्रह का पर्वत कम उभरा हो तो वह व्यक्ति प्रत्येक कार्य में असफल रहता है। ऐसे जातक प्रत्येक कार्य को विश्वास से करते हैं। किन्तु फिर भी उसमें असफलता रहती है।
- यदि मंगल ग्रह पर्वत उभरा हुआ हो तथा मुलायम हो तो वह व्यक्ति स्त्रियों से प्रेम रखने वाला तथा अन्य स्त्रियों से संबंध रखने वाला होता है। ज्यादा समय स्त्रीयों के चक्कर में ही रहता है।
- मंगल का पर्वत समान हो (न बहुत उभरा न बहुत दबा हुआ हो) तो वह व्यक्ति स्थान-स्थान पर मुश्किलों को प्राप्त करने वाला होता है। परन्तु फिर भी वह व्यक्ति ठोकर खाकर अपने पैरों पर खड़ा हो जाता है। मंगल पर्वत के साथ-साथ हाथ की रेखाऐं स्पष्ट एवं सुन्दर प्रतीत हो तो व्यक्ति धार्मिक कार्यों में भाग लेने वाला होता है या किसी धार्मिक संस्था का अध्यक्ष होता है।

### Mount of Venus (शुक्र ग्रह का पर्वत)

शुक्र ग्रह का पर्वत अंगूठे के जड़ के नीचे तथा जीवन रेखा के मध्य स्थित है। शुक्र पर्वत से व्यक्ति के व्यापार, ज्ञान, संगीत, कला, गणित विद्या, धन प्राप्ति व सुख का पता चलता है। रोग का भी ज्ञान इस ग्रह से प्राप्त हो सकता है। सौन्दर्य प्रिय चीजों का व्यापार भी इस पर्वत से देखा जा सकता है।

- शुक्र पर्वत वाला व्यक्ति संगीत कला, दूसरों को प्रसन्न रखने वाला तथा औरतों का प्यारा होता है। यदि शुक्र पर्वत के साथ-साथ सूर्य पर्वत भी उभरा हुआ हो तो वह व्यक्ति पढ़ा-लिखा, शिक्षित, कारोबार में ध न अर्जित करने वाला होता है तथा हर वक्त खुश रहता है।
- शुक्र का पर्वत उभरा हुआ हो तो वह व्यक्ति धार्मिक विचारों वाला तथा शारीरिक रूप से दुर्बल होता है। ऐसे व्यक्ति जिस काम को करने की ठान लेते हैं उसे पूरा करके ही छोड़ते हैं। ऐसे व्यक्ति ज़िद्दी स्वभाव के होते हैं तथा माता-पिता की सेवा करते हैं और अपने मन की करते हैं।
- शुक्र पर्वत बहुत दबा हुआ हो तो उस व्यक्ति में गुणों की मात्रा कम होती है अर्थात् वह व्यक्ति प्रत्येक कार्य को मध्य में ही छोड़ देते हैं तथा आलसी होते हैं। किसी स्त्री के कारण परेशान रहते है।
- शुक्र पर्वत यदि एक समान हो तो वह व्यक्ति अपना कार्य स्वयं करने वाला, मित्रों की सहायता करने वाला तथा व्यापार में लाभ प्राप्त करने वाला होता है। किसी पर भरोसा कम ही करते हैं।

### Mount of Moon (चन्द्रमा ग्रह का पर्वत)

हथेली में चन्द्रमा पर्वत, मंगल पर्वत के नीचे और शुक्र पर्वत के सामने होता है। चन्द्रमा की राशि कर्क है और जब चन्द्रमा इस राशि में आता है तो उसका पूरा-पूरा फल देता है।

- चन्द्रमा पर्वत जितना ज्यादा उभरा हुआ होता है, वह जातक उतना ही शान्त स्वभाव का होता है। ऐसे जातक का कद लम्बा, रंग साफ़ तथा शरीर पतला होता है। विदेश यात्रा भी करने वाले होते है।

  यदि चन्द्रमा पर्वत के ऊपर क्रॉस का निशान हो तो वह जातक मानसिक रोगी होता है। यदि चन्द्रमा पर्वत उभरा हुआ हो तथा उसके साथ सूर्य रेखा स्पष्ट दिखाई दे तो वह व्यक्ति बहुत गुणों वाला होता है। यदि चन्द्रमा पर्वत बेडौल तथा दिखने में कुरूप हो तो जातक को पानी तथा अग्नि से भयभीत रहना पड़ता है। नदी तालाब पर तैरना इनके लिए हानिकारक है।
- यदि चन्द्रमा पर्वत एक समान हो तो शुभ फलकारक होता है। किन्तु यदि पर्वत पर काले चिन्ह उपस्थित हों तो वह नुकसानदायक होता है। कोई दुर्घटना आदि से मृत्यु का सूचक है।
- यदि चन्द्रमा पर्वत का मध्य भाग उभरा हुआ हो तो जातक आलसी, असत्यवादी तथा दूसरे व्यक्तियों की स्त्रियों पर नज़र रखने वाले होते है। अभिनेता तथा अभिनेत्रियों के हाथों में ऐसे पर्वत पाये जा सकते हैं। समुन्द्री जहाज व नाव आदि के सफर से इन्हें सतर्क रहना चाहिए।

## शरीर पर तिलों का महत्व

शरीर पर तिल भी अपना विशेष महत्व रखते हैं । तिल दो तरह के होते है। एक तो काले रंग के तथा दूसरे लाल सुरखी के रंग जैसे होते हैं । काले तिल अपना असर कम करते हैं। लाल रंग के तिल शरीर पर अपना असर पूरा करते है। तिल एक जगह पर जब आता हैं तो हमेशा उसी जगह पर स्थिर रहता हैं। मगर आयु के मुताबिक तिलों का बढ़ना भी हैरानी वाली बात नहीं हैं । जैसे एक तो तिल अच्छा फल वाला होता हैं मगर दूसरी तरफ एक अन्य तिल पैदा हो जाता हैं जो उसके अच्छे फल को पूरी तरह भोगने नहीं देता । अलग-अलग जगह पर तिलों के निशान का फल इस प्रकार हैं :-

१. जिस जातक की छाती पर तिल हो तो व्यक्ति अपनी इच्छा अनुसार काम करने वाला तथा हर काम में कामयाबी हासिल करनेवाला होता हैं ।

२. जिस जातक के मुख के बायें हिस्से पर तिल दिखाई दे तो जातक सुख भोगने वाला, जमीन जायदाद, सवारी का सुख तथा धार्मिक वृत्ति वाला होता हैं । ऐसे जातकों की सन्तान लड़कियां अधिक होती हैं। अगर वही तिल चमकता हो तो केवल एक ही पुत्र जानना चाहिए ।

३. नाक के नजदीक अगर किसी जातक के तिल हो तो जातक बहुत सफर करने वाला, अपने हरेक काम में सफलता पाने वाला तथा दूसरों पर हुक्म चालाने वाला होता हैं मगर अपनी आयु का प्रथम भाग कम सुखों की प्राप्ति से व्यतीत करता हैं यानि पिछली आयु में सुख भोगने वाला होता हैं ।

४. अगर ऐसा ही तिल किसी औरत के नाक के पास काले रंग का हो तो ३५ साल की आयु में पति की तरफ से चिन्ताग्रस्त होना पड़ता हैं ।

५. जिस जातक की नाभी के नजदीक काला हल्के से रंग का तिल दिखाई दे तो जातक जितनी देर तक जीवित रहता हैं अपना जीवन ऐश प्रस्त के साथ ही व्यतीत करता हैं तथा हमेशा सुखी रहता हैं ।

६. अगर किसी जातक के दायें पाँव पर तिल या मोहका हो तो जातक समझदार तो बहुत होता हैं । मगर उसकी औरत हमेशा क्लेश करने वाली ही होती हैं ।

७. अगर किसी जातक के बायें पाँव पर तिल दिखाई दे तो ऐसा जातक अपना नुक्सान खुद करने वाला होता हैं ।

८. जिस जातक के हाथ पर तिल दिखाई दे तो ऐसे जातकों को सन्तान का सुख पूर्ण मिलता हैं । सन्तान पढ़ी-लिखी तथा मशहूर होती हैं ।

९. पाँव की ऐड़ी पर अगर कोई तिल का निशान दिखाई दे तो इसका फल अशुभ होता हैं । ऐसे जातकों को माँग कर खाना पड़ता हैं । यानि बहुत दुखी और धनहीन होते हैं ।

१०. अगर यही तिल पाँव की तली पर हो तो जातक सब प्रकार के सुखों को भोगने वाला दौलत का जमा होना किसी बड़े पद को प्राप्त करके सुखी रहे । ऐसे तिल वाले जातक की औरत को कभी भी धन की कमी नहीं रहती । शुरू से अन्त तक सुख ही सुख भोगता हैं ।

११. अगर किसी जातक के पाँव की तरजनी अंगुली (अंगुठे के साथ) पर तिल दिखाई दें तो ऐसे जातकों का पहला जीवन तो बड़े सुख के साथ व्यतीत होता हैं । मगर जब ५० वर्ष की आयु होती हैं तब किसी के नीचे काम करने लग पड़ते हैं । यानि रूपया पैसा कम हो जाने पर किसी दूसरे के पास नौकरी करने पर मजबूर हो जाते हैं । ५१ वें वर्ष में विशेषकर परेशान रहते हैं।

१२. अगर किसी जातक के पाँव के अंगुठे पर तिल हो तो जातक धार्मिक वृत्ति वाला, अपने गुरूजों का भक्त तथा ईश्वर पर भरोसा रखने व दान पुण्य करने वाला होता हैं

१३. अगर किसी जातक के कान के नजदीक आगे या पीछे तिल हो तो जातक सन्तान का सुख पाने वाला तथा धनवान होता हैं। सन्तान इसकी पढ़ी लिखी व मशहूर होती हैं ।

## छींक का विचार

छींक यदि बाएँ तरफ या पीछे की ओर आये तो दोष दने वाली नही होती । दाएँ तरफ की छींक तथा सन्मुख छींक नुक्सान देने वाली होती हैं । जिस किसी कार्य के लिए जा रहे हो तो उस काम में नुक्सान या विघ्न पड़ जाता हैं । यदि जाते समय सन्मुख तथा दक्षिण की ओर गाय छींकती हुई नजर आ जाये तो मृत्यु सम कष्ट को देने वाली होती हैं । दवाई खाते समय, सवारी करते , किसी झगड़ा क्लेश में अथवा रात को सोने के समय या भोजन करते समय छींक आ जाये तो शुभ फल देने वाली होती हैं ।

## शरीर पर छिपकली गिरने का फल

जिस जातक के ऊपर अचानक छिपकली गिर जाये तो फल नीचे लिखे अनुसार जानना चाहिए तथा इसके दान के लिए तिल, मास, तांबा स्वर्ण दान तथा स्नान करके शिव मन्दिर में जाना चाहिए ।

| शारीरिक अंग | फल | शारीरिक अंग | फल |
|---|---|---|---|
| सिर | सवारी लाभ | नेत्र | बन्धन |
| मस्तक | सम्बन्धियों से मेल | दायां बाजु | राज्य प्राप्ति |
| नासग्र | मित्र मिलाप | बायां बाजु | हानि होना |
| होंठ | दुःख प्रकट | पेट | लाभ होना |
| स्तन | दीर्घायु | कण्ठ | शत्रु नाश |
| दायां कर्ण | धन नाश | दायां पांव | नुक्सान |
| बायां कर्ण | लाभ होना | बायां पांव | बीमार होना |

# अंगुलियों के परूओं की रेखाऐं और उनका फल

अंगुलियों के पोरूओं की रेखाओं की गिनती करने के लिए हाथ को ढीला मत रखें क्योंकि टूटी हुई रेखाओं को गिनने में कोई शंका न रह जाये। जहाँ कहीं भी आधी या दो रेखाऐं आपस मे मिली हो तो उसको भी एक ही रेखा माननी चाहिये । अंगुलियों की किसी भी रेखा को नहीं छोड़ना चाहिए हमेशा छोटी अंगुली (कनिष्टका) से रेखाओं की गिनती शुरू करें । अंगुठे के ऊपर भी रेखाएं होती हैं । मगर अंगुलियों की रेखाऐं गिनते समय अंगुठे की रेखाओं की गिनती नहीं करनी चाहिए। स्पष्ट तौर पर रेखाओं की गिनती करने से उसका फल इस प्रकार हैं-

१. अगर किसी जातक की अंगुलियों के परूओं की रेखा गिनती में १२ हो यानि हर एक अंगुली पर तीन-तीन रेखाएं हो तो जातक में सभी गुण विद्यमान होते हैं ।

२. अगर किसी जातक के दाएं हाथ की अंगुलियों की रेखाएं १३ हो तो जातक किसी भयानक रोग के कारण कष्ट वाला होता हैं और धनहीन होता हैं अगर यही १३ रेखाएं उसके बाएं हाथ की अंगुलियों पर हो तो जातक सदाचारी, दूसरों के दुख से दुःखी रहने वाला, सोच विचार में हर वक्त डूबा रहने वाला, धार्मिक वृत्ति में रूचि न रखने वाला, तथा किसी भारी अघात लगने से अपना मानसिक सन्तुलन खो देने वाला होता हैं।

३. अगर किसी जातक के हाथ में अंगुलियों की रेखाएं १४ हो तो ऐसा व्यक्ति अपने दिल की बात दूसरों को न बताने वाला तथा दूसरों की बातों को न सहन करने वाला, समय आने पर शत्रुओं को दबाने वाला, कठोर दिल वाला गरीबों का हमदर्द और नीच व्यक्तियों का दुश्मन होता हैं।

४. जिस जातक की अंगुलियों की रेखाएं १५ हो तो जातक कठोर दिल वाला, किसी की बात को न सहन करने वाला और शहर में बदमाशी के कारण नामवर, कभी-कभी चोरी डकैती के करने वाला तथा हवालात में भी जिन्दगी का काफी हिस्सा काटने वाला होता हैं ।

५. अगर किसी के हाथ की अंगुलियों की रेखाओं की गिनती १६ हो तो जातक जुआ खेलने वाला चुस्त चालाक होता है । ऐसे व्यक्ति कभी भी अच्छा काम नहीं करते, ऐसे जातक स्त्री तथा पुरुष को बुरी नजर से देखते हैं । घर तथा बाहर अप्रतिष्ठित रहते हैं ।

६. अगर जातक के हाथ की अंगुलियों की रेखाएं १७ हो तो जातक पाप करने वाला व स्त्रियों का प्यारा, व्यापार में हानि पाने वाला बुरे कर्मो की तरफ ज्यादा दिलचस्पी लेने वाला परन्तु देखने में साधु स्वभाव वाला होता हैं मगर मन इनका साफ नहीं होता। समय आने पर धोखा देने वाले होते हैं।

७. जिस व्यक्ति के हाथ की अंगुलियों की रेखाएं १८ हो तो इस प्रकार के जातक धर्मात्मा, गुणवान, सामाजिक कार्यो में दिलचस्पी लेने वाले, किसी भी कार्य को करने में संकोच न करने वाले तथा मित्रों की सहायता करने वाले होते हैं । दुनिया में शोभा पाने वाले होते हैं ।

८. अगर किसी व्यक्ति के हाथ की अंगुलियों की रेखाएं गिनती में १९ हो तो इस प्रकार के जातक साधु स्वभाव वाले गुणवान बुद्धिमान नर्म दिल वाले, गुस्सा न करने वाले, धार्मिक वृत्ति वाले तथा किसी सभा सोसाइटी के मुख्य अधिकारी भी होते हैं । ऐसे जातक मान प्रतिष्ठा पाने वाले तथा सुखी होते हैं । शादी के बाद ऐसे जातकों का भाग्योदय ज्यादा होता हैं ।

९. जिस जातक के हाथ की अंगुलियों की रेखाएं गिनती में २० हो तो जातक तपस्वी योग करने वाला, सन्तान की तरफ से सुखी और धनवान होता हैं । अपनी योजनाओं से ऐसे जातक सफलता को प्राप्त होते है ऐसे जातक कभी-कभी मित्रों को धोखा भी दे जाने वाले होते है।

१०. अगर २१ रेखाएं किसी जातक के हाथ की अंगुलियों पर हो तो जातक अपने कार्य में नाम रखने वाला और अपने नाम के साथ-साथ अपने खानदान का नाम भी रोशन करने वाला होता हैं। ऐसे जातक ईश्वर पर भरोसा रखने वाले प्रतापवान होते हैं। ऐसे जातक अपने पैरों पर खुद खड़े होकर सब कुछ बना लेते है। ऐसे जातक किसी दूसरे पर निर्भर नही रहते और हमेशा ही आनन्द भोगने वाले होते है ।

११. जिस जातक के हाथ की अंगुलियों की रेखाएं २२ हो तो जातक दूसरों पर निर्भर रहने वाला, आशावादी और हरेक का भला करना अपना फर्ज समझते है, चाहे किसी की भावना इनके प्रति बुरी ही क्यों न हो । ऐसे जातक दूसरों की प्रंशसा करके अपना जीवन निर्वाह करते हैं ।

१२. अगर किसी व्यक्ति के हाथ की अंगुलियों की रेखाएं २३ हो तो जातक दूसरों की तो बात अलग रही खुद अपने आप पर भी विश्वास न रखने वाले होते हैं यानि बेविश्वासी होते हैं ।

१३. जिस जातक के हाथ की अंगुलियों की रेखाएं गिनती में २४ हो तो जातक दीर्घ आयु वाला होता हैं । मित्रों की तरफ से व सन्तान की तरफ से भी सुख भोगने वाला होता हैं ।

१४. जिस जातक के हाथ की अंगुलियों की रेखाएं गिनती में २५ हो तो जातक आदर्शवादी तथा मान प्रतिष्ठा पाने वाला होता है । सेहत के सम्बन्ध में ऐसे जातक दुबले-पतले होते हैं।

१५. अगर किसी जातक के हाथ की अंगुलियों की रेखाएं गिनती में २६ हो तो ऐसे जातक दूसरों का बुरा न सोचने वाले तथा समाज में ऐसे व्यक्तियों की मान-प्रतिष्ठा कम होती हैं । ऐसे जातक कोई भी बात अपने मन में नहीं छिपाते दूसरों को स्पष्ट मुंह पर कह देते हैं, चाहे किसी कों बुरी लगे या अच्छी । अपनी हर बात पर अटल भी रहते हैं ।

१६. अगर किसी जातक के हाथ की अंगुलियों कि रेखाएं २७ हो तो ऐसे जातक अपने आप को कष्ट में रख कर भी दूसरों का भला चाहने वाले होते हैं । मगर ऐसे जातक हृदय रोग के शिकार होते हैं । जिसके फलस्वरूप शरीरिक कष्ट भी उठाना पड़ता हैं ।

१७. जिस जातक के हाथ की अंगुलियों की रेखाओं की गिनती २८ हो तो ऐसे व्यक्तियों को कोई न कोई कष्ट रहता हैं । सुख स्वपन में भी दृष्टिगोचर नहीं होता ऐसे जातक छोटे विचारों वाले तथा धनहीन होते हैं । शादी से पहले अच्छे व बाद में कष्ट ही कष्ट भोंगते हैं ।

१८. अगर किसी जातक के हाथ की अंगुलियों की रेखाओं की संख्या गिनती में ३० हो तो जातक अच्छा मालदार, व्यापारी, आर्थिक सम्बन्ध में सुखी मगर शारीरिक कष्ट के कारण सदा दुःखी रहता हैं। ऐसे योग को केमुन्द्रम योग भी कहते हैं । ५१ वें वर्ष में विशेष कर कष्ट भोगते हैं।

२०. अगर अंगुलियों की रेखाओं की संख्या ३१ हो तो जातक मानसिक चिन्ता करने वाला ईश्वर पर भरोसा न रखने वाला तथा हमेशा दुःखी रहता हैं । घरेलु चिन्ता ज्यादा रहती हैं ।

२१. अगर किसी जातक के हाथ की अंगुलियों की रेखाओं की गिनती ३२ हो तो जातक अच्छा धनी, मान प्रतिष्ठा के पाने वाला सुखी, और जीवन में हमेशा आनन्द ही आनन्द भोगता हैं ।

२२. अगर किसी जातक के हाथ की अंगुलियों पर रेखाओं की गिनती ३३ हो तो जातक पढ़ा लिखा विद्वान, मशहूर तथा मालदार होता हैं । अगर इससे अधिक ३६ तक रेखाएं हो तो तब भी इस प्रकार ही जानना।

## — अंगुष्ठ पर चिन्ह और उनका फल —

१. अगर किसी जातक के हाथ के अंगुष्ठ पर जव का चिन्ह दिखाई दे तो जातक बुद्धिमान, विद्वान, धनवान और सुखी रहता हैं । जन्म से लेकर मृत्यु तक सुख ही सुख भोगता हैं ।

२. अगर अंगुष्ठ के मध्य भाग में जव (जौं) का निशान हो तो ऐसे जातक का जन्म शुक्ल पक्ष में हुआ जानना चाहिये अगर इसी स्थान पर कोई चिन्ह न हो और बिल्कुल सीधी रेखाएं हो तो जातक का जन्म कृष्ण पक्ष में हुआ जानना चाहिए याद रहे शुक्ल और कृष्ण ये दो पक्ष होते हैं ।

३. अंगुष्ठ पर जितनी भी छोटी बड़ी रेखाएं हो तो जातक उतने ही तीर्थ स्थानों के दर्शन करने वाला होता हैं । ऐसे जातक धार्मिक वृत्ति वाले तथा दान पुनादि में विश्वास रखने वाले होते हैं ।

४. अगर अंगुष्ठ पर चक्र या शंख का निशान अन्दर की तरफ से मुड़कर हो तो जातक सभी सुखों को भोगने वाला होता हैं केवल चक्र का चिन्ह हो तो जातक किसी दूसरे के साथ मिलकर व्यापार करने वाला तथा धनवान होता हैं । ऐसा जातक अपने बजुर्गों की सेवा करने वाले, गरीबों की सहायता करने वाले और घर के सभी सदस्य इसे चाहने वाले होते हैं।

## -अंगुलियों पर चिन्ह और उनका फल-

अंगुलियों को ध्यान से देखा जाये तो उस पर कुछ चिन्ह दिखाई देते हैं। जैसे सीप, चक्र तथा शंख। इन सब का विचार करने के लिए दोनों हाथों की अगुलियां देखनी चाहिए। इसमें अगुष्ठ को भी मिलाना चाहिए।

१. सीपः- जिस जातक के दोनों हाथों में एक-तीन-चार-पांच , छः, आठ, नौ-दस तक सीप दिखाई दे तो जातक गुणवान उच्च पद प्राप्त करने वाला, बुद्धिमान व्यापारी समाज और धर्म की सेवा करने वाला होता है दो और सात तक सीप दिखाई दें तो जातक आर्थिक दशा से कमजोर अनेक प्रकार की चिन्ताओं से ग्रस्त,ज्यादा भाषण करने वाला व पागलों जैसी बातें करने वाला होता हैं।

२. चक्रः- जिस जातक के हाथ में एक-दो-तीन-पाचं-छः, सात नौ-दस चक्र दिखाई दें तो जातक तीव्र बुद्धि वाला, सुन्दर रूपवान स्त्रियों को अपनी ओर आकर्षित करने वाला, व्यापारी, विद्वान, सुखी, यशवान तथा अनेक प्रकार की साधनायें करने वाला, मन्त्र शास्त्र का ज्ञाता होता हैं। अगर चार या आठ चक्र हो तो जातक धनहीन परिवारिक कलह में फंसा रहने वाला, दुःखी व कोई न कोई रोग इसके शरीर में लगा रहे।

३. शंख :- यदि किसी जातक के दोनों हाथों की अंगुलियों पर शंख की गिनती एक-चार-पांच-छः आठ-नौ और दस तक हो तो जातक सुखी, पराक्रमी विशेष गुणवान, प्रतिष्ठा पाने वाले सुन्दरता का उपासक सुन्दर स्त्री करके युक्त होता हैं। अगर अंगुलियों पर शखों की गिनती दो-तीन या सात हो तो जातक धनहीन कष्टमय जीवन व्यतीत करने वाला, साधु स्वभाव वाला, विलासी तथा बुरे कामों में रत रहा करता हैं।

## ★ शरीर के अन्य अंग तथा उनका फल ★

१. जिस जातक का चेहरा लाल रंग जैसा, चेहरे पर चमक हो तो जातक मान ईज्जत पाने वाला, अच्छा मालदार, व्यापार तथा हरेक स्थान पर शोभा ही शोभा पाने वाला होता हैं ।

२. जिस जातक की ठोडी (Chin) सेब जैसी डूंगी हो तो जातक के पास कभी भी धन की कमी नहीं रहती । धनवान तथा हमेशा सुखी ही रहने वाला होता हैं ।

३. जिस जातक के होंठ खुरदरे, काले तथा मोटे हो तो जातक धन तथा सुख दोनों का नाश स्वयं ही करता हैं तथा हमेशा दुःखी रहता हैं । पैसे की कदर ऐसे जातक कम ही करते हैं ।

४. जिस जातक की गर्दन लम्बी तथा मास सहित गोल हो तो जातक राजा के समान मान ईज्जत पाने वाला तथा सुखी रहता हैं । व्यापार से भी काफी लाभ प्राप्त करने वाला होता हैं ।

५. जिस जातक की नासिकाएं सूअर की भान्ति उंची उठी हो तो जातक तेज धार वाले हथियारों यानि चाकू, तलवार के साथ मारा जाने वाला समझना चाहिये ।

६. जिस जातक की भुजाओं पर मास कम हो यानि कि हड्डियां नजर आती हों तो जातक हमेंशा दुःख के साथ अपना जीवन व्यतीत करने वाला होता हैं । अगर भुजाऐं मोटी तथा मास से भरपूर हो तो अपने खानदान के नाम को रोशन करने वाला, दीर्घ आयु वाला होता हैं ।

७. जिस जातक की भाजुऐं (हाथ सहित) गुटने जितनी लम्बी हो तो जातक हर प्रकार के सुखों को भोगने वाला होता हैं ऐसे जातक किसी अच्छे पद पर कार्य करने वाले तथा मान प्रतिष्ठा पाने वाले होते हैं। भाजुऐं छोटी और उन पर बाल नजर आते हो तो जातक बुरे कर्म करने वाला, लड़ाई झगड़ा तथा घर में भी क्लेश करने वाला होता हैं । अवैध कार्य भी करने वाला होता है।

८. हाथी की सुन्ड जैसी भाजुऐं लम्बी और उन पर बाल बहुत नँ हो तो जातक धार्मिक वृत्ति वाला, मान ईज्जत पाने वाला, तथा अपने नाम के साथ-साथ अपने वंश के नाम को भी रोशन करने वाला होता हैं । ऐसे योग वाला जातक हमेशा सुखी व आनन्द भोगता है ।

## रत्न भी आपका भाग्य पलट सकते है

जिस प्रकार सभी ग्रह सूर्य द्वारा प्रभावित होते हैं । उसी प्रकार ये ग्रह रत्नों की शक्ति द्वारा भी द्रवित होते हैं । ये रत्न ग्रह विशेष के मुताबिक धारण करने पर उस ग्रह के बुरे असर को कम कर देते हैं ।

सूर्य ग्रह में सात रंग हैं। ये रंग नीलमादि विभिन्न रत्नों द्वारा अपनी विशेष आकर्षण शक्ति से आकर्षित किए जाते हैं। ये रत्न अपनी चमत्कारिक शक्ति से ग्रहों के बुरे प्रभाव को कम कर धारण करने वाले मनुष्य को शक्ति प्रदान करते हैं ।

ग्रहों के अनुसार रत्नों को धारण करने से बुरे ग्रहों के समय काल में कमी नहीं होती बल्कि उनसे बुरे असर कम हो जाते हैं । इस बात को छाते के उदाहरण से समझा जा सकता हैं । जिस प्रकार बरसात के दिनों में कोई व्यक्ति छाते का प्रयोग करता हैं तो वह बरसात में भीगने से तो बच जाता हैं लेकिन छाते के प्रयोग से वर्षा बन्द नहीं होती । ठीक इसी प्रकार किसी व्यक्ति को यदि शनि की महादशा लगी हुई है जिसका समय काल १६ वर्ष हैं लेकिन शनि ग्रह क्रूर होने के कारण १६ दिन भी काटने बहुत भंयकर लग रहे हैं । ऐसे समय में नीलम धारण करने से इस व्यक्ति पर शनि ग्रह का प्रभाव तो कम हो जाएगा परन्तु महादशा १६ वर्ष तक की ही रहेगी । इसमें एक पल तक की भी कमी होने की गुंजाइश नहीं होगी ।

अगर ये पत्थर बेजुबान न होते तो यह बताते हमें, कि दिल फरेब रंग इनका एक मात्र गुण नहीं, आधार भूत गुण भी नहीं । पत्थर इन्सान की जिन्दगी पर कितना असर करते हैं । राजा को रंक व रंक को राजा बनाने की कैसी क्षमता हैं उनमें। यह सब एक साधारण मनुष्य नहीं जानता । कुछ रत्न इतने मनहूस होते हैं कि डालने वाले व्यक्ति को मिट्टी में मिला देते हैं और कुछ इतने शुभ होते हैं कि सारी परेशानियाँ ही दूर कर देते हैं ।

मेरी दृष्टि में ऐसी अनगिनत घटनाएँ आई हैं जहाँ रत्नों के धारण करने से आश्चर्यजनक बातें घटित हुई । उनमें से एक का उल्लेख मैं यहाँ कर रहा हूं ।

'कलकत्ता के एक सुप्रसिद्ध व्यापारी अपनी जन्म पत्रिका दिखाने कलकत्ता में ही निकल पड़े, एक ज्योतिषी को उन्होंने जन्म पत्रिका दिखाई ।' ज्योतिषी जी ने उन्हें बुरे ग्रह के उपचार के लिए खूनी नीलम चांदी की अंगुठी में धारण करने के लिए कहा । उन्होंने इसके साथ यह भी कहा कि सेठ जी, आप इसे चाँदी की अंगुठी की जगह सोने की अंगुठी में जुड़वाएंगे और सात साल बाद आपको ये चाँदी में जुड़वानी पड़ेगी। इस घटना के अगले दिन ही सेठजी के घर निजी सराफ आया । उसने सेठ जी को अन्य रत्नों के साथ-साथ खूनी नीलम भी दिखाया । सेठजी ने वह खूनी नीलम खरींद लिया और जुड़वाने के लिए सराफ से कह दिया, सेठजी यह कहना भूल गए कि इसे चाँदी मे जुड़वाना हैं। सराफ सोने की अंगुठी में खुनी नीलम जड़कर ले आया । सेठ जी ने उसकी प्राण प्रतिष्ठा करवा कर उसे धारण कर लिया । धारण करने के एक सप्ताह बाद ही सेठजी को पाँच लाख रूपये का मुनाफा हुआ । और इसी तरह समय अच्छा ही अच्छा बीतता गया। एक बार रत्न उनकी अंगुठी से निकल कर गिर पड़ा । उन्होंने रत्न को चाँदी में जड़वाने के लिए भेज दिया। सेठ जी को ज्योतिषी जी की बात याद आ गई । उन्होंने हिसाब लगाया तो ठीक सात साल ही बीते थे रत्न को धारण किए हुए।

वैसे तो रत्न काफी प्रकार के पाए जाते है । मगर उनमें से नौरत्न ही प्रमुख है । जिनका संक्षिप्त वर्णन नीचे किया गया है ।

## नव ग्रहों के आधार पर नौरत्न

| | | | |
|---|---|---|---|
| सूर्य | माणिक (Ruby) | शुक्र | हीरा (Diamond) |
| चन्द्र | मोती (Pearl) | शनि | नीलम (Blue Sapphire) |
| मंगल | मूंगा (Corel) | राहु | गोमेध (Zircon) |
| बुध | पन्ना (Emerald) | केतु | लहसुनिया (Cat's eye) |
| बृहस्पति | पुखराज (Topaz) | | |

## रत्नों की पहचान और गुण

**नवरत्न अंगुठी** — नवरत्न अंगुठी या लाकेट पहनने से सब ग्रहों का दोष शान्त रहता है । रत्न साफ उचित होना चाहिए । एक नौ छेद अंगुठी बनवायें उसमें शुक्र की प्रीति के लिए पूर्व में हीरा जड़वायें, चन्द्रमा की प्रीति के लिए सुन्दर मोती अग्नि कोण में जड़वायें, मंगल की प्रीति के लिए दक्षिण में मूंगा, राहु के लिए नैऋत्य में गोमेद, शनि के लिए पश्चिम में नीलम जड़वायें, केतु के लिए वायव्य कोण में लहसुनिया, बृहस्पति की प्रीति के लिए उत्तर में पुखराज, बुध की प्रीति के लिए ईशान कोण में पन्ना धारण करें और सूर्य की प्रीति के लिए बीच में माणिक जड़वा कर उसको अपने पास रखने से सभी ग्रहों का दोष शान्त रहता है और धन, दौलत, मान, इज्जत में वृद्धि घरेलू सुख, सन्तान सुख तथा मानसिक तुष्टि मिलती है ।

**माणिक्य (Ruby)** — गहरे लाल रंग और साफ माणिक पहनने से शत्रुओं के मध्य से जय रहती है । माणिक दिमाग, हृदय रोगों को ठीक रखता हैं यह रत्न पहनने से मनुष्य प्रभावशाली व सफल इन्सान बनता हैं । माणिक बवासीर पित रोग नाशक होता हैं । २ रती का माणिक धारण करने से पागल प्राणी या मिर्गी के रोगी को रोग से मुक्ति मिलती हैं व सम्पुर्ण लाभ पहुंचता हैं । माणिक नग धारण करने के लिए सोना सर्वश्रेष्ठ धातु हैं । माणिक सोना, चाँदी व ताँबे की मिश्रित धातु में भी धारण किया जा सकता हैं । माणिक्य रत्न की अंगुठी दायें हाथ की अनामिका अंगुली में धारण करनी चाहिए । माणिक धारण करते समय इस बात का ध्यान रखें कि माणिक्य पूर्ण रूप से दोष रहित हैं । धातु में जड़वाने के बाद विधि अनुसार इसकी प्राण प्रतिष्ठा कराना अति आवश्यक हैं ।

**मोती (Pearl)** — मोती एक प्राणिज रत्न हैं । सफेद रंग तथा साफ स्पष्ट मोती धारण करने से मन में शांति तथा प्रेम भावना का संचार होता है । मोती मानव के जीवन को विशेष रूप से प्रभावित करता है । शास्त्रकारों ने चन्द्रमा के बारे में ऐसा वचन दिया है कि "चंद्रमा मनसो जायते इति वेदः" चन्द्रमा मन का मालिक होता है । कुण्डली में नीच राशि का चन्द्रमा हो तो या तो चन्द्रमा बनवाकर धारण करना चाहिए या अंगूठी में ४ रत्ती का सफेद मोती धारण करने से मन में शान्ति, कफ की शिकायत से छुटकारा मिलता है । यह बात ध्यान में रहे कि मोती दोषयुक्त नहीं होना चाहिए । चाँदी में जड़वाया हुआ मोती दायें हाथ की कनिष्टका अंगुली में धारण करना चाहिए ।

**मूंगा (Coral)** — लाल तथा नारंगी रंग का मूँगा शरीर में रक्त, मज्जा, साहस, पराक्रम और वीर भावना का कारक होता हैं । कुण्डली में क्षीण मंगल या मंगलीक योग होने से भी मूँगा धारण करने से वैवाहिक जीवन सुखमय व्यतीत होता हैं । मूँगा साफ तथा स्पष्ट होना चाहिए उसमें दो रंग दिखाई नहीं देने चाहिये । मूँगा सोना, चाँदी की तरह ठोस नहीं होता बल्कि हल्का होता हैं । मूँगा रत्न धारण करने के लिए सोना ही सर्वश्रेष्ठ धातु हैं । मंगल रत्न विधिवत प्राण प्रतिष्ठा करा कर ही धारण करना चाहिए । चार-पाँच रती का मूंगा दाये हाथ की मध्यमा अंगुली में धारण करने से मंगल ग्रह के सभी दोष दूर हो जाते हैं ।

**पन्ना (Emerald)** — शरीर विज्ञान में वक्ष, वाणी, रक्त वायु विकार, सिर तथा आँतों को अपने वश में रखने वाला बुध ग्रह का रत्न गहरे रंग का पन्ना होता हैं। सर्वश्रेष्ठ पन्ना भारत के राज्य राजस्थान में अधिक पाया जाता हैं । पन्ना एक आकर्षक मन को मोह लेने वाला खनिज पत्थर हैं । पन्ना खरीदते समय ध्यान रहे कि दोष वाला तो नहीं हैं । क्योंकि पन्ना बड़े-बड़े जोहरियों को भी धोखा दे जाता हैं । पन्ना एक ही रंग का होना चाहिए दूसरे रंग की जरा सी भी झलक दिखाई दे तो दोषकारक होता हैं। साढ़े चार रती का पन्ना धारण करने से व्यापार में लाभ होता हैं । तथा नौकरी में पदोन्नति होती रहती हैं । पन्ना दायें हाथ की कनिष्टका अंगुली में धारण करना चाहिए । शुभ भाव के स्वामी बुध को प्रबल बनाने के लिए पन्ना धारण करना चाहिए । पन्ना जड़वाने के लिए स्वर्ण धातु सर्वश्रेष्ठ हैं ।

**पुखराज (Topaz)** — लेखन, प्रकाशन, पठन पाठन, शास्त्र, बुद्धि आदि के कारक ग्रह गुरू का रत्न हैं पुखराज । पुखराज एक अत्यन्त तेजस्वी व आकर्षक रत्न हैं । पीले कनेर पुष्प के रंग वाला पुखराज ही सर्वोत्तम होता हैं । दोषयुक्त पुखराज हानिकारक होता हैं । इसलिए श्रेष्ठ पुखराज ही धारण करना चाहिए । श्रेष्ठ पुखराज देखने में स्थूल व भारी लगता हैं। इसे गोमूत्र तथा दूध के मिश्रण में रात भर रखने पर भी इसके रंग व चमक में कमी नहीं आती । पुखराज सोने अथवा चाँदी की अंगुठी में जड़वा कर तर्जनी अंगुली में धारण करना चाहिए । कुण्डली में सिंह राशि में स्थित गुरू अथवा शुभ भाव के स्वामी लेकिन क्षीण गुरू को प्रबल करने के लिए पुखराज धारण करना उत्तम रहता हैं । ५ रती से १० रती तक का पुखराज धारण करना चाहिए । पुखराज न प्राप्त होने पर इसका उपरान्त सुनैला धारण किया जा सकता हैं ।

**हीरा (Diamond)** — वैभव, सुख, श्रृगार व कला के प्रतीक ग्रह शुक्र का रत्न हीरा हैं । अपनी विशेष चमक द्वारा आकर्षित करने वाला, मूल्यवान तथा रत्न राज के नाम से प्रसिद्ध रत्न ही हीरा हैं। हीरा अन्य रत्नों व खनिजों के मुकाबले में कठोर होता हैं । प्रकाश में देखने से हीरे से इन्द्र धनुषी रंगो की किरणें जैसी प्रकट होती हैं । अति उत्तम व असली हीरा यदि एकदम गर्म दूध में डाल दें तो दूध ठण्डा हो जाता हैं । शुक्र के मुख्य रत्न हीरे को प्लेटिनम में या चाँदी में जड़वाना चाहिए। कुण्डली में नेष्ट शुक्र की शान्ति के लिए व शुभ भाव में स्थित शुक्र के प्रभावों को बढ़ाने के लिए हीरा धारण करना चाहिए। तुला व वृष राशि वाले व्यक्तियों के लिए भी हीरा उपयुक्त हैं। हीरा कम से कम एक रती का धारण करना चाहिए ।

**नीलम (Sapphire)** — सबसे क्रूर, पापी व अति शीघ्र प्रभाव करने वाले ग्रह शनि का रत्न हैं नीलम ! नीलम भी शनि ग्रह की तरह के ही गुण रखता हैं । धारण करते ही लखपति बना देने या बरबाद कर देने जैसी कथाएँ नीलम के साथ जुड़ी हैं। असली नीलम यदि सूर्य के प्रकाश में लाया जाए तो किरणों का फव्वारा सा दिखाई देता हैं । असली नीलम जल में डालने से इसकी विशेष नीली किरणें नजर आती हैं । नीलम धारण करने के लिए सोना ही उत्तम धातु हैं । शनि रत्न शुभ भाव में स्थित शनि के प्रभाव को बढ़ाने के लिए धारण करना चाहिए । मकर या कुम्भ राशि वाले व्यक्ति भी हल्का नीलम धारण कर सकते हैं । नीलम ४ रती से ८ रती के मध्य का होना चाहिए । योग्य आचार्य से प्राण प्रतिष्ठा करा के नीलम धारण करना श्रेष्ठ रहता हैं ।

**गोमेद (Zircpn)** — धूम्र रंग वाले क्रूर ग्रह राहु का रत्न गोमेद है । गोमेद रत्न कई रंगों में मिलता हैं । लेकिन गोमूत्र के समान रंग वाला रत्न ही 'राहु रत्न' गोमेद कहलाता हैं । असली गोमेद को दिन भर गोमूत्र में रखने पर गोमूत्र का रंग बदल जाता हैं। कुण्डली में अशुभ राहु की स्थितियां व्यक्ति का जीवन अव्यवस्थित कर देती हैं । व्यक्ति कानूनी उलझनों में उलझ जाता हैं । इसीलिए अशुभ राहु से बचाव के लिए तथा शुभ भाव में स्थित राहु से अधिक लाभ प्राप्त करने के लिए राहु रत्न धारण करना श्रेष्ठ रहता हैं । गोमेद सोने में अथवा चाँदी, ताँबे, लोहे व शीशे की मिश्रित धातु में धारण किया जा सकता हैं । दस में बीस रती के मध्य का गोमेद उत्तम फलकारक होता हैं । सामान्य परिस्थितियों में चार से आठ रती का गोमेद भी धारण किया जा सकता हैं । रत्न धारण करने से पूर्व विधिवत प्राण प्रतिष्ठा करा लेनी चाहिए ।

**लहसुनिया (Cat's eye)** — पाप व क्रूर छाया ग्रह केतू का रत्न लहसुनिया नाम से जाना जाता हैं। लहसुनिया कई रंगो से प्राप्त होता हैं । लेकिन बिल्ली की आंख की तरह भूरा, हरी सी आभा लिए तथा आकर्षक चमक वाला लहसुनिया ही केतु रत्न माना जाता हैं। लहसुनिया काँच की आभा का आभास देता हैं । परन्तु पीछे से देखने में पत्थर होने का स्पष्ट पता चलता हैं । असली लहसुनिया रत्न में सफेद धारियाँ सी नजर आती हैं । अशुभ भावगत केतु के प्रभाव को खत्म करने और शुभ भावगत केतु को और अधिक प्रभावी बनाने के लिए केतु रत्न पहनने की सलाह दी जाती हैं लहसुनिया नग चांदी, ताँबा सोने की मिश्रित धातु में धारण करना श्रेष्ठ फलकारक रहता हैं । लहसुनिया कम से कम ४ रती और अधिक से अधिक ६ रती तक का होना चाहिए । प्राण प्रतिष्ठा करवा कर ही लहसुनिया रत्न जड़ित मुद्रिका धारण करनी चाहिए ।

रत्न एक आम आदमी के लिए रहस्य बने हुए हैं । उपरोक्त वर्णन में इसी रहस्य को खत्म करने के लिए रत्नों का संक्षिप्त परिचय दिया गया है । आशा है पाठकगण उचित परामर्श द्वारा रत्न धारण कर लाभान्वित होंगे ।

# अथ बाल कष्टावली

| दिन | मास | वर्ष | पूतना नाम | लक्षण | समय | मूर्ति द्रव्य | दिशा | धूपम | बलिदान | पूजा स्नान, बलिदान मन्त्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १ | योगनी १ मातृका २ नंदिनी ३ | ज्वर,गात्र शोषस्वेद, अनाहार वमन मूर्छा, कापना, हीन ज्वर | प्रातः | नदी के तट की मिट्टी की मूरत | पूर्व | कृष्ण सरसों खसखस अर्क पुष्प मनुष्य | चावल कपूर श्वेत चन्दन श्वेत वस्त्र पुष्प श्वेतध्वजा ५ दीपक | १ मासे ओं ब्रह्माविष्णुश्चरुद्रच स्कन्दो वेश्रवणसतथा रक्षन्तु स्वरित बालः मुञ्ज मुञ्ज कुमारकम्। |
| २ | २ | २ | सुनंदिनी १ योगनी २ स्तनदा ३ | ज्वर, हस्त पाद संकोच, दांत का पीसना आंख मूदना। | सायं | १ सेर मिष्ठा चावल दिन ३ | पश्चिम | और बिल्ली के बालनीम पत्र गौ का घी | अन्न १० ध्वता १० दीपक सुहाले भात सेर पूड़े मच्छी और बकरे का मास। | २।३।४।५ मासे ओं नमश्चमुण्डाये विच्चे हां २ ह्रीं २ दुष्टग्रहगच्छ त्वता। स्याना सुख करूं |
| ३ | ३ | ३ | पूतना १ | अंग भंग प्रलाप कम्प ज्वर नेत्र मूंदना रोमांच । | सायं | ० ० | उत्तर | कुंठगुगुल गोश वगसफेद सरस | रक्त भात ध्वजा १० दीप १० रक्त चन्दन रक्त पुष्प | ओं २।३।४ मासे |
| ४ | ४ | ४ | मुखमंडली का आकाश योगिनी | गात्र भंग सिर झूकाना खांसी श्यायता, अरुचि, निद्रानाश। | तीनों सध्या | तिलचूर्ण बिल का काटारेखा | पश्चिम | हाथी का दांत सांप की कांचल ताम्रपन | श्वेत पुष्प श्वेत ध्वजा १० दीपक १० पूरिया ७ श्वेत चं | ओं २।३।४ मासे |
| ५ | ५ | ५ | विडालिका | हिचकी, दमा, शूल गात्र भंग ज्वर अरूचि। | सायं | चावलों का आटा | पश्चिम | मनुष्य और बिल्ली का बाल | भातध्वजा सफेद दीप ५ पूरियां ७ सफेद पुष्प सफेद चंदन। | ५ मासे ओं भगवती ह्रीं१ ह्रीं२ मुण्डल रक्षा कुरु २ बलिग्रहण ४ स्वाहा |
| ६ | ६ | ६ | शकुनी | गात्र, भंग-हमला, रोना मूर्छा आना | सायं | ,, ,, | ,, | ,, | ० ० ० ० | ओं ,, ६ मासे |
| ७ | ७ | ७ | शुष्करेवती | खांसी ज्वर पेट दर्द, मन अरूचि, सिर सारे, नेत्र मीचे | सायं | ,, ,, | ,, | ,, | ०० ०० | ओं ,, ६ मासे |
| ८ | ८ | ८ | कामनी | ज्वर, संताप, अरूचि, मुख दोष | सायं | नदी के दोनों तटों की मिट्टी | पश्चिम | गुगल | गेहूं की रोटी मसूरी साग मास ध्वजा ५ दीपक ५ | ओं ,, ८ मासे |
| ९ | ९ | ९ | मदना | ज्वर वमन तृष्णा अफारा खांसी श्वास देह संकोच। | प्रातः | मिष्ट चावल का १ सेर आटा | उत्तर | गुगुल | भात मच्छी का मास पापड़ गन्ना ध्वजा ५ दीवे ५ गन्धे पुष्प। | ९ मांसे ओं नमोभगवते वासुदेवाय कृष्णाय मण्डल, बलिमाहाषह २ नह फट् स्वाहा। |
| १० | १० | १० | रेवनी | ज्वर, शूल वमन श्वास गात्र, भंग खांसी। | सायं | मिष्ट चावल का १ सेर आटा | दक्षिण | गगुल | गुड भात घी ध्वजा २५ दीवे २५ गन्ध पुरुष सुहाल २५ | १० मासे ओं नमो भगवते वैश्वदेववया हनह फट् स्वाहा। |
| ११ | ११ | ११ | सुदर्शना | ज्वर, मुखदोष, अरूचि अंग भग रूदन मुख शीश पीड़ा। | प्रातः | माष का आटा | दक्षिण | गगुल | भात सफेद फूल ध्वजा २५ दीपक २५ पूरियां ७ | ११ मासे ओं नमो भगवते रावणाय चन्द्रहास वजहस्ताय ज्वल २ दुष्ट ग्रहा हीन ओं ह्री फट् स्वाहा। |
| १२ | १२ | १२ | अद्भुता | ज्वर रूदन दांत पीसना नेत्रपीड़ा रोमाच सताप पेट [illegible] | [illegible] | चावलों का [illegible] | [illegible] | [illegible] | परियां ७ दीवें १३ पापड़ी पुड़े [illegible] का मास। | १२ मासे ओं नमो नारायण ज्वल वस्ताय हनसोषक २ मदंय २ पाद ह्री ३ दूटनाही ह्रीं फट् स्वाहा। |

## अथ तिथि चक्रम्

| पौ. | मा. | फा. | चै. | वै | ज्ये. | आ. | श्रा. | भा. | आ. | का. | मा. | पूर्व | दक्षिण | पश्चिम | उत्तर |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | सौख्य | क्लेश | भातिः | अर्थागम |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | शून्य | नैष्य | नैष्य | मिश्रता |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | द्रव्यक्ले | दुखः | इष्टिप्ति | अर्थ |
| ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | लाभः | सौख्यं | मंगलं | धनलाभ |
| ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | लाभः | द्र.प्रा. | धनं | सौख्यं |
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | भीतिः | लाभ | मृत्युः | अर्थागम |
| ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | लाभः | कष्टप्रद | व्य.ला. | सुखं |
| ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | कष्ट | सौख्यः | क्लेशला | सुख |
| ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | सौख्यं | लाभः | का.सि | कष्टम |
| १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | क्लेशः | का.सि. | अर्थ | धनं |
| ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | मृत्यु | लाभः | द्रव्यला | शून्य |
| १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | शून्य | सौख्य | मृत्यु | अत्यंकष्टः |

पौष की प्रतिपदा को पूर्व की यात्रा करने से सुख दक्षिण में क्लेश, पश्चिम में भय, उत्तर में यात्रा करने से धन मिलता हैं । पौष की द्वितीया को पूर्व में शून्य, दक्षिण में निर्धनता, उत्तर में मिश्रता फल हैं । पूर्व में तीज को द्रव्य क्लेश, दक्षिण में दुःख पश्चिम में मनोरथ की प्राप्ति उत्तर में अर्थ ये फल हैं । पौष की चौथ को पूर्व में लाभ, दक्षिण में सुख, पश्चिम में मंगलं, उत्तर में धन लाभ होता है। पंचमी को पूर्व में लाभ, दक्षिण में द्रव्य प्राप्ति, पश्चिम में मृत्यु, उत्तर में अर्थागम फल हैं। पौष की सप्तमी को पूर्व में क्लेश लाभ, दक्षिण में कष्ट, पश्चिम में द्रव्य लाभ, उत्तर में सुख का फल होता हैं । अष्टमी को पूर्व में कष्ट, दक्षिण में सौख्य, पश्चिम में क्लेश लाभ, उत्तर में सुख फल होता हैं। नवमी को पूर्व में सौख्य, दक्षिण में लाभ, पश्चिम में कार्य सिद्ध, उत्तर में कष्ट फल होता हैं पौष की दशमी को पूर्व में क्लेश, दक्षिण में कष्ट कार्य सिद्ध, पश्चिम में अर्थ उत्तर में धन प्राप्ति फल हैं। पौष की ११ को यात्रा करने से पूर्व में मृत्यु, दक्षिण में लाभ, पश्चिम में द्रव्य लाभ, उत्तर में शून्य फल होता हैं और द्वादशी को पूर्व में शून्य, दक्षिण में सौख्य, पश्चिम में मृत्यु, उत्तर में अत्यन्त कष्ट ये फल हैं। इसी प्रकार हर महीने में तिथियों का फल जान लेना चाहिये चक्र में स्पष्ट कर दिया हैं ।

### जीवित अथवा मृत की कुण्डली जानने की विधि

जन्म तथा अष्टम स्थान की राशि के अंको में प्रश्न लग्न के अंको को जोड़ कर जिस राशि में अष्टमेश स्थित हो उस राशि के उक्त अंको को गुणा करें । तथा लग्नेश जिस राशि में हो, उस राशि के अंकों से भाग दें यदि विषम अंक बचे तो जीवित की और सम अंक बचे तो मृतक की कुण्डली जाननी चाहिए

### स्त्री पुरुष की कुण्डली जानने कि विधि

जन्म लग्न के अंक, सूर्य, मंगल तथा राहु जिस राशि में स्थित हो उनके अंको को जोड़कर उनमें ३ का भाग दे यदि शेष अंक विषम बचे तों पुरुष की और सम बचे तो स्त्री की कुण्डली समझना चाहिये ।

### स्त्री पुरुषों में प्रथम किसकी मृत्यु होगी

स्त्री पुरुषों के नाम की मात्रा को ४ से गुणा करें जो आवे उसकों दुगना कर उसमें १ जोड़ देवे फिर ३ का भाग देवे यदि २ शेष रहे तो प्रथम स्त्री की मृत्यु कहे १।०० बाकी रहे तो पुरुष की मृत्यु बतलाना किन्तु मात्रा जोड़ ने में भेद न करें।

### कार्य सिद्ध होगी या नहीं

जिस दिशा को प्रश्न कर्ता का मुख रहे वह दिशा प्रहर, नक्षत्र वार इन सब को जोड़ कर ८ का भाग दे जो शेष बचे उस का ये फल जानना १।५ बचे तों जल्दी वनें ०।४ बचे तो कार्य सिद्ध जानो ३।७ बचे तो विलम्ब जानों २।८ बचे तो कार्य नही बनेगा यह सत्य जानो ।

### शुभ कार्य में वर्जित हैं

परिघ व्यतिपात, वैधृत-अमावस्या, पूर्णिमा, संक्रान्ति, कृष्णाष्टमी, कृष्णाचतुदर्शी, भद्रा, त्रिदिनस्पर्शतिथि नक्षत्र योग, जन्म नक्षत्र, ग्रहण नक्षत्र, क्षयमास, मलमास शुक्र गुरु अस्त तथा बालवद्ध रिक्ता मंगल, शनि ग्रहण के पहले तथा पीछे ३-३ दिन विश्वघस्रपक्ष १-४-८-१२ चन्द्रमा ये मंगल कार्य में वर्जित हैं।

### अथ गांडांत विचार :

नारद जी का कथन है की ज्येष्ठ के अन्त की २ घटी और मूल के आदि की २ घटी मिलाकर कुल ४ घटी अभुक्त मूल हैं और वसिष्ट वाक्य है कि ज्येष्ठा की अन्त्य की १ घटी और मूल के आदि की २ घटी अभुक्त मूल हैं। और वृहस्पति का कथन हैं ज्येष्ट के अन्त्य की आधी घटी और मूल के आधी की आधी घटी मिलाकर एक घटी अभुक्त मूल हैं , आचार्य कहते हैं कि मूल के आधी घटी और ज्येष्ठा के अन्त्य की ५ घटी अभुक्त मूल इस में जो जन्मे उसे त्याग देना अथवा वर्ष तक पिता पुत्र का मुख न देखे ।

### अथ मूल अश्लेषा में जन्म फल

मूल के १ पाद में जन्मे तो पिता का नाश हो । २ पाद में माता । ३ पाद में धन नाश । ४ पाद में शुभ फल मिलता हैं । , अश्लेषा में इससे विपरीत अर्थात [illegible] नाश, ४ पाद में पिता का नाश होता हैं ।



### पंचक विचार

धनिष्टा, शतभिषा, पूर्वाषाढ़ा, उत्तराषाढ़ा, रेवती, यह पांच नक्षत्र पंचक कहलाते हैं। इनमें तृण और कठिनाई का संग्रह, दक्षिण दिशा की यात्रा घर की छत्त बनवाना यह कार्य नहीं करने चाहिए।
नोट : यदि पंचक में मृत्यु हो जाये तो पंचक शान्ति करवानी चाहिए। अन्यथा पांच मृत्यु होने की सम्भावना रहती हैं।

### अथ मूल वास देखना

आषाढ़, भाद्रों, आश्विन, माघ स्वर्ग में, श्रावण कार्तिक चैत्र, पौष मासो में भूमि पर वास और फाल्गण - मार्गाशिर, वैशाख, ज्येष्ठ इन मासों में पाताल में मूल रहते हैं

### लड़के लड़कियां जानने की रीति

अगर कोई पुरुष प्रश्न करे कि मेरे कितनी लड़कियां तथा लड़के हैं । उससे कहो कि जितने तुम्हारे लड़के हैं उनको दुगना करो और पाँच से गुणा कर दो फिर जितनी लड़कियां है। उस को जोड़ दो जब ऐसा कर लेवें तो उस जुड़े हुए हिस्सों को पूछ लो और जो इकाई की तरफ का हिस्सा हैं उतनी लड़कियां होगी और जो दहाई का हिस्सा हैं उतने लड़के हैं। जैसे एक पुरुष के ६ लड़के और एक लड़की हैं तो ६ को दुगना किया तो १२ हुए और इन १२ को ५ से गुणा किया तो ६० हुए । इसमें एक हिस्सा लड़की जोड़ा तो ६१ हुए अब ६१ की इकाई हिस्सा १ हैं तो उस की एक लड़की तथा दहाई का हिस्सा ६ हैं तो ६ लड़के कहना यानि उस को कह दो कि आप की एक लड़की तथा ६ लड़के हैं ।

### त्रिखल जन्म फल

यदि तीन कन्याओं के बाद लड़के का जन्म हो या तीन लड़कों के बाद लड़की का जन्म हो तो त्रिखल नाम का दोष होता हैं। जिसमें माता पिता को भय, धन हानि आदि कष्ट होते हैं इसके दोष को दूर करने के लिए त्रिखल शान्ति करे तो शुभ रहता हैं ।

## चोरी गई वस्तु का ज्ञान

| अंधाक्षं | मंदाक्षं | मध्याक्षं | सुलोचनम् |
|---|---|---|---|
| रोहणी, पुष्य<br>उ. फा. विशाखा<br>पुषा,, धनेष्टा<br>रेवती | मृग, अश्लेषा<br>हस्त, मैत्रा<br>उषा, शतभिषा<br>अश्वनी | आर्द्रा, मघा<br>चित्रा, ज्येष्टा<br>अभजित, पूभा<br>भरणी | पुर्नवसु, पू.फा.<br>स्वाति, मूला<br>श्रवण, उ.भा.<br>कृतिका |

## अध फलम्

अंध नक्षत्रेषुविनष्टस्य धन लाभः शीघ्र भवति ।
मदें नक्षत्रेपु प्रयत्नतो लाभः मध्य नक्षत्रेपु दूरे श्रवणं
सुलोचनेपु न श्रुत्याप्ती

## अथ त्रिपुष्कर योग :

भद्रा, तिथि २-७-१२ रवि, भौम, शनिवारे, विशाषा, उ.फा. पू.भा. पूर्नवसु, कृतिका, उतराषाढ़ा एषु भेषु । उक्त तिथि वार नक्षत्र रुपे योगे सति तदात्रैपुष्करःयोग स्यात ।।तद्विने यदि कश्चिन्मृयते तदा त्रयाणंमृति र्भवति ।। यदि किंचिदुस्त विनष्टं तदा वस्तुत्रयं नाशः ।। यदा किंचिद्दिस्तु लब्धंतदा त्रिगुणं तद्वंस्तु लाभः ।। इति पुष्कर योग : ।।

## अथ द्विपुष्कर योगः

धनेष्टा, मृगशिर, चित्रा, ऐषु, भेषु, रवि, भौम, शनि, वारे, भद्रा तिथि २-७-१२ षु एवं विधे योगे तदा द्विपुष्कर योगो भवति । तत्फलम् । । मृत्यु विनाश वृद्वौ द्वै गुणपकृच्मवति तत्र शन्ति माह नारदः ।

## अथ नक्षत्रेषु ज्वरोत्पन्नौ

स्वाति, ज्येष्टापूर्वा पूर्वाषाढ़ा, पूर्वा भाद्रपद, पूर्वाफाल्गुनी, अश्लेषा एषु भेषु ज्वरे सति तदा मृत्यु : ।
रेवती, अनुराधा, भेषु ज्वरौत्यत्ते तदा रोगस्य बहु कालेन रोग निवृति स्यात्। ।
भरणी, श्रवण, शतभिषा, चित्रा एतेषु नक्षत्रे ज्वरोत्यक्रौ तदा एकादश दिवस रोग : ।।
विशाखा, हस्त, धनेष्टा, एषु ज्वरोत्पत्ते तदापंचम दिवस रोग : ।।
मूला, कृत्तिका, अश्वनी एषु भेषु नव दिवसः रोग : । मवायां विशति २० दिवस : ।।
उत्तराभाद्रपद, उत्तराफाल्गुणी, पुष्य पुर्नवसु एषु भेषु रोगौत्पत्तौं तदा सप्त दिवस रोगः ।।
मृगाशिर , उत्तराषाढ़ा एषु भेषु रोगोत्पत्तौं तदा त्रिशद्दिनानि रोग स्थैर्य पश्चाद्रोग निवृति : ।।

## अथ प्रेतदाह मुहूर्त्त

हस्त, अश्वनी, पुष्य, अश्लेषा, मूला, मृगशिर, श्रवण, आर्द्रा, स्वाति एषु भेषु प्रेत किया स्यात्।। प्रेतानाँ मृतानाँ प्रेतत्व विमुकि पूर्व को क्रम लोकप्रिय कारक श्रद्धादि कर्म क्रिया शब्दे नोच्यते ।
अथ निषेध कालः मीन, कुँभ चन्द्रे, धनिष्टोत्तराद्वदि पंच नक्षत्रे प्रेतस्य दाह ज्वलनं त्यजेत चपुनः दक्षिणदिग्यात्रा तथा खगंया वितरण तदा गृह दशदनं आदि शब्दन तृणंकाष्टं संग्रं चित्यजेत्। उक्ते च ब्रह्मपुराणे पंचके मरणेमश्पि निषिद्व। कुँभ, मीन स्थिमे चन्द्रे मरणं जायते वातस्योर्द्ध गति दष्टा संततौ न शुभ भवेदिति तेन पंचके मृतस्य पंचके दाह प्राप्तों सत्यां पुत्रस्तं विधि कृत्वा दाह कार्य : पश्चादौ शौच विवृत्यानतंर शान्ति कर्म कार्यः ।।

## अथ भद्रा वास ज्ञानम्

मेष मकर वृष कर्कट स्वर्गे कन्या मिथुन तुला धन नागे ।
कुँभ मीन अलि केसरी मृत्यौ विचरति भद्रा त्रिभुवन मध्ये ।।

## फलम्

स्वर्गे भद्रा शुभं कार्यत्। पाताले च धनागमः मृत्यु लोके यदा विष्टिः सर्व कार्य विनाशिनी
दिवा भद्रा यदारात्री । रात्रि भद्रा यदा दिने ।
तदा विष्टि कृतो दोषो न भवेत्सर्व सौख्यदा ।।

## ग्रहों की गति

प्रत्येक ग्रह भिन्न-भिन्न समय मे अपनी प्रगति द्वारा १२ राशियों में भ्रमण करते हैं। सूर्य चन्द्रमा कभी वक्री नही होते हैं। जबकि राहु, केतू सदा वक्री ही रहते हैं। सूर्य एक राशि में अपनी गति द्वारा १ मास में और चन्द्रमा सवा दो दिन में, मंगल डेढ़ मास में, बुध १ मास में, गुरु १ वर्ष में, शुक्र १ मास में, शनि ढाई वर्ष में व राहु-केतु डेढ़ वर्ष में एक राशि से दूसरी राशि में भोग करता हैं ।

## वर्ष कुण्डली में अरिष्ट योग

यदि जन्म लग्न और लग्न एक ही हो ओर जन्म नक्षत्र तथा वर्ष नक्षत्र भी एक ही हो तो उस वर्ष नेष्ट फल जानना। वर्ष कुण्डली में वृहस्पति, चन्द्रमा शुभ न हो तो पूरा वर्ष कष्ट तकलीफें वाला भयप्रद होता हैं अगर वर्ष कुण्डली में वृहस्पति और चन्द्रमा शुभ हो तो वर्ष सामान्य फल कारक रहेगा ।

## वर्ष कुण्डली से गर्भ योग

वर्ष कुण्डली में लग्न का स्वामी पाँचवे या सातवें पड़ा हो तो या पाचवें ,खाने का मालिक और सातवें ,खाने का मालिक लग्न में पड़ा हो तो उस वर्ष स्त्री को गर्भ योग होता है। मुन्था का स्वामी और चन्द्रमा बली होकर पाचवें घर में और पाचवें का मालिक भी बली हो तो तब भी गर्भ होता हैं ।

## मुन्था का ग्रहों के साथ फल

वर्ष कुण्डली में मुन्था सूर्य के साथ हो तो राज दरबार में मान इज्जत नोकरी में पदोन्नति, धन की प्राप्ति, शत्रुओं का नाश तथा कारोबार में तरक्की होती हैं। यदि चन्द्रमा के साथ मुन्था हो तो अच्छे लोगों से मेल मिलाप, मित्रों से लाभ, आशाओं में सफलता तथा घरेलू सुख मिले । यदि मंगल के साथ मुन्था हो या मंगल देखता हो तो रोजगार में बाधा, व्यर्थ में धन खर्च शरीरिक कष्ट तथा चोट मोच का भय रहता हैं । यदि बुध के साथ मुन्था हो तो उस वर्ष लाभ अच्छा रहे शुभ कामो पर खर्च हो मन प्रसन्न रहे। यदि गुरु के साथ मुन्था हो तो कारोबार मे लाभ, स्त्री सुख धन का जमा होना तथा अच्छे अच्छे नेक लोगों से मुलाकात हो यदि शुक्र के साथ मुन्था पड़ी हो तो स्त्री को रोग व कष्ट की तकलीफ मन उदास तथा चिन्ता परेशानी वाला वर्ष होगा परन्तु धन का लाभ बना रहेगा । यदि शनि के साथ मुन्था पड़ी हो तो आशाओं में असफलता, शरीर कष्ट धन हानि, नीच कार्यो पर ध्यान अधिक रहे कारोबार में नुक्सान तथा मन परेशान रहे । राहू के साथ मुन्था पड़ी हो तो वर्ष के शुरू में शुभ फल तथा केतु के साथ पड़ी हो तो आरम्भ में कष्ट दायक फल करें । अशुभ मुन्था के फल को दूर करने के लिए मुन्था के स्वामी के ग्रह का अनुपान करने से लाभ होता हैं।

## स्थिर समय (स्टैन्डर्ड टाईम)

उपरोक्त वार प्रवृत्ति देश, भेद में भिन्न भिन्न स्थानों में भिन्न २ समय में होती हैं । जिसे स्थानीय टाईम कहते हैं। अलग-२ स्थानों में सूर्योदय के अन्तर को दूर करने के लिए सम्वत् १९६२ सन् १९०५ ई. के जुलाई महीने से लार्ड कर्जन ने ग्रीन विच से पूर्व ८२।३० देशान्तर का समय निश्चित किया था । समय ग्रीनविच के समय से हमेशा ५ घटा ३० मिंट आगे रहता हैं । फिर दूसरे महायुद्ध के समय १ सितम्बर सन् १९४२ से १४ अक्तूबर सन् १९४५ तक स्थिर समय को एक घटा और आगे बढ़ाया गया ।

पृथ्वी २४ घण्टों में अपनी धुरी पर एक चक्कर पूरा कर लेती हैं यानि २४ घंटों में ३६० अंश पार कर लेती हैं । इस प्रकार एक अंश पार करने में चार मिंट लगते हैं । पृथ्वी की गति पश्चिम से पूर्व की ओर हैं । इस प्रकार पूर्व के स्थानों में सूर्योदय पहले होता हैं ओर पश्चिम के स्थानों में बाद में । इसी कारण भिन्न-भिन्न स्थानों का समय भी भिन्न भिन्न होता हैं। इसे स्थानीय समय कहते हैं । इस प्रकार एक स्थान से दूसरे स्थान पर यात्रा करने वालों की प्रत्येक नये स्थान पर अपनी घड़ी का समय उसी स्थान के समय अनुसार बदलना पड़ता हैं । इससे जो अवस्था होती हैं उसको दूर करने लिए बड़े देश या प्रदेश के मध्य स्थान के स्थानीय समय को उस देश या प्रदेश भर में सर्वत्र लागू कर दिया जाता हैं । इस कल्पित समय का नाम ही स्टैण्डर्ड टाईम हैं।

### तिथि-निर्णय रेखा

पूर्व दिशा में यात्रा करने वालों को प्रत्येक देशान्तर (मध्याह्नरेखा) के पश्चात् अपनी घड़ी चार मिन्ट आगे करनी पड़ती हैं । इसी तरह ३६०° देशान्तर पार करने में उन्हें २४ घण्टे अर्थात एक दिन बढ़ाना पड़ता हैं । इसी प्रकार पश्चिम में यात्रा करने वालों को ३६०° रेखा पार करने पर २४ घण्टे घटाना पढ़ता हैं । अतः एक दिन का अन्तर पड़ जाना स्वभाविक हैं। परन्तु यात्री को इसका पता नही लगता । तिथि तथा वार के इस अन्तर को दूर करने के लिए १८०° मध्याह्नरेखा को तिथि निर्णायक रेखा निश्चित कर दिया गया हैं ।

### भारत के प्रसिद्ध नगरों के अक्षांशादि

| शहर नाम | उत्तर अक्षांश अ.क. | पूर्व रेखांश अ.क. | स्टैण्डर्ड अन्तर मि.सै. | शहर नाम | उत्तर अक्षांश अ.क. | पूर्व रेखांश अ.क. | स्टैण्डर्ड अन्तर मि.सै. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अजमेर | २६।२७ | ७४।४० | -३१।२० | आजमगढ़ | २६।०५ | ८३।१२ | +२।४८ |
| अलीगढ़ | २७।५४ | ७८।०५ | १७।४४ | आगरा | २७।१० | ७८।०५ | -१७।४० |
| अमृतसर | ३१।३८ | ७४।०५ | -३०।२८ | आरा | २५।३४ | ८४।४२ | +८।४८ |
| अहमदनगर | १९।०५ | ७४।५५ | -३०।२० | आगरा | २७।१० | ७८।०५ | -१७।४० |
| अहमदाबाद | २३।०१ | ७२।३८ | -३६।२८ | इन्दौर | २२।४२ | ७५।५४ | -२६।२४ |
| आगरा | २७।११ | ७८।०२ | -१७।५२ | इटावा | २६।४५ | ७८।०३ | -१३।४८ |
| उदयपुर | २४।३५ | ७३।४३ | -३५।०८ | चान्दा | १९।५६ | ७९।२० | -१२।४० |
| उज्जैन | २३।११ | ७५।५१ | -२६।३२ | चुनार | २५।०८ | ८२।५५ | +०१।४० |
| करोली | २६।३० | ७७।०४ | -२१।४४ | चितौरगढ़ | २४।५२ | ७४।४१ | -३१।१६ |
| कन्नौज | २७।०३ | ७९।५८ | -१०।०८ | चण्डीगढ़ | ३०।४० | ७६।५२ | -२२।३२ |
| कल्याण | १९।१४ | ७३।१० | -३७।२० | छतरपुर | २४।५५ | ७९।३६ | -२१।३६ |
| करनाल | २९।४२ | ७७।०२ | -२१।१५ | छपड़ा | २५।४६ | ८४।४६ | +०६।०४ |
| करीम नगर | १८।२८ | ७९।०६ | -१३।३६ | जबलपुर | २४।०० | ७९।५९ | -२२।०४ |
| कलकत्त | २२।३४ | ८८।२४ | -२३।३६ | जगन्नाथपुरी | १९।४९ | ८५।५० | +१३।२० |
| कानपुर | २६।२८ | ८०।२४ | -०८।२४ | जालन्धर | ३१।१९ | ७५।३६ | -२७।३६ |
| काठमांडू | २७।४२ | ८५।१७ | +११।०८ | जम्मू | ३२।४४ | ७४।५४ | -३०।२४ |
| कालिंजर | २५।०१ | ८०।३१ | -०७।५६ | जयपुर | २६।५० | ७५।५२ | -२६।३२ |
| कालपी | २६।०७ | ७९।४७ | -१०।५२ | जावड़ा | २३।३७ | ७५।०८ | -३७।४४ |
| कालका | ३०।४७ | ७६।५७ | -२२।११ | जोधपुर | २६।१७ | ७३।०४ | -२६।२८ |
| कांगड़ा | ३२।०६ | ७६।१८ | -२४।४८ | जूनागढ़ | २१।३१ | ७०।३६ | -४७।३६ |
| कुरुक्षेत्र | २९।५८ | ७६।४८ | -२२।४८ | जौनपूर | २५।४१ | ८२।४३ | +००।५२ |
| कालीकट | ११।१५ | ७५।४९ | -२९।४४ | जींद | २९।१९ | ७६।२३ | -२४।२८ |
| कांशी | २५।१८ | ८३।०३ | +०२।१२ | झांसी | २५।२७ | ७८।३० | -१६।०० |
| कांजीवरम | १२।५० | ७९।४५ | -११।०० | डलहौजी | ३२।३० | ७५।५४ | -२६।२४ |
| कूच बिहार | २६।१९ | ७९।२९ | -१२।०६ | डुमराव | २५।४१ | ८४।१२ | +०६।४८ |
| कुभकोण | १०।५८ | ७९।२४ | -११।२४ | डूगरपूर | २३।५२ | ७३।४९ | -३४।४४ |
| किशनगढ़ | २६।३५ | ७४।५५ | -४०।२० | द्वारका | २२।१६ | ६८।५७ | -५४।१२ |
| कोल्हापुर | १६।४२ | ७४।१६ | -३२।५६ | दारजिलिंग | २७।०३ | ८८।१६ | +२३।०४ |
| खंडवा | २१।५० | ७६।२० | -२४।४० | दिल्ली | २८।३९ | ७७।१३ | २१।०८ |
| गया | २४।४८ | ७५।०३ | -२९।४८ | देहरादून | ३०।१९ | ७८।०४ | -१७।४४ |
| गोरखपुर | २६।४४ | ८३।२३ | +०३।३२ | दौलताबाद | १९।५७ | ७५।१५ | -२९।०० |
| ग्वालियर | २६।१३ | ७९।१२ | -१७।१२ | धार | २२।३५ | ७५।२० | -२८।४० |
| गुरदासपुर | ३२।०३ | ७५।२७ | -२८।१२ | धारवाड़ | १५।२७ | ७५।०३ | -२९।४८ |
| गोण्डा | २७।०३ | ८२।०० | -०२।०० | नासिक | २०।०० | ७३।४७ | -३५।३२ |
| [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | नैनीताल | २९।२५ | ७९।२७ | -१२।१२ |
| गोहाटी | २६।११ | ९१।४५ | +३७।०० | नरसिंहगढ़ | २३।४३ | ७७।०४ | -२१।४४ |

| शहर नाम | उत्तर अक्षांश अ. क. | पूर्व रेखांश अ. क. | स्टैण्डर्ड अन्तर मि. सै. | शहर नाम | उत्तर अक्षांश अ. क. | पूर्व रेखांश अ. क. | स्टैण्डर्ड अन्तर मि. सै. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पन्ना | २४।४४ | ८०।१२ | -०६।१२ | मथुरा | २७।३० | ७७।४३ | १६।०८ |
| पुष्कर | २६।३० | ७४।३६ | -३१।३६ | मण्डला | २२।३५ | ८०।२४ | -०८।२४ |
| पटना | २५।२७ | ८५।१२ | +०६।४८ | मद्रास | १३।०४ | ८०।१७ | -०८।५२ |
| पठानकोट | ३२।१८ | ७५।४२ | -२७।१२ | मदुरा | ०६।५५ | ७८।१० | -१७।२० |
| पटियाला | ३०।२० | ७६।२५ | -२४।२० | मुरादावाद | २८।५० | ७८।५० | -१४।४० |
| प्रयागराज | २५।२६ | ८१।५५ | -०३।२० | मेरठ | २६।०१ | ७७।४५ | -१६।०० |
| पानीपत | २६।२३ | ७७।०१ | -२१।५६ | मुजफ्फरपुर | २६।०७ | ८५।२६ | +११।४४ |
| पाली | १५।४६ | ७३।२५ | -३६।२० | रायवरेली | २६।१३ | ८१।१६ | -०४।५६ |
| फैजावाद | २६।४७ | ८२।०८ | -०१।२८ | रामेश्वर | ०६।०७ | ७६।२१ | -१२।३६ |
| फरीदकोट | ३०।४० | ७४।५६ | -३०।०४ | रत्तनगढ़ | २८।०५ | ७४।३६ | -३१।२४ |
| फतेहपुर | २७।०६ | ७७।४० | -१६।२० | रत्तलाम | २३।२१ | ७५।०७ | -२६।३२ |
| फिरोजपुर | ३०।५७ | ७४।३६ | -३१।३६ | रांची | २३।२० | ८५।२० | +११।२० |
| वक्सर | २५।३४ | ८४।४६ | +०८।०४ | रोहतक | २८।५४ | ७६।३८ | -२३।२८ |
| वरेली | २८।२२ | ७६।२६ | -१२।१६ | रोपड़ | ३०।५७ | ७६।३० | -२४।०० |
| वहावलपुर | २६।२४ | ७१।४७ | -४३।५२ | लखनऊ | २६।५१ | ८०।५६ | -०६।२० |
| वम्वई | १८।५५ | ७२।५३ | -३८।२८ | लुधियाना | ३०।५६ | ७५।५२ | -२६।३२ |
| वड़ोदा | २२।१७ | ७३।१७ | -३१।५२ | लक्ष्मणगढ़ | २७।५० | ७५।०४ | -२६।४४ |
| वलिया | २२।४३ | ८४।११ | +०६।४४ | सहसराम | २४।५७ | ८४।०३ | +०६।१२ |
| वांदा | २५।२८ | ८०।२० | -०८।३२ | सागर | २३।४६ | ७८।४८ | -१५।४८ |
| वीकानेर | २८।०० | ७३।२२ | -३६।३२ | सीतापुर | २७।३४ | ८०।४२ | -०७।१२ |
| वांसवाड़ा | २३।३० | ७४।२४ | -३२।२४ | सहारनपुर | २६।५८ | ७७।३५ | -१६।४० |
| विजनौर | २६।२२ | ७८।१० | -१७।२० | सोलन | ३०।५५ | ७७।०६ | -२१।२४ |
| वद्रीनाथ | ३०।४४ | ७६।३० | -१२।०० | सोमनाथ | २२।०४ | ७१।२६ | -४४।१६ |
| बंगलौर | १२।५८ | ७७।३५ | -१६।४० | श्रीनगर | ३४।०६ | ७४।५१ | -३०।३६ |
| विलासपुर | २२।०५ | ८२।१० | -०१।२० | शिमला | ३१।०६ | ७४।१० | -२१।२० |
| भसावल | २१।०१ | ७५।४७ | -२६।५२ | हरिद्वार | २६।५८ | ७८।१३ | -१७।०८ |
| भटिंडा | ३०।११ | ७४।५७ | -३०।१२ | हिसार | २६।१४ | ७५।४४ | -२७।०८ |
| भोपाल | २३।१६ | ७७।२३ | -२०।२८ | हमीरपुर | २५।५८ | ८०।११ | -०६।१६ |
| भूनेश्वर | २०।२८ | ८५।५४ | +१३।३६ | हैदरावाद | २५।२३ | ६८।२४ | -५६।२४ |
| भरतपुर | २७।१३ | ७७।३२ | -१६।५२ | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] |
| महोवा | २५।१७ | ७६।५४ | -०६।२४ | हजारीवाग | २३।५६ | ८५।२४ | +११।३६ |

## अक्षाँश और देशान्तर की तालिका का प्रयोग

अगर किसी दो स्थानों का अक्षांश और देशान्तर का पता लगाना हो तो प्रत्येक दो स्थानों का देशान्तर के अन्तर को चार से गुणा करने पर जो गुणनफल आऐ, वही दोनों स्थानों का समय का अभीष्ट अन्तर मिन्टों में होता हैं ।

जैसे:- कलकत्ते का देशान्तर ८८।१४ और अमृतसर का देशान्तर ७४।५३ हैं इन दोनों का अन्तर १३।३१ होता हैं । इन को चार से गुणा देने पर ५२ मिन्ट और १२४ सेकिण्ड होते हैं । इन सव का योग ५४ मिन्ट और ०४ सैकिण्ड हैं । यही कलकत्ते और अमृतसर के मध्य का अन्तर हैं ।

इसी प्रकार दिल्ली का देशान्तर ७७।१३ हैं । इन को चार से गुणा करने पर ७७।१३ x ४ = ३०८।५३ होता हैं । इसे ६० से विभाजित करके घन्टे मिन्ट तथा सैकिण्ड बना लिए यानि ५ घण्टा ८ मिन्ट और ५२ सैकिण्ड होता हैं । यही ग्रीनविच से दिल्ली का समय अन्तर हैं ।

## स्टैन्डर्ड अन्तर जानने की रीति

किसी देश का स्टैन्डर्ड अन्तर जानने से पहले देशान्तर को चार से गुणा करके घण्टा मिन्ट तथा सैकिण्ड वना कर इनको ५।३० स्थिर समय से अन्तर करने पर वहां का स्टैण्डर्ड अन्तर हुआ । जैसे - अमृतसर का देशान्तर ७४।५३ को ४ से गुणा करने पर ४ घन्टे ५६ मिन्ट और ३२ सैकिण्ड ग्रीनविच का समय होता हैं । इनको ५।३० स्थिर समय से अन्तर करने से ३० मिन्ट और २८ सैकिण्ड वहा का मध्यम स्थिर समय हुआ । स्मरण रहे कि अभीष्ट नगर का देशान्तर ८२।३० से अधिक हो तो मध्यम समय ऋण (–) होता हैं । अगर अभीष्ट नगर का देशान्तर ८२।३० से न्यून हो तो मध्यम समय धन (+) होता हैं शहरों के आगे जो स्टैण्डर्ड अन्तर मिन्ट, सैकिण्ड, धन और ऋण चिन्ह में दिया हुआ हैं , जिसमें ऋण (+) के चिन्ह हो वह नगर स्टैण्डर्ड स्थान के पश्चिम में समझें और जो चिन्ह धन (+) के हैं तो वह स्टैण्डर्ड स्थान पूर्व की ओर हैं ऐसा जानना चाहिए ।

### अगर भारत में दोपहर के २ वजते हैं तो नीचे लिखे देशों में यह समय होगा

| | | | |
|---|---|---|---|
| अमेरिका रात | २ वजकर ३५ मिन्ट | योरुप शाम | ७ वजकर ३० मिन्ट |
| दक्षिणी अफ्रीका शाम | ८ वजकर ३० मिन्ट | ब्रह्मा दोपहर | १ वजकर ३० मिन्ट |
| पाकिस्तान दोपहर | २ वजकर ३० मिन्ट | जापान सुवह | ३ वजकर ३५ मिन्ट |

न्यूयार्क में प्रातः के ७ वजकर ४ मिन्ट होंगे तो देहली में उस समय शाम के ५ वजकर ६ मिन्ट होंगे ।

## कुण्डली में मंगलीक योग

**विवाह सर्वमागल्ये यात्रायां ग्रह गोचरे ।**
**जन्म राशि प्रधानत्वं नाम राशि न चिन्तयेत ।।**
**देशे ग्रामे ग्रहे युद्धे सेवायां व्यवहारके ।**
**नाम राशिः प्रधानत्व जन्म राशि न चिन्तयेत् ।।**

वर का प्रसिद्ध नाम तथा कन्या का जन्म नाम, कन्या का जन्म नाम व वर का प्रसिद्ध नाम कदापि न ले वैवाहिक समय में वर तथा कन्या की कुण्डली का मिलान करने से प्रथम निम्नलिखित बातों का ध्यान रखना जरूरी हैं ताकि वर-कन्या (नवदम्पति) अपना जीवन सुखमय व्यतीत कर सकें ।

१. सर्व प्रथम ध्यान में रखने वाली बात यह हैं की कुण्डली में मंगल दोष, अगर हो तो वर कन्या दोनों की जन्म कुण्डलियों में हो ।

२. वर्ण कूट, वश्य कूट, तारा कूट योनि कूट ग्रह मैत्री, गण मैत्री, भकूट, नाड़ी कूट इन आठ कूटों का मिलान अवश्य करें ।

३. वर कन्या का जन्म समय ठीक होना चाहिये

४. सबसे अधिक ध्यान रखने योग्य बात यह हैं कि क्या वर तथा कन्या का जन्म-पत्र शुद्ध सूक्ष्म एवं सिद्धान्तीय गणित के अनुसार हैं ।

**एक नाड़ीस्थनक्षत्रे दंपत्योर्मरण ध्रुवम्**
**सेवायां च भवेद्धानि विवाहे प्राण नाशकः**

वर-कन्या की एक नाड़ी हो तो निश्चय मरण, सेवा में हानि और विवाह में प्राणों का नाश होता हैं ।

**आदि नाड़ी वर हान्ति मध्य नाड़ी च कन्यकाम्।**
**अन्त्यनाडयां दूयोमृत्यु नाड़ी दोषं त्यजेद्बुधः ।।**

आदि नाड़ी वर को, मध्य नाड़ी कन्या को और अन्त्य नाड़ी दोनों को हनन करती हैं इससे नाड़ी दोष विद्वानों को त्याग देना चाहिए ।

**नाड़ी दोपश्च विप्राणां वर्णदोपस्तु भूभुजाम्।**
**गण दोपश्च वैश्येपु योनि दोपतु पादजाम्।**

विवाह में ब्राह्मणों के लिए नाड़ी दोष, क्षत्रियों के लिए वर्ण दोष, वैश्यों को गण दोष और शूद्रों को योनि दोष विशेष कर विचारना चाहिए ।

**एक नक्षत्र जातानां नाड़ी दोषो न विधते।**
**अन्यर्क्षे नाड़िवेधे च विवाहो वर्जितः सदा।**
**एकर्क्षे चैक पापे च विवाहो मरण प्रदः ।।**
**एकर्क्षे भिन्न पापे च विवाहः शुभदायकः ।।**

एक नक्षत्र में उत्पन्न हुऐ वर-कन्या को नाड़ी का दोष नही है। और जो दूसरे नक्षत्रों का नाड़ी वेध हो तो विवाह सदा वर्जित हैं परन्तु एक नक्षत्र में एक ही चरण हो तो विवाह मरणदायक और एक नक्षत्र में अलग-अलग चरण हो तो विवाह शुभदायक हैं ।

**लग्नेव्यये व पातालेयामित्रे चाष्टमे कुजे ।**
**पत्नी हंति स्वभर्त्ता भर्त्ता भार्या विनाशयेत् ।**

यदि स्त्री के लग्न, चतुर्थ, सप्तम, अष्टम और व्यय स्थान में मंगल हो तो पुरुष की मृत्यु होती हैं इसलिए वर कन्या दोनों का मंगल होना आवश्यक हैं अन्यथा एक को कष्ट स्वाभाविक हैं

**यामित्रे च यदा सौरिर्लग्ने वा हिबुकेऽथवा ।**
**अष्टमे द्वादशे चैव भौम दोषो न विद्यते ।।**

यदि लग्न, चतुर्थ, सप्तम, अष्टम और द्वादश भाव में शनि हो तो मंगल का दोष नहीं रहता।

**शनिभौमोऽथवा कश्चित्पापो वा तादृशो भवेत ।**
**तेष्वेव भवनेष्वेव भौम दोष विनाशकृत ।।**

यदि वर या कन्या किसी एक मंगल हो और दूसरे की कुण्डली में मंगल न होकर मंगल के स्थान पर शनि या राहु पाप ग्रह हो तो मंगल दोष नहीं रहता ।

न वर्ग वर्णो न गणो न योनिर्द्विर्द्वादशे नैवषडष्टकेवा।
तारा विरुद्धे नवपंचमेवा राशिश मैत्रीशुभदे विवाह।

वर और कन्या की राशियों के स्वामी एक हो वा दोनों के स्वामियों की परस्पर मित्रता हो तो वर्णादि कूटो का दोष नही रहता ।

इसी तरह नाड़ी दोष में यदि [illegible] नक्षत्र भिन्न-भिन्न हो किन्तु राशि एक हैं या दोनों का नक्षत्र एक हो और राशि भिन्न-भिन्न हो तो नाड़ी दोष नही होता ।

यदि दोनों की एक ही राशि और एक ही नक्षत्र हो तो विवाह शुभ नही होता।

किन्तु नक्षत्र में भिन्न-भिन्न चरण होने से । अति आवश्यक हो तो शुभ रहेगा ।

**वरस्य पंचमे कन्या, कन्याया नवमेवरः ।**
**एततत्रिकोणकं ग्रह्यं पुत्र पौत्र सुखावहम्।**
**मरण पितु मात्रोश्च संग्राह्यं नवपंचकम्।**
**षड्ष्टके भवेन मृत्युर्यत्नं तस्य विचारयेत।**

अर्थात्:- वर की राशि से कन्या की राशि पंचम हो, कन्या की राशि से वर की नवम हो। तो यह नवपंचम त्रिकोण शुभ हैं यदि विपरीत हो यानि कन्या सेपंचम वर की व वर से नवम कन्या की तो माता पिता को मृत्यु तुल्य कष्ट कहें।

### वैवाहिक विचार सगाई का मुहूर्त

उतराषाढ़ा स्वाती श्रवण तीनों उतरा अनुराधा घनिष्टा कृतिका इन नक्षत्रों में तथा विवाह के नक्षत्र में वस्त्र आभूषण और फलफूल आदि से कन्या को सन्तुष्ट करके उसकी सगाई करें ।

### वैवाहिक नक्षत्र

मृगशिरा, हस्त, मूला, अनुराधा, मघा, रोहणी, रेवती,उतराषाढ़ा, स्वाती इन नक्षत्रों में रिक्ता और अमावस्या को छोड़कर अन्य शुभ तिथियों तथा शुभ वारों में विवाह करना शुभ हैं उतराषाढ़ा का चौथा चरण श्रवण का प्रथम चरण इनके मध्य में अभिजित नक्षत्र होता हैं । अथवा रोहणी उतराभाद्रपद, उतराषाढ़ा ,उतरा - फाल्गुनी, रेवती, मूला, स्वाती, मृगशिरा, मघा, अनुराधा और हस्त ये नक्षत्र विवाह में मंगलदायक हैं।

### विवाह मास



मिथुन, कुंभ , मकर, वृश्चिक, वृष और मेष के सुर्य हो वो विवाह करना शुभ हैं । मिथुन के सूर्य में आषाढ़ शुक्लपक्ष प्रतिपदा से दशमी पर्यन्ते श्रेष्ठ हैं वृश्चिक के सूर्य हो तो कार्तिक में, मकर के सूर्य हो तो पौष में भी विवाह हो सकता हैं।

### वर कन्या राशि मिलाने की रीति

१) वर्ण कूट २) वश्य कूट ३) ताराकूट ४) योनिकूट ५) ग्रह मैत्री ६) गण मैत्री ७)भकूट ८)नाड़ी कूट इन आठ कूटों द्वारा वर, कन्या की जन्म राशि का मिलान करें। स्त्री पुरुष की राशि, परस्पर छठी हो तो वैर आठवी में मृत्यु दूसरी या बाहरवी से द्ररिद्र नौवीं और पाँचवी में क्लेश होता हैं । वर की राशि से यदि कन्या की राशि पंचम और कन्या से वर की राशि नवम हो तो पुत्र पौत्र और सुख देने वाला त्रिकोण योग होता हैं ।

### विवाह की वेदी कहते हैं

कन्या के हाथ से एक हाथ ऊंची और चार हाथ लम्बी चौड़ी बनवाये यह वेदी अपने घर के बाई तरफ बनवायें और विवाह के पश्चात छठे दिन को छोड़कर सम दिनों में अथवा विवाह से पाँचवे सातवें दिन विवाह के मण्डप का विसर्जन शुभ हैं ।

### मास फल

माघ में विवाह करने से कन्या धनवती होती हैं, फाल्गुन में सौभाग्यवति और वैशाख तथा ज्येष्ट में पति की अत्यन्त प्यारी होती हैं, एवं आषाढ़ में विवाह करने से कुल की वृद्धि होती हैं, अन्याय मास विवाह में वर्जित हैं ।

### विवाह में वर्जित मुहूर्त

मासान्त का एक दिन तिथि के अन्त की दो घड़ियाँ और नक्षत्र के अन्त की तीन घड़ियाँ विवाह में तयाज्य हैं ।

## लग्न विचार

लग्न में और बाहरवें स्थान में शनि त्याज्य हैं , छठे स्थान में शुक्र चन्द्रमा और लग्नेश वर्जित हैं । आठवें स्थान में शुक्र शनि और चन्द्रमा ये सब त्याज्य हैं। सप्तम में सभी ग्रह वर्जित हैं । किन्तु वृहस्पति उत्तम हैं ।

### गोधूलिक योग

यदि दूसरे तीसरे और ग्याहरवे स्थान में चन्द्रमा हो तो गोधूलिक योग कहलाता हैं । और शेष योग धूलि योग कहलाते हैं ।

### ज्येष्ठ विचार

जन्म के महीने, जन्म के नक्षत्र तथा जन्म के दिनों में एवं ज्येष्ट पुत्र का ज्येष्ट के महीने में विवाह नहीं करना चाहिये । प्रमाणः- दो ज्येष्ट मध्यम एक ज्येष्ट सुखकारक कहे गये हैं और तीन ज्येष्ट विवाह में सबके लिये वर्जित हैं ।

### द्विरागमन मुहूर्त

वृषे पाणिग्रहे गोहात् पितुः पति ग्रहं प्रति ।
पुनरागमनं वध्वास्तद्विरागमनं विदुः ।।
चरे दर्धीजहायने घटालिनेषगे रवौ
रवीज्यशुद्धि योगतः शुभग्रहस्य बासरे ।
नृयुग्यमीन कन्यकातुला वृषे विलग्नके
द्विरागमनं लघु धूवे चरेस्त्रये भृदुइडनि ।।

विवाह हो जाने के अनन्तर पिता के घर में दुबारा जो पिता के घर को वधू आती हैं । उसे द्विरागमनं कहते हैं।

विवाह से विषम (१-३-५-७) आदि- वृष ,मेष वृश्चिक और कुभ राशि के सूर्य, रवि और गुरू को शुद्धि, शुभ ग्रहों के वार, वृष, मिथुन, कन्या तुला और मीन लग्न, अश्विनी, पुष्य हस्त, अभिजित ध्रुव, रोहणी तीनो उत्तरा, पुनर्वसु, स्वाती श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, मृगशिरा, चित्रा, अनुराधा रेवती और मूला नक्षत्रों में द्विरागमन शुभ हैं ।

### नामकरण मुहूर्त

जातक का नामकरण सूतक के अन्त में अपनी कूलाचार के अनुसार करें पूनर्वसु, पुष्य, हस्त, चित्रा, स्वाती, अनुराधा, ज्येष्ठा, मृगशिरा, मूला, तीनों उत्तरा और धनिष्ठा इन नक्षत्रों में, जन्म से ग्यारवें या बारहवें दिन रवि, सोम, बुध, और वृहस्पति वार एवं स्थिर लग्न वृष, सिंह, वृश्चिक और, कुभं २-३-५-७-१०-११-१२-१३ इन तिथियों में जातक का नामकरण संस्कार करने से शुभ होता हैं।

### मुण्डन मुहूर्त

पुनर्वसु, पुष्य, ज्येष्ठा, मृगशिरा श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, हस्त, चित्रा, स्वाती, अश्विनी और रेवती इन नक्षत्रों में शुक्लपक्ष और उत्तरायण (मकर, कुभ, मीन, मेष, वृष और मिथुन) के सूर्य में, वृष कन्या धनु, कुंभ, मकर और मिथुन लग्न में, सौम्य अर्थात् सोम, बुध, गुरु और शुक्र इन वारों में एवम् शुभ योग में मुण्डन (चूड़ाकर्म) करने की विधि कही गई हैं ।

### गृह प्रवेश मुहूर्त

विशाखा, भरणी, तीनो पूर्वा आश्लेषा तथा मघा ये नक्षत्र, अमावस्या ३०, रिक्ता ४।६।१४ ये तिथि में मंगल और रविवार ये सब गृह प्रवेश में वर्जित हैं। वैशाख, ज्यैष्ठ फाल्गुन श्रावण ओर आश्विन ये महीने वृष सिंह वृश्चिक और कुम्भ ये स्थिर लग्ने और शुक्ल पक्ष ये सब गृह प्रवेश में ग्राह्वा हैं ।

### यज्ञोपवीत मुहूर्त

पूर्वाषाढ़ा, अश्विनी, हस्त,चित्रा, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा ज्येष्ठा, पूर्वा फाल्गुनी, मृगाशिर, पुष्य और रेवती इन नक्षत्रों में उत्तरायण में २।३।५।१०।११।१२ इन तिथियों में, रवि सोम, बुध, और शुक्र इन वारों में शुक्ल पक्ष में, वृष धनु सिंह, कन्या और मिथुन इन लग्नों में एवम् शुभ योग में, ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य इन तीनों वर्णो का यज्ञोपवीत होना चाहिए।

### विद्यारम्भः

रेवती, मृग, आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य अश्लेषा, श्रवण धनिष्ठा, हस्त, चित्रा, स्वाती, मूला, अश्विनी, अभिजित, इन नक्षत्रों में रवि तथा शुक्र, बुध, वृहस्पति इनके वार में पंचम वर्ष में शुभ दिन में विद्यारम्भ करना चाहिए ।

### यात्रा मुहूर्त

अनुराधा से लेकर तीन (अनुराधा, ज्येष्ठा, मूला) हस्त, मृगशिरा, अश्विनी, पुनर्वसु और पुष्य तथा रेवती ये नक्षत्र यात्रा में शुभ हैं । आर्द्रा, भरणी और कृत्तिका, मघा, तीनों उतरा, विशाखा और आश्लेषा ये नक्षत्र यात्रा में अशुभ हैं और अन्य नक्षत्र मध्यम हैं। षष्ठी, रिक्ता, (४।६।१४) और पर्व दिन यात्रा में इनका परित्याग कर देना चाहिये। कन्या, मिथुन, वृष, तुला ये लग्न यात्रा में शुभ हैं। चन्द्रमा केवल युक्त लग्न में यात्रा का शगुन विचारना चाहिये। हस्त, रेवती, श्रवण, मृगशिरा ये नक्षत्र सर्वत्र सर्व दिशा की यात्रा में शुभ हैं । पुष्य नक्षत्र सर्व कामों में इस प्रकार सिद्धि दाता हैं जैसे विद्या के प्रारम्भ में वृहस्पति।

### यात्रा में वर्जित

पिता पुत्रेर्न गन्तव्यं न गच्छेत्सोदरद्वयमं ।
नवस्त्रीभिर्न गन्तव्यं न गच्छेद्व्राह्मणत्रयम्।।

पिता और पुत्र को साथ-साथ नहीं जाना चाहियें दो भ्राताओं को भी साथ जाना उचित नहीं, नौ स्त्रियों तथा तीन ब्राह्मणों को भी संग नहीं जाना चाहिए।

### राशियों की भुक्तघटी

मीन और मेष साढ़े तीन घड़ी, वृष और कुंभ पौने पांच घड़ी, और शेष समस्त लग्न पौने छः छः घड़ी रहती हैं ।

| मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | मं. | कु. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ३ |
| ३० | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ३० |

### रोगी के मरने जीने का विचार

आश्लेषा, ज्येष्ठा, आर्द्रा,स्वाती, तीनों पूर्वा और भरणी नक्षत्रों में, शनि मंगल तथा रवि इन वारों में, ४।६ ।६।१२ ।१४ इन तिथियों में जिसे रोग हुआ हो उसकी मृत्यु अवश्य होती हैं ।

### क्षौर कर्म

रविवार को क्षौर कराने से १ मास की आयु क्षीण होती हैं , सोमवार को कराने से ७ मास की वृद्धि होती हैं, मंगल को ८ मास की आयु का नाश, बुधवार को ५ मास की आयु की वृद्धि, गुरुवार को १० मास आयु की वृद्धि, शुक्र को १५ मास की वृद्धि और शनिवार को क्षौर कराने से ७ मास आयु का नाश होता हैं ।

### दन्त फलम्

यदि बालक दन्त सहित उत्पन्न हो तो बालक का नाश जानना २ मास में छोटे भाई को अशुभ ३ मास में बहन को अशुभ ४ मास में दांत उत्पन्न हो तो माता को कष्ट ५मास में उत्पन्न हो तो बड़े भाई को क्लेश जानना ६ मास के आगे शुभ जानना।

### विपणी मुहूर्त

अश्वनी, रोहणी, मृगशिरा, पुष्य मैत्रा तीनो उत्तरा, चित्रा, नक्षत्रेषु। १-४-६-१४-३० तिथि तथा कुँभ लग्न के बिना लग्न में चन्द्रमा शुक्र हो । आठवें बारहवें कोई पापी ग्रह न हो । शुभ ग्रह २-६वे हो। ३-६-११ पाप ग्रह, सन्धि, विश्व घस्रपक्ष, होली, पितृपक्ष, भद्रा तथा दग्धा तिथि न हो ।

### अभिजित मुहूर्त

मध्याह्न समये (दिन के १२ बजे से २४ मिण्ट पहले व २४ मिण्ट बाद के काल को अभिजित मुहूर्त कहा गया हैं । इस मुहूर्त में सभी लग्नगत दोषो का समापन कर डालने की शक्ति हैं । जब कोई मुहूर्त लग्न न बन रहा हो तब इस मुहूर्त का उपयोग करना चाहिए ।

# दशवर्ग-विचार

ग्रहो को विशेष अवस्था पर से फलादेश के लिए दशवर्ग कहते हैं । जो कि ग्रह, होरा, द्रेष्काण, सप्तांश, नवमांश, दशांश, द्वादशांश, त्रिशांश, षोडशांश एवं षष्ट्यंश के नाम से प्रसिद्ध हैं, जिनका विवरण यथा क्रम नीचे दिया जा रहा हैं ।

## राशियों के अधिपति

सूर्य सिंह का, चन्द्रमा कर्क का, मंगल वृश्चिक-मेष का, बुध कन्या-मिथुन का, वृहस्पति मीन-धन का, शुक्र वृष-तुला का तथा शनिश्चर मकर-कुम्भ का स्वामी हैं । इस प्रकार सूर्य और चन्द्रमा केवल एक एक राशि के तथा मंगलादि पांच ग्रह दो-दो राशियों के स्वामी सिद्ध होते हैं ।

## राशि स्वामी चक्रम्

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि. | धन | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्वामी | मंगल | शुक्र | बुध | चन्द्र | सूर्य | बुध | शुक्र | मंगल | वृह. | शनि. | शनि. | वृह. |

## होरेश

सम राशियों (वृष, कर्क, कन्या, वृश्चिक, मकर, मीन) से पहली होरा चन्द्रमा की तथा दूसरी होरा सूर्य की होती हैं । विषम राशियों (मेष, मिथुन, सिंह, तुला, धन, कुँभ) की पहली होरा सूर्य की तथा दूसरी होरा चन्द्रमा की होती हैं । होरा का मान १५ अंश होता है ।

## होरा चक्रम्

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि. | धन | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १५अंशतक | सूर्य | चन्द्र | सूर्य | चन्द्र | सूर्य | चन्द्र | सूर्य | चन्द्र | सूर्य | चन्द्र | सूर्य | चन्द्र |
| ३०अंशतक | चन्द्र | सूर्य | चन्द्र | सूर्य | चन्द्र | सूर्य | चन्द्र | सूर्य | चन्द्र | सूर्य | चन्द्र | सूर्य |

### द्रेष्काण के स्वामी

प्रत्येक राशि में प्रथम द्रेष्काण उसी राशि का, द्वितीय द्रेष्काण उससे पंचम राशि का, तृतीय द्रेष्काण उससे नौवी राशि का होता हैं , द्रेष्काण का मान राशि ३० का तृतीयांश १० अंश होता हैं ।

### द्रेष्काण चक्र

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि. | धन | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १० तक | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि. | धन | मकर | कुम्भ | मीन |
| २० तक | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि, | धन | मकर | कुम्भ | मीन | मेष | वृष | मिथुन | कर्क |
| ३० तक | धन | मकर | कुम्भ | मीन | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि, |

नोटः जिस राशि का जो द्रेष्काण है उसके स्वामी का भी वही माना जाता हैं, जैसे मेष में प्रथम मेष का मंगल का, द्वितीय सिंह का उसके स्वामी सूर्य का, एवं तृतीय धन का उसके स्वामी वृहस्पति का, द्रेष्काण समझना चाहिए ।

## सप्तमांश के अधिपति

विषम राशियों (मेष, मिथुन, सिंह, तुला, कुँभ) में उसी राशि से आरम्भ कर सप्तम राशि तक (उनके अधिपति ग्रहों के ) क्रम से होते हैं । सम राशियों (वृष, कर्क, कन्या, वृश्चिक, मकर, मीन) में उससे सप्तम राशि से शुरू कर उसी राशियों के स्वामी ग्रहों के सप्तमांश होते हैं। सप्तमांश का मान जानने के लिए राशि का (३० अंश) में ७ से भाग देने पर पहले ४ अंश फिर १७ कला एवं ८ विकला लब्धि आती हैं । इसी को उत्तरोत्तर जोड़ने से सातों सप्तमाँश के मान क्रम से ४।१७।८-८।१७।३४ इत्यादि होगें जो कि चक्र से स्पष्ट हो जायेगा ।

## सप्तमांश चक्र

| अंश राशि | में. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४।१७।८ | मे. | वृ. | मि. | म. | सि. | मी. | तु. | वृ. | ध. | क. | कु. | क. | १ |
| ८।३४।१७ | वृ. | ध. | क. | कु. | क. | मे. | वृ. | मि. | म. | सि. | मी. | तु. | २ |
| १२।५१।२५ | मि. | म. | सि. | मी. | तु. | वृ. | ध. | क. | कु. | क. | मे. | वृ. | ३ |
| १७।८।३४ | क. | कु. | क. | मे. | वृ. | मि. | म. | सि. | मी. | तु. | वृ. | ध. | ४ |
| २१।२५।४२ | सि. | मी. | तु. | वृ. | ध. | क. | कु. | क. | मे. | वृ, | मि. | म. | ५ |
| २५।४२।५१ | क. | मे. | वृ. | मि. | म. | सि. | मी. | तु. | वृ. | ध. | क. | कु. | ६ |
| ३०।००।०० | तु. | वृ. | ध. | क. | कु. | क. | मे. | वृ. | मि. | म. | सि. | मी. | ७ |

## नवांश चक्र

| राशि | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३।२० | मे. | म. | तु. | क. | मे. | म. | तु. | क. | मे. | म. | तु. | क. | १ |
| ६।४० | वृ. | कु. | वृ. | सि. | वृ. | कु. | वु. | सि. | वृ. | कु. | वृ. | सि. | २ |
| १०।०० | मि. | मी. | ध. | क. | मि. | मी. | ध. | क. | मि. | मी. | ध. | क. | ३।। |
| १३।२० | क. | मे. | म. | तु. | क. | मे. | म. | तु. | क. | मे. | म. | तु. | ४ |
| १६।४० | सि. | वृ. | कु. | वृ. | सि. | वृ. | कु. | वृ. | सि. | वृ. | कु. | वृ. | ५।। |
| २०।०० | क. | मि. | मी. | ध. | क. | मि. | मी. | ध. | क. | मि. | मी. | ध. | ६ |
| २३।२० | तु. | क. | मे. | म. | तु. | क. | मे. | म. | तु. | क. | मे. | म. | ७ |
| २६।४० | वृ. | सि. | वृ. | कु. | वृ. | सि. | वृ. | कु. | वृ. | सि. | वृ. | कु. | ८ |
| ३०।०० | ध. | क. | मि. | मी. | ध. | क. | मि. | मी. | ध. | क. | मि. | मी. | ९ |

## नवमांश के अधिपति

मेष, सिंह, धन राशियों में मेषादिक (मेष से धन तक ) राशियों के नवाँश होते हैं । मकर, कन्या एवं वृष इन राशियों में मकरादिक (मकर से कन्या तक) राशियों के, तुला मिथुन, कुँभ में तुलादिक (तुला से मिथुन तक) राशियों के, तथा मीन, वृश्चिक, कर्क में कर्कादिक (कर्क से मीन तक) राशियों के नवांश होते हैं । नवाँश का मान जानने के लिए राशिमान (३०) को ९ से भाग देने दर लब्धि ३ अंश २० कला आती हैं । यही एक नवाँश का मान होता हैं । इसी को उत्तरोत्तर जोड़ने से ३।२०, ६।४०, १०।०० इत्यादि चक्र से सव ज्ञात हो जायेगा ।

**राश्यादि पर से नवाँश ज्ञान :-** गत राशि की संख्या को ९ से गुणा करके वर्तमान राशिस्थ नवाँश की संख्या जोड़ दे, उसमें १२ का भाग देने पर (लब्धि को त्यागकर) जो शेष बचे मेष से गिनकर जो राशि आवे उसी का नवाँश जानना चाहिये ।

**उदाहण :-** जैसे किसी का जन्म लग्न राश्यादि ५।९।७।१५ हैं, अब जानना है कि किस लग्न में नवाँश पड़ता हैं , अतः पद्य के अनुसार गत राशि सिंह जिसकी संख्या ५ को ९ से गुणा करने पर ९×५ =४५ हुआ, तो ४५+३ =४८ आया, इसमें १२ का भाग देने पर शून्य शेष रहा अतः मीन के नवांश में लग्न सिंह हुआ इसी प्रकार ग्रहों के राश्यादि में भी नवांश का ज्ञान किया जाता हैं ।

## दशमांश के स्वामी

विषम राशियों (मेष, मिथुन, सिंह, तुला, धन, कुँभ) में उसी से आरम्भ कर दशवीं तक राशियों के दशाँश होते हैं । परन्तु सम राशियों (वृष , कर्क, कन्या, वृश्चिक, मकर , मीन) उससे नौवीं राशि को आरम्भ कर (दस तक) राशियों के दशांश क्रम से कहे गये हैं। प्रत्येक दशमाँश तीन-तीन अंश का होता हैं ।

### दशमांश चक्र

| राशि | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३।०० | मे. | म. | मि. | मी. | सि. | वृ. | तु. | क. | ध. | क. | कु. | वृ. | १ |
| ६।०० | वृ. | कु. | क. | मे. | क. | मि. | वृ. | सि. | म. | तु. | मी. | ध. | २ |
| ९।०० | मि. | मी. | सि. | वृ. | तु. | क. | ध. | क. | कु. | वृ. | मे. | म. | ३ |
| १२।०० | क. | मे. | क | मि. | वृ. | सि. | म. | तु. | मी. | ध. | वृ. | कु. | ४ |
| १५।०० | सि. | वृ. | तु. | क. | ध. | क. | कु. | वृ. | मे. | म. | मि. | मी. | ५ |
| १८।०० | क. | मि. | वृ. | सि. | म. | तु. | मी. | ध. | वृ. | कु. | क. | मे. | ६ |
| २१।०० | तु. | क. | ध. | क. | कु. | वृ. | मे. | म. | मि. | मी. | सि. | वृ. | ७ |
| २४।०० | वृ. | सि. | म. | तु. | मी. | ध. | वृ. | कु. | क. | मे. | क. | मि. | ८ |
| २७।०० | ध. | क. | कु. | वृ. | मे. | म. | मि. | मी. | सि. | वृ. | तु. | क. | ९ |
| ३०।०० | म. | तु. | मी. | ध. | वृ. | कु. | क. | मे. | क. | मि. | वृ. | सि. | १० |

## द्वादशांश के अधिपति

सभी राशियों में उसी राशि से आरम्भ कर अग्रिम राशियों के द्वादशांश होते हैं । (राशिमान ३० में १२ से भाग देने पर लब्धि २ अंश ३० कला आती हैं , यही द्वादशांश का मान हैं )

### द्वादशांश चक्र

| राशि | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २।३० | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | १ |
| ५।०० | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु . | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | मे. | २ |
| ७।३० | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | मे. | वृ. | ३ |
| १०।०० | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | मे. | वृ. | मि. | ४ |
| १२।३० | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | मे. | वृ. | मि. | क. | ५ |
| १५।०० | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | ६ |
| १७।३० | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | ७ |
| २०।०० | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | ८ |
| २२।३० | ध. | म. | कु. | मी. | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ९ |
| २५।०० | म. | कु. | मी. | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | १० |
| २७।३० | कु. | मी. | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | ११ |
| ३०।०० | मी. | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | १२ |

## त्रिशांश स्वामी

विषम राशियों में ५, ५, ८, ७, ५ आरम्भ से इन अंशों के अधिपति क्रम से मंगल, शनिश्चर, वृहस्पति, बुध और शुक्र होते हैं । (शुरु के ५ अंश तक मंगल ततपश्चात्५ अंश तक शनि इत्यादि) सम राशियों में विलोम अर्थात् इन्हीं अंशों के स्वामी प्रथम शुक्र द्वितीय वुध, तृतीय गुरू, चतुर्थ, शनि, पंचम मंगल इस प्रकार त्रिशांशेश होते है । (त्रिशांश का मान केवल १ अंश होता है ।

### त्रिशांश चक्र

| अंश | विषम राशि | | | | | | समराशि | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | में | मि. | सि. | तु. | ध. | कु. | वृ. | क. | क. | वृ. | म. | मी. |
| ५ | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. | शु. | शु. | शु. | शु. | शु. | शु. |
| ५ + ५ = १० | श. | श. | श. | श. | श. | श. | बु. | बु. | बु. | बु. | बु. | बु. |
| १० + ८ = १८ | वृ. | वृ. | वृ. | वृ. | वृ. | वृ. | वृ. | वृ. | वृ. | वृ. | वृ. | वृ. |
| १८ + ७ = २५ | बु. | बु. | बु. | बु. | बु. | बु. | श. | श. | श. | श. | श. | श. |
| २५ + ५ = ३० | शु. | शु. | शु. | शु. | शु. | शु. | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. |

# आप का विवाह किस उम्र में होगा

### यानि जाया भाव-विचार:

पंचांग के प्रेमियों के लिए विवाह सम्बन्धी कुछ चुने हुए योग लिख रहे हैं जिससे साधारण से साधारण पढ़ा लिखा व्यक्ति बड़ी आसानी से समझ सकता हैं ।

१ दारेशे शुभ राशिस्थे स्वोच्चस्वर्क्ष गते भृगौ।
पञ्चमेंनवमेंऽब्दे तु विवाहः प्रायशो भवेत्।

अर्थात् जिस जातक की कुण्डली में सप्तमेश शुभ ग्रह की राशि (धन मीन, वृष, तुला आदि) में रहें, शुक्र अपने उच्च (मीन) में या स्वराशि ( वृष तुला ) में पड़े तो उसका विवाह पश्चम या नवम वर्ष की अवस्था में होता हैं ।

२ दारस्थानगते सूर्ये तदीशे भृगुसंयुते ।
सप्तमकादशे वर्षे विवाहः प्रायशो भवेत्।।

जिसके सप्तम भाव में सूर्य पड़े एव सप्तमेश शुक्र के साथ जहां कही हो तो उसका विवाह सातवें या ग्याहवें वर्ष से प्रायः होता है ।

३ कुटुम्बस्थानगे शुक्रे दारेशे लाभराशिगे ।
दशमे षोडशेब्दे च विवाहः प्रायशो भवेत्।।

जिसके चुतर्थ भाव में शुक्र हो और सप्तम भाव का स्वामी सातवें शनिश्चर पड़ता हो तो इस योग में जातक का विवाह १२वें १६वें वर्ष में कहना चाहिए ।

४ लाभकेन्द्रगते शुक्रे लग्नेशेमन्दराशिगे ।
वत्सरैकादशे प्राप्ते विवाहं लभते नर ।।

जिसके केन्द्र (१, ४, ७, १०) में या एकादश में शुक्र रहे और लग्नेश जहां कहीं रहते मकर या कुंभ राशि पर पड़ता हो तो इस योग में जातक का विवाह ग्यारवें वर्ष में होता है ।

५ लग्नात्केन्द्रगते शुक्रे तस्मात्कामगते शनौ ।
द्वादशैंकोनविंशे च विवाहः प्रायशो भवेत ।।

जिसके केन्द्र (१, ४, ७, १०) में शुक्र हो या शुक्र से सातवें शनिश्चर पड़ता हो तो इस योग में जातक का विवाह १२वें या १९वें वर्ष में कहना चाहिए।

६ चन्द्राज्जामित्रगे शुक्रे शुक्राज्जमित्रगे शनौ ।
वत्सरेऽष्टादशे प्राप्ते विवाहं लभते नरः ।।

जिस जातक की कुण्डली में चन्द्रमा से सातवें शुक्र हो एवं शुक्र से सातवें शनिश्चर हो (अर्थात चन्द्रमा शनिश्चर एक राशि में रहे उनसे सातवें शुक्र पड़े) तो जानना चाहिए कि उस जातक का विवाह १८ वर्ष की अवस्था में होगा ।

७ धनेशे लाभराशिस्थे लग्नेशे कर्मराशिगे ।
प्राप्ते पञ्चदशे वर्षे विवाहं लभते नरः ।।

जिस के धनभावेश लाभ स्थान में और लग्नेश दशवें में पड़े तो उसका विवाह १५वें वर्ष से आरम्भ में कहना चाहिए ।

८ रन्ध्रजामित्रगे शुक्रे दारेशे भौमसंयुते ।
द्वाविंशे सप्तविंशेऽब्दे विवाहं लभते नरः ।।

जिस के शुक्र अष्टम या सप्तम में हो और सप्तमेश मंगल के साथ जहां कही पर रहे तो उसका विवाह २२वें या २७ वें वर्ष की अवस्था में कहना चाहिए।

९ दारकांशगते लग्ननाथे दारेश्वरे व्यये ।
त्रयोविंशे च षड्विंशे विवाहं लभते नरः ।।

जिसके चक्र में लग्नेश सप्तमभावस्थ राशि के नवांश में पड़े और सप्तमेश व्ययभाव में रहे तो उसका विवाह २३वें या २६वे वर्ष में होता हैं ।

१० रन्ध्रेशे दारराशिस्थे लग्नेशे भृगुसंयुते ।
पञ्चविंशे त्रयस्त्रिंशे विवाहं लभते नरः ।।

जिसके जन्म चक्र में अष्टमेश सप्तम में हो और लग्नेश शुक्र के साथ जहा कही रहे तो इस योग में जातक का विवाह २५वें या ३३वे वर्ष में कहना चाहिए।

११ भाग्याम्दाग्यगते शुक्रे दारेशे राहुसंयुते ।
एकत्रिंशे त्रयस्त्रिंशे दारलाभं विनिर्दिशेत्।।

जिस जातक की जन्म कुण्डली में पड़े ग्रहों के अनुसार शुक्र नवम भाव से नवम (अर्थात पश्चम भाव) में रहे तो उसका विवाह ३१वें या ३३वें वर्ष अवश्य जानना चाहिए ।

१२ भाग्यजामित्रगे शुक्रे तद्द्यूने दारनायके ।
त्रिंशे वा सप्तविंशेऽब्दे विवाहं लभते नर ः ।।

जिसके शुक्र नवम या सप्तम में रहे और सप्तमेश शुक्र से सातवें स्थान पर बैठा हो तो तब जानना चाहिए कि उस जातक का विवाह २७वें या ३०वें वर्ष की उम्र में होगा ।

## मारकेश ज्ञानम्

अष्टम ह्यायुष : स्थानमष्टमाष्टमं च यत्।
तयोरपि व्ययस्थानं मारक स्थान मुच्यते।।

जन्म लग्न से आठवां स्थान व अष्टम स्थान से आठवां स्थान आयुष्य का स्थान कहा जाता हैं। इन दोनों स्थानों का बारहवां स्थान अर्थात लग्न से सप्तम और द्वितीय स्थान मारक स्थान कहा गया है। इनकी दशा व अन्तरदशा विंशोत्तरी में मृत्यु व [illegible] मृत्यु सम्भव जानना ।

## स्त्री मृत्यु- योग

१ जिस जातक का सप्तमेश अपनी नीच राशि में पड़े और शुक्र छठे या आठवें में वर्तमान हो तो जातक कि १८वें या ३३वें वर्ष की अवस्था में उसकी स्त्री का मरण हो जाता है ।

२ जिसके सप्तमेश नीच राशि में और १२वें भाव का स्वामी जहां कहीं रहते मकर कुंभ राशि पर दीख पड़े तो जातक के १९वें वर्ष की आयु में उसकी स्त्री का देहांत होगा।

३. जिसकी जन्म कुण्डली में चतुर्थ स्थान में राहु एवम् सप्तम स्थान में मंगल पड़े (यह भी मंगलीक योग स्त्री नाशकारक हैं ) उसकी स्त्री का नाश विवाह के बाद तीसरे दिन सर्प के काटने से होता हैं।

४ यदि शुक्र अष्टम स्थान में हो और सप्तमेश जिस किसी भाव में रहते हुए की शनिश्चर की राशि (मकर कुंभ) पर वर्तमान चल रहा हो तो जानना कि जातक कि १२वें या १६वें वर्ष की अवस्था में उसकी स्त्री का देहान्त होगा।

५ जिसके चक्र में लग्नेश अपनी नीच राशि में रहे तथा द्वितीयेश अष्टम में दीख पड़े तो जातक के १३वें वर्ष की उम्र में उसकी स्त्री का मरण जानना चाहिए ।

६ स्त्री भाव कारक जितने भी ग्रह सप्तमेश के अतिरिक्त ग्रहोंके नवाँश में पड़ते हो तो उतनी स्त्रियां उस जातक की होगी। यदि शनि मंगल के नवांश में पड़े तो एक ही स्त्री होगी ।

## पक्ष फलम्:-

**शुक्ल पक्षः-** दीर्घायु, पुत्रवान, बहुजन पालक, दाता, मित्रो का मान कर्त्ता, स्त्रीजित होता है।
**कृष्ण पक्षः-** आलसी मलिन द्वेषी, निन्दक सर्वधर्म विहीन, मूर्ख, बन्धु वैरी वाला होता है।

पक्ष का फल चन्द्रमा की दशा में होता है।

## तिथि फलम

**एकम् :-** बड़ा उद्योगी पुण्यवान, तीन मास जीवित रहे तो ८० वर्ष तक आयु भोगने वाला।
**द्वितीया :-** सत्यवक्ता स्वकर्मनिरत, प्रशंसनीय, लोगो को आनन्द दाता, दानी सुखी होता है।
**तृतीया :-** स्त्री लंपट, कृपण, चलचित, व्रतोपवासनिरत, मूर्ख, विवाद करने वाला पुरुष।
**चतुर्थी :-** लोभी, पिशुन, प्रचंड, साहसी, शूर चलचित सुखी, नोकर चाकर वाला, व्यापारी होगा।
**पंचमी :-** मानी दीर्घायुषी महामंत्री, स्थिर क्रूर सत्यवादी, जिनेन्द्री, दूसरों के लिए अपना बलिदान।
**षष्ठी :-** स्त्री लोपुल, श्रेष्ठ भाग्यवान, विद्या, कीर्तियुत, स्थिर व्रण, चिन्हयुत, शुद्धचित वाला।
**सप्तमी :-** धनवान, गुणवान, सदाचारी, द्विवदेव गुरु भक्त दृढ़ व्रत पवित्र कृत निश्चयी।
**अष्टमी :-** स्वदारनिरत, बहुभाषी, अति चपलचिता, नष्टुर, दाता, कृपालु, प्रियवाक, निरोगी।
**नवमी :-** कामी, लोभी, महाशूर, गीत, नृत्यरत शत्रु हंता महा क्रोधी, बड़ा घमण्डी।
**दशमी :-** सदाचारी, क्रोधी, भाग्यवान, अच्छे वस्त्रों वाला, भोजन तत्पर, व्यापारी।
**एकादशी :-** लोक व्यवहार में चतुर, कला शास्त्र में कुशल सत्यवक्ता दृढ़व्रत, सुन्दर देही।
**द्वादशी :-** सदाचारी, क्रोधी, विचित्र वस्त्राभरण, बड़ा उदार, श्री मान, प्रसिद्ध निरोगी।
**त्र्योदशी :-** स्त्री जित ज्ञानी, व्रतोपवास, निरत, गुणवान, बुद्धिमान प्रजावान व साहसी।
**चतुर्दशी :-** सर्व कर्म में शुद्ध चित वाला, बुद्धिमान, निरोगी, बाधवों से युत, कुशल।
**पूर्णिमा :-** पूर्णायु सुस्थिर चित वाला, सदा प्रसन्न मन का, कामी भाग्यवान, दीर्घायु।
**अमावस्या :-** इन्द्रियों का सुखी, भाग्यहीन, बलहीन, बहुत व्याकुल चित वाला अल्पायु।

(तिथि का फल सूर्य की महादशा में चन्द्रमा की अन्तर दशा में होता है।)

## वार फलम् :-

**रविवार :-** स्थिर स्वभाव तेजस्वी, शूर अति चतुर, पित्ताधिक पवित्र आत्मा, गुणवान।
**सोमवार :-** सात्विक क्षय वृद्धि पाने वाला पृथुवक्षा सुबुद्धिमान ठिगना गौर वर्ष।
**मंगलवार :-** मिलिटरी कार्य कर्त्ता, बहादुर निराभाषी, क्षमायुत मीठे स्वभाव का।
**बुधवार :-** चतुर, कवि, सुरुप, चपल बुद्धि, गोल सिर और पैरों वाला।
**गुरुवार :-** सुबुद्धिवान प्रसिद्ध कला कुशल पवित्र धैर्यवान, विदेश वासी, उद्योगी।
**शुक्रवार :-** गुप्त कार्य कर्त्ता सुबुद्धिवान, सुमुख, प्रख्यात कला शास्त्रज्ञ पवित्र।
**शनिवार :-** रुक्ष दुर्बल देही, मलिन चलचित दुष्ट सदा क्रोधी, राज कार्य कर्त्ता।

(वार का फल जन्मदिन के वार जो वार हो उसकी दशा में होता है।)

## अयन फलम्

उत्तरायण :- दीर्घायु द्विज देव भक्त, सुखी गुणी, सुस्त्रीयुत, आचारवान।
दक्षिणायन :- शठ, रोगी, क्रूर पापात्मा, चोर, कृश, पूश्चल क्रूरमति।

(अयन का फल सूर्य की दशा में होता है।)

## ऋतु फलम्

बसन्त :- दीर्घायु, धनी, सुगन्ध प्रिय, सुखी भोगी गुणी सत्यवक्ता, धार्मिक वृति वाला।
ग्रीष्म :- जलाशय, देवालय, धर्म शालादि कर्त्ता, विद्वान, ज्ञानी, दानी व महान पुरुष होता है।
वर्षा :- ग्राम पुराध्यक्ष कृषि कर्ता, शास्त्र, संग्रह करने में चतुर, बुद्धिमान व साहसी।
शरद् :- व्यापारी, कुशल मन्त्री, ज्वर रोग रहित, पण्डित गुणी, सलाहकार, दीर्घायु।
हेमन्त :- उत्तम गृह में रहने वाला, धार्मिक्क, सत्यवक्ता, पवित्र मिष्ठान भोक्ता।
शिशिर :- बलवान सुखी, दीर्घायु सदाचारी, मिष्ठान, भोगी दंत रोगी व धनवान।

(ऋतु का फल सूर्य की दशा में होता है।)

## मास फलम् :-

चैत्र :- वेद शास्त्र संपन्न, कला कुशल, आनन्दी, श्रीमान, द्विवदेव, भक्त, गुणी।
वैशाख :- सर्व लक्षण सुक्त दार्घ दर्शी कला कुशल सात्विक दीर्घायुषी, कुशल, प्रतिष्ठावान।
ज्यैष्ठ :- सर्व कार्य में निपुण बुद्धिमान, क्रय विक्रय कर्ता, परिक्षक, धनी व सुखी।
आषाढ़ :- निर्धन बहु भोक्ता कुष्ठी कृषि कर्म कर्ता रोगी, मूर्ख बुद्धि वाला हठी।
श्रावण :- वेद कर्म कुशल पुत्रवान दारा धनादि ऐश्वर्ययुत सौन्दर्य प्रशासन विक्रेता।
भाद्रपद :- भोगी दाता कृश दीर्घ देही कामी पुत्रवान धनवान, सुखी कारखाने दार।
अश्विन :- ऐश्वर्यवसन, भूपतिय, बहुभृत्य स्त्री पुत्रसुत अल्पायु, ह्रदय रोगी।
कार्तिक :- वाचाल, विपरीत बुद्धि का ब्रह्मचर्यरत आलसी, ज्यादा चुस्त।
मार्गशीर्ष :- तीर्थ यात्रा, मन्त्रदीक्षा दाता सदा शास्त्रार्थ ंचय कर्त्ता, लोगों में पूज्नीय।
पौष :- दुःख दात, सर्वरोग युत पाप मार्गरत धनी गुणी बली, कुशल पुरुष।
माघ :- योगी तपस्वी वेद वेदांग पारंगत शान्त दयालु दक्ष, नामी पुरुष होता है।
फाल्गुण :- सदा भोगी कामी सुकुमार स्त्री बल्लभ सुखी गवैया, दीर्घायु वाला।

मास का फल मास पति की दशा में होता है।

# षट्वर्ग सारणी चक्र

| भाग | | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंशादि | | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | १० | १२ | १२ | १२ | १३ | १५ | १६ | १७ | १७ | १८ | २० | २१ | २२ | २३ | २५ | २५ | २६ | २७ | ३० |
| रा. चक्र | | ३० | २० | १७ | ० | ४० | ३० | ३४ | ० | ० | ३० | ५१ | २० | ० | ४० | ८ | ३० | ० | ० | २५ | ३० | २० | ० | ४२ | ४० | ३० | ० |
| | | ० | ० | ८॥ | ० | ० | ० | १७ | ० | ० | ० | २६ | ० | ० | ० | ३४ | ० | ० | ० | ४३ | ० | ० | ० | ५१ | ० | ० | ० |
| मेष ० | होरा | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ |
| | द्रेष्काण | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ |
| | सप्तमांश | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ |
| | नवांश | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ |
| | द्वादशांश | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ |
| | त्रिशांश | १ | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| वृष १ | होरा | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ |
| | द्रेष्काण | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० |
| | सप्तमांश | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ |
| | नवांश | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ |
| | द्वादशांश | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १ |
| | त्रिशांश | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ |
| मिथुन २ | होरा | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ |
| | द्रेष्काण | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ |
| | सप्तमांश | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ |
| | नवांश | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ |
| | द्वादशांश | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ |
| | त्रिशांश | १ | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| कर्क ३ | होरा | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ |
| | द्रेष्काण | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ |
| | सप्तमांश | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ |
| | नवांश | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ |
| | द्वादशांश | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ |
| | त्रिशांश | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ |
| सिंह ४ | होरा | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ |
| | द्रेष्काण | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ |
| | सप्तमांश | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ |
| | नवांश | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ |
| | द्वादशांश | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ |
| | त्रिशांश | १ | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| कन्या ५ | होरा | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ |
| | द्रेष्काण | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ |
| | सप्तमांश | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ |
| | नवांश | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ |
| | द्वादशांश | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ |
| | त्रिशांश | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ |

| भाग | | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंशादि | | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | १० | १२ | १२ | १२ | १३ | १५ | १६ | १७ | १७ | १८ | २० | २१ | २२ | २३ | २५ | २५ | २६ | २७ | ३० |
| रा. चक्र | | ३० | २० | १७ | ० | ४० | ३० | ३४ | ० | ० | ३० | ५१ | २० | ० | ४० | ८ | ३० | ० | ० | २५ | ३० | २० | ० | ४१ | ४० | ३० | ० |
| | | ० | ० | ८॥ | ० | ० | ० | १७ | ० | ० | ० | २६ | ० | ० | ० | ३४ | ० | ० | ० | ४९ | ० | ० | ० | ५१ | ० | ० | ० |
| तुला ६ | होरा | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ |
| | द्रेष्काण | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ |
| | सप्तमांश | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ |
| | नवांश | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ |
| | द्वादशांश | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ |
| | त्रिशांश | १ | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| वृश्चिक ७ | होरा | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ |
| | द्रेष्काण | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ |
| | सप्तमांश | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ |
| | नवांश | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ |
| | द्वादशांश | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ |
| | त्रिशांश | २ | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ |
| धनु ८ | होरा | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ |
| | द्रेष्काण | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ |
| | सप्तमांश | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ |
| | नवांश | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ |
| | द्वादशांश | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ |
| | त्रिशांश | १ | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| मकर ९ | होरा | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ |
| | द्रेष्काण | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ |
| | सप्तमांश | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० |
| | नवांश | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ |
| | द्वादशांश | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ |
| | त्रिशांश | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ |
| कुम्भ १० | होरा | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ |
| | द्रेष्काण | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| | सप्तमांश | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ |
| | नवांश | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ |
| | द्वादशांश | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० |
| | त्रिशांश | १ | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| मीन ११ | होरा | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ |
| | द्रेष्काण | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ |
| | सप्तमांश | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ |
| | नवांश | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ |
| | द्वादशांश | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ |
| | त्रिशांश | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ |

# ईश्वरीय आवाज का नाम ज्योतिष शास्त्र है

ज्योतिष शास्त्र आर्य्यवत् निवासी हिन्दुओं का सर्वस्व धन है। ज्योतिष के बिना हिन्दुओं का एक क्षण भी कार्य नहीं चल सकता। जिस समय जीव गर्भ में आता है उस समय से लेकर मृत्युकाल पर्य्यन्त तो क्या! मृत्यु काल के अन्नतर भी ज्योतिष शास्त्र से हिन्दु सन्तान का सम्बन्ध रहता है। हिन्दुओं को प्रत्येक कार्य में ज्योतिष शास्त्र की सहायता लेनी पड़ती है। इस प्रकार केवल ज्योतिषी को ही नहीं, बल्कि प्रत्येक हिन्दु को भी थोड़ा बहुत ज्योतिष जानना अनिवार्य है।

परन्तु काल की विकराल गति से आजकल हमारे देश में ज्योतिष की चर्चा जैसे लुप्त हो गई हो उसको स्मरण करने के लिए मन अत्यन्त ही खिन्न होता है। लेकिन फिर भी कभी कभी ज्योतिषी ऐसी सत्य भविष्यवाणयां कर देते हैं। जिसे देख या सुन कर कोई भी व्यक्ति चकित हुए बिना नहीं रह सकता। जैसे सन् १९३९ में आकाश में सात बार ग्रहों का युद्ध हुआ था तो ज्योतिष शास्त्र की रूह से मेरे पूज्यनीय दादा पं० राम दत्त जेतली जी ने स्पष्ट तौर पर लिखा था कि महायुद्ध छिड़ने वाला है। क्योंकि महर्षियों ने ग्रह युद्ध के बारे में लिखा है कि "ग्रहयुद्धं राजयुद्धं" केवल यहां तक ही नहीं बल्कि यह भविष्यवाणी भी कर दी थी कि मई १९४५ में जर्मन हथियार डाल देगा तथा १० अगस्त को जापान भी हथियार डाल देगा। जो कि ठीक ऐसा ही हुआ। ऐसी सत्य भविष्यवाणियों को सुनकर तथा पढ़कर देश के ही नहीं, बल्कि विदेश के लोग भी चकित रह गये थे।

इसके बाद मेरे पूज्यनीय पिता पप्पी पञ्चांग के संस्थापक राज ज्योतिषी पं० शिव कुमार जेतली प्रसिद्ध नाम **पप्पी पंडित** जी ने तो ज्योतिष शास्त्र जैसी विद्या को विश्व भर में दर्शाया। ज्योतिष शास्त्र द्वारा अनेकों सत्य भविष्यवाणियां करके उन्होंने विश्व भर में ख्याति प्राप्त की। उनके द्वारा की गई प्रमुख सत्य भविष्य वाणियां इस प्रकार थीं!

- सन् १९७१ में भारत-पाक युद्ध की भविष्यवाणी,
- सन् १९७७ में श्री मति इन्दिरा गांधी की हार तथा कांग्रेस को १५३ सीटें मिलने की भविष्यवाणी,
- सन् १९७९ में जनता सरकार के टूटने तथा मोरार जी देसाई के इस्तीफे के बारे में,
- सन् १९७९ में अमरीकी स्काईलैब के गिरने की सत्य तिथि बतलाकर,
- २० अगस्त १९७९ को चौधरी चरणसिंह का प्रधानमन्त्री पद से इस्तीफा,
- जनवरी १९८० में श्री मति गांधी का पुनः प्रधानमन्त्री बनना तथा कांग्रेस को ३४७ सीटों का मिलना,
- पंजाब के हालात के बारे में अनेक भविष्यवाणियां साबित हुई,
- राज कुमारी डायना को प्रथम सन्तान पुत्र रत्न की प्राप्ति के बारे में,
- सन् १९८४ ई० में श्री मति गांधी की हत्या के बारे में,
- सन् १९८८ में पाकिस्तान के राष्ट्रपति जिया उल हक की हवाई हादसे से मृत्यु होने के बारे में,
- सन् १९८९ में राजीव गांधी के प्रधानमन्त्री न बनने के बारे में, भविष्यवाणियां अरक्षतः सत्य साबित हुई।

इन सत्य भविष्यवाणियों से प्रभावित होकर अमृतसर के नागरिकों ने २० जनवरी सन् १९८० ई० को पंडित जी को "चांदी के सिक्कों" से तोलकर सम्मानित भी किया था।

"पप्पी पञ्चांग" के मुख्य सम्पादक पं० सुनील दत्त जेतली द्वारा सन् १९८९ के बाद की सत्य भविष्यवाणियां इस प्रकार थी।

★ सन् १९८९ में कांग्रेस को सत्ता से हाथ धोना पड़ेगा।
★ सन् १९९० में मध्यावधि चुनाव होंगे व बी. पी. सिंह भी प्रधानमन्त्री पद से इस्तीफा देगें। छात्र छात्राओं के लिए सन् १९९० नेष्ट फल कारक रहेगा।
★ सन् १९९१ में राजीव गांधी के प्रधान मन्त्री न बनने के बारे में,
★ सन् १९९१ में कांग्रेस को २३७ सीटें मिलने के बारे में,
★ सन् १९९१ में खाड़ी युद्ध के बारे में भविष्यवाणी सत्य साबित हुई।
★ सन् १९९३ में भारत में भूकम्प आने के बारे में,
★ सन् १९९३ में प्रधान मन्त्री श्री पी. वी. नरसिंह राव को विश्वास मत प्राप्त करने के बारे में,

सन् १९९४ ई० के बारे में १ जनवरी १९९४ ई० के पंजाब केसरी, हिन्द समाचार व जगवाणी तथा "पप्पी पञ्चांग में स्पष्ट रूप से लिखा था कि :-

★ सन् १९९४ प्रकृति प्रकोप तथा महामारी का वर्ष होगा
★ श्राद्ध पक्ष में बीमारी फैल जाने के योग
★ गुजरात महाराष्ट्र तथा उत्तर प्रदेश में बाढ़ादि से व उपद्रव की घटनाओं से भारी क्षति
★ मुलायम सिंह सरकार के लिए वर्ष अग्नि परीक्षा वाला
★ सन् १९९४ में सबसे नेष्ट पक्ष श्राद्ध पक्ष रहेगा।
★ विमान दुर्घटना से जन धन की हानि होने के योग।

जो कि ठीक वर्ष १९९४ में गुजरात में आई बाढ़ादि के कारण सितम्बर १९९४ ई० में इसी बाढ़ादि से उत्पन्न कीटाणुओं ने गुजरात में प्लेग जैसी खतरनाक बीमारी को जन्म दिया। जिससे कई लोगों को जान से हाथ धोना पड़ा व लाखों लोगों को इस महामारी के भय के कारण शहर से इधर-उधर भागना पड़ा। धीरे-धीरे इस महामारी का असर, महाराष्ट्र, उत्तर प्रदेश तथा दिल्ली के अतिरिक्त

विदेशों में भी इसका आंतक फैला इन १५ दिनों के मध्य प्लेग के डर से देश को भारी क्षति का सामना करना पड़ा एक अनुमान के अनुसार इस महामारी के कारण करीब २००० करोड़ रुपये का नुकसान हुआ।

सम्वत् २०५१ वि. के पप्पी पञ्चांग के पृष्ठ नं. ६८ के पाक्षिक फल में स्पष्ट रूप से लिखा है कि इस पक्ष में यानि श्राद्ध पक्ष में बीमारी फैल जाने के योग है। इसके अतिरिक्त पृष्ठ नं. २४ पर स्पष्ट लिखा है कि इस वर्ष विशेष हानि वाला मास श्राद्ध पक्ष रहेगा। जो कि ठीक २० सितम्बर से ५ अक्तूबर १६६४ ई० तक चलने वाले श्राद्ध पक्ष में ही प्लेग जैसी बीमारी शुरू हुई और समाप्त भी इसी पक्ष में ही हुई। श्राद्ध पक्ष में ही उत्तर प्रदेश के मुख्य मन्त्री श्री मुलायम सिंह यादव के पद को लेकर कई उपद्रव की घटनाऐं हुई व सैकड़ों लोगों की जाने गई। जिस कारण वर्ष १६६४ ई० में सबसे खराब मास श्राद्ध पक्ष ही रहा। इसके अतिरिक्त पंजाब तथा हिमाचल के गर्वनर श्री सुरेन्द्र नाथ तथा उनके परिवार के दस सदस्यों की एक विमान दुर्घटना से मृत्यु जैसी भविष्यवाणियां अरक्षतः सत्य सावित हुई।

ग्रह नक्षत्रादि पदार्थ ही ज्योतिष कहलाता है और ज्योतिष सम्वद्ध शास्त्र को ज्योतिष शास्त्र कहते है। ज्योतिष शास्त्र के तीन स्कन्ध है संहिता, जातक और सिद्धान्त। देश काल एवं प्राणियों के शुभा शुभ फल वोधक को शास्त्र संहिता, व्यक्ति विशेष का जन्मकाल अनुसार फलादेश कारक ग्रन्थ को जातक तथा ग्रहों नक्षत्रों की स्थिति के परिगणन को सिद्धान्त कहते है। सिद्धान्त, संहिता और होरा रूप ज्योतिष शास्त्र वेद का निर्मल नेत्र है। इसके बिना श्रौत कर्म्म और स्मार्तकर्म्म सिद्ध नहीं हो सकता। इस कारण ब्रह्मा जी ने प्रथम इसकी रचना की है, आजकल हमें कर्म्म फल की जो प्राप्ति नहीं होती इसका एक ही कारण ज्योतिष शास्त्र का न जानना ही है। अब यह जानना आवश्यक है कि जिसके जाने बिना कर्म्म फल की प्राप्ति में विघ्न पड़ जाता है उस ज्योतिष शास्त्र का क्या स्वरूप है। ज्योतिष शास्त्र वेद भगवान के ६ अंगों में से जो कि ब्रह्मा जी का प्रधान स्वरूप अंग (नेत्र) है और इसी नेत्र के द्वारा वेदाध्यन तथा वेद विहित कर्म्म आदि के काल का निर्णय करना इसका प्रयोजन है। जैसे :-

सिद्धान्त संहिता होरा रूप स्कन्धत्रयात्मकम्।
वेदस्य निर्मल चक्षु ज्योतिः शास्त्रमकल्मषम्।।
विनैत दखिलं श्रौतं स्मार्त्त कर्म्म न सिद्धयति।
तस्माज्ज गद्धितायेदं ब्राह्मणमण निर्म्मितं पुरा।।
अतएव द्विजैरेत दध्येतव्यं प्रयत्नतः।।

वेदों में जो कुछ यज्ञादि कर्म्म कहें है वह सब काल ज्ञान के बिना यथावत् फलदायक नहीं होते और वह काल ज्ञान इस ज्योतिष शास्त्र के बिना नहीं होता। वेद के छः अंगों में ही "वेद चक्षुखिलंद स्मृत ज्योतिषम्" ज्योतिष शास्त्र वेद छः का अंग कहलाता है। हिन्दुओं के सम्पूर्ण संस्कार यज्ञदानादि धर्मानुष्ठान एवं व्रत आदि समस्त कार्य ज्योतिष शास्त्र के शुद्ध तिथ्यादि तथा शुद्ध पर्व ग्रहण लग्नादिकों पर ही आधारित है। यथा

वेद ही यज्ञार्थ ममिप्रवृत्ताः कालानुपूर्वा विहिताश्च यज्ञाः।
तस्मादिदं काल विधान शास्त्रं ज्योतिष वेद सवेद यज्ञान।।

इस ज्योतिष शास्त्र को जानने वाला जन्म, मृत्यु, सुख, दुख और वृष्टि का यथावत् वृत्तांत कह सकता है। यथा :-

विफलान्यशास्त्राणि विवाद स्तेपु केवलम्।
सफलं ज्योतिष शास्त्र चन्द्राकौ यत्र साक्षिणौ।।

अर्थात :- ज्योतिष शास्त्र के सिवाय अन्य शास्त्रों में विवाद के सिवाय कोई सफल नहीं है, सफल है तो केवल ज्योतिष शास्त्र ही है। जिसके साक्षी सूर्य और चन्द्रमा है। महर्षियों ने ज्योतिष शास्त्र को दो भागों में विभक्त किया है।

"गणित तथा फलित" गणित ज्योतिष में ग्रहों का स्वरूप, अवस्था, गति, उदयास्त, वक्री-मार्गी, पादगत, राशिगत, आदि का निश्चय किया गया है जब कि फलित में आप सर्व विदित है कि शास्त्रकारों के वनाये हुए फलित शास्त्र से तरह तरह के योगों के आधार पर उसका फल कहने से आप सब विद्वान संकोच नहीं करते और इस युग में ज्योतिष शास्त्र की शान को बढ़ाने के अतिरिक्त महर्षि लोगों के परिश्रम को जो कि उन्होंने जंगलों में बैठकर कन्दमूल खाकर ६ करोड़ ३५ लाख मील की दूरी पर सूर्य मण्डल के हिसाब को ग्रहण किया क्यों कि गणित से फलित होता है और फलित ज्योतिष शास्त्र में प्रमाण समझा जाता है।

चारों वेदों की रक्षा ब्राह्मणों ने वेद भगवान को कण्ठस्थ करके कायम रखी हुई है जो ब्राह्मण एक वेद कण्ठ करता था व एक वेदी तथा द्विवेद वाला द्विवेद्धी, तीन वेद वाला त्रिवेद्धी और चारों वेदों वाला चतुर्विदी कहलाता है। लेकिन यह आवश्यक नहीं कि जिस किसी ने खुद वेद पढ़े हो तो वही द्विवेद्धी या त्रिवेदी कहला सकता है प्रायः कुछ लोग ऐसे भी होते है जिन्होंने स्वयं तो एक भी वेद कण्ठ नहीं किया होता मगर वे द्विवेदी या त्रिवेद्धी कहलाते है। मगर इनके पूर्वजों में से किसी न किसी ने अवश्य वेद कण्ठ किया होगा इसी कारण ये द्विवेदी या त्रिवेद्धी कहलाने के योग्य होते है।

ज्योतिष शास्त्र अति प्राचीन शास्त्र है। पूज्यनीय महर्षियों ने गणित शास्त्र से फलित रूप को ऐसा दर्शाया है कि: "ईश्वरीय आवाज़ का नाम ज्योतिष शास्त्र है"

भवदीय

**पं. सुनील दत्त जेतली**

## ज्योतिष शास्त्र द्वारा की गई भविष्यवाणीयों की सत्यता पर "चांदी के सिक्कों" से तोले जाने वाले

### विश्व के प्रथम ज्योतिषी पं० शिव कुमार जेतली प्रसिद्ध नाम (पप्पी पंडित)



४०० वर्षो से भी अधिक ज्योतिष शास्त्र में अति निपुण देश भर में सबसे प्राचीन घराना महर्षि बिल्लू राम चिटटू राम जी (लाहौरिया) खुहं सुन्यारियां, अमृतसर के योग्य अधिष्ठाता भविष्य वक्ताचार्य, महानंद उपादि अंलकृत "राज ज्योतिषी पं० शिव कुमार जेतली प्रसिद्ध नाम (पप्पी पंडित) सुपुत्र भविष्यवक्ताचार्य, गणित मार्तण्ड, पञ्चांग कर्त्ता शिरोमणि पं. राम दत्त जेतली, जिन्होंने अपने जीवन में अनेको भविष्यवाणियां करके विश्व के लोगों को चकित कर दिया था । पाठकों की जानकारी के लिए उनके द्वारा की गई दो प्रमुख सत्य भविष्यवाणियां-

**दूसरा महायुद्ध :** दूसरा महायुद्ध जो कि सन् १६३८ ई. में जर्मन जापान, फ्रांस, अमेरिका, इग्लैंड तथा रूस वालों के मध्य हुआ था उस युद्ध की समाप्ति की सत्य तिथि बताकर ज्योतिष शास्त्र की सत्यता को विश्व भर में दर्शाया ।

**चीन का भारत पर हमला :** २० अक्तूबर सन् १६६२ ई. में जब चीन ने विश्वासघात करके भारत पर आक्रमण किया तो तब भी जेतली जी ने भारत के प्रमुख समाचार पत्रों में तथा तत्कालीन प्रधान मंत्री पं. जवाहर लाल नेहरू व राष्ट्रपति जी को ज्यातिष शास्त्र द्वारा भविष्यवाणी करके सूचित कर दिया था कि उपस्थित युद्ध जो कि चीन तथा भारत के मध्य हो रहा हैं वह १६ नवम्बर १६६२ ई. मे समाप्त हो जायेगा चीन वापिस लौट जायेगा। जो के ठीक उसी दिन युद्ध समाप्त हो गया ।

**भारत-पाक युद्ध :** "पप्पी पञ्चांग" के संस्थापक राज ज्योतिषी पं० शिव कुमार जेतली (पप्पी पंडित) ने सन् १६६५ ई. में भारत-पाक युद्ध के बारे में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि यह युद्ध भारत की विजय के साथ २३ सितम्बर सन् १६६५ ई. को समाप्त हो जायेगा । जो कि ठीक २३ सितम्बर के दिन ही भारत की विजय के साथ युद्ध की समाप्ती हुई ।

**सन् १६७१ के बारे में :** सन् १६७० ई. में देश के प्रमुख समाचार पत्रों में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि सन् १६७१ ई. में भारत-पाकिस्तान को सन् १६४७ जैसे हालात का सामना करना पड़ेगा। पूर्वी पाकिस्तान पश्चिमी पाकिस्तान से अलग हो जायेगा जो कि बाद में पूर्वी पाकिस्तान का बंगला देश बना तथा पाकिस्तानियों ने अपने भाई बधुओं यानि बंगाली मुसलमानों पर अत्याचार किया जिसके फलस्वरूप एक करोड़ बंगाली शरणार्थी भारत में दाखिल हुऐ । ऐसा ही सन् १६४७ ई. में पाकिस्तान बनने के पश्चात हुआ था ।

**चुनाव मार्च १६७७ :** मार्च १६७७ में लोक सभा के आम चुनावों में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि श्रीमती इन्दिरा गांधी खुद अपना चुनाव हार जायेगी । जनता पार्टी जीतेगी तथा सरकार बनायेगी। यही नहीं ! बल्कि यह भी भविष्यवाणी की गई थी कि लोकसभा की ५४२ सीटों में से कांग्रेस (इ) को केवल १५३ सीटें ही प्राप्त होगी जो कि ठीक कांग्रेस ने १५३ सीटें ही हासिल की । यहां तक कि एक सीट भी आगे पीछे नहीं हुई ।

**जनता पार्टी :** २३ मार्च सन् १६७७ ई. को श्री मोरार जी देसाई से भेंट करने के पश्चात यह भविष्यवाणी उनके सन्मुख कर दी गई कि देसाई साहब आपकी जनता सरकार केवल सवा दो साल तक चलेगी। जून जुलाई १६७६ ई० को आपको प्रधान मन्त्री पद से इस्तीफा देना पड़ेगा । जो कि १६ जुलाई १६७६ ई. को श्री मोरार जी देसाई ने प्रधान मंत्री पद से इस्तीफा देकर जनता पार्टी का इति श्री कर दिया

**अमरीका स्काईलैब :** ३० जून १६७६ ई. को दैनिक पंजाब केसरी में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि अमरीका द्वारा छोड़ा गया स्काईलैब भारत में नहीं गिरेगा और ६ से १३ जुलाई १६७६ ई० के मध्य बिना किसी क्षति से गिरेगा । जो कि ठीक स्काईलैब ११ जुलाई १६७६ को विना किसी क्षति से हिन्दमहासागर में जा गिरा ।

**चौधरी चरण सिह :** १६ अगस्त १६७६ ई० के दैनिक पत्रों तथा दिल्ली के अग्रेजी दैनिक पत्र THE STATESMAN में यह भविष्यवाणी की गई थी कि कार्यवाहक प्रधानमंत्री चौधरी चरण सिंह को श्रीमति इन्दिरा गांधी का पूर्ण समर्थन प्राप्त न होगा ओर वे २० अगस्त १६७६ को विश्वास मत प्राप्त से प्रथम ही प्रधानमंत्री पद से इस्तीफा दे देगें। मध्यावधि चुनाव होंगे तथा श्रीमति इन्दिरा गांधी पुनः भारत की प्रधानमंत्री बनेगी । जो कि ठीक २० अगस्त १६७६ ई. को चौधरी चरण सिंह ने विश्वास मत प्राप्त होने से प्रथम ही प्रधान मन्त्री पद से इस्तीफा दे दिया और मध्यावधि चुनाव होने की घोषणा हुई ।

**चुनाव जनवरी १६८० :** ११ नवम्बर सन् १६८० ई. को देश के प्रतिष्ठित दैनिक पत्रों में यह भविष्यवाणी की गई थी कि लोकसभा के मध्यावधि चुनावों में श्रीमति इन्दिरा गांधी पुनः भारत की प्रधान मन्त्री बनेगी । तथा लोक सभा की ५४२ सीटों में से इन्दिरा कांग्रेस को ३४७ सीटें प्राप्त होगी और लोकसभा की सबसे बड़ी पार्टी सिद्ध होगी जो कि ठीक इन्दिरा गांधी पुनः भारत की प्रधान मंत्री बनी और कांग्रेस (इ) को ३४७ सीटें ही प्राप्त हुई ।

इन सत्य भविष्यवाणियों से प्रभावित होकर अमृतसर के नागरिको ने २१ जनवरी १९८० को पंडित जी को ' चांदी के सिक्को ' से तोलकर सम्मानित भी किया ।

**चुनाव नवम्बर १९८९ ई. :** नवम्बर १९८९ ई. में लोक सभा के आम चुनावों के बारे में भविष्यवाणी एक वर्ष प्रथम ही सम्वत् २०४६ विक्रमी के पंचांग पृष्ठ नं ५५ तथा १ जनवरी सन् १९८९ ई. को पंजाब के प्रतिष्ठित दैनिक पत्रों पंजाब केसरी- हिन्दसमाचार तथा जगवाणी में स्पष्ट रूप से लिखा था कि :-

**★ आगामी चुनावों में कांग्रेस (इ) सत्ता में न आ सकेगी ।**

**★ सन् १९८९ ई. भारत में नया प्रधानमंत्री देखने को मिलेगा ।**

**★ विपक्षी पार्टियों को इस बार लाभ पहुंचेगा ।**

**★ इस बार के चुनाव कांग्रेस (इ) के लिए अग्नि परीक्षा वाले होगें ।**

जो कि ठीक एक वर्ष प्रथम की गई भविष्यवाणी सत्य प्रमाणित हुई । याद रहे ! इन चुनावों की घोषणा होते ही भारत के तमाम ज्योतिषियों ने श्री राजीव गांधी के पुनः प्रधानमन्त्री बनने की भविष्यवाणी की थी । जो गल्त साबित हुई । केवल पप्पी पंडित जी द्वारा अपने पंचांग में तथा दैनिक पंत्रों में एक वर्ष की गई की यह भविष्यवाणी सत्य सावित हुई ।

इसके अतिरिक्त पप्पी पंचांग में सम्वत् २०३८ विक्रमी से लेकर सम्वत् २०४८ विक्रमी तक जितनी भी भविष्यवाणियां की गई प्रायः सत्य ही प्रमाणित हुई । उनमें से प्रमुख यह हैं :-

**पंजाब के बारे में :** सम्वत् २०३८ विक्रमी में पंजाब के बारे में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि पंजाब बजारत तो पंजाबी सूबे वालों की ओर से शान्ति को भंग करने के सिवाय कोई चारा नही रहेगा, आये दिन कोई न कोई शरारत सुनने में आयेगी तथा ला-एण्ड आर्डर की मिट्टी पलीद देखने में आयेगी । जो की ठीक ऐसा ही हुआ । जब कि उस समय पंजाब के हालात सामान्य थे । सं० २०३८ वि. से. सं. २०४८ वि. तक पंजाब के बारे में जितनी भी भविष्यवाणी की गई प्रायः सत्य ही प्रमाणित हुई ।

**शेख अब्दुल्ला की मृत्यु :** सन् १९८१ में लिखा था कि शेख साहब के वास्ते नवम्बर १९८१ से लेकर अगस्त १९८२ तक का समय शारीरिक कष्ट के कारण मृत्यु वाला होगा।

**ब्रिटेन के बारे :** सन् १९८१ में ब्रिटेन की राजकुमारी डायना के बारे में भविष्यवाणी की थी कि राजकुमारी डायना को प्रथम सन्तान पुत्र रत्न की प्राप्ति होगी ।

**फारूख अब्दुल्ला की सरकार का सफाया :** २६ दिसम्बर सन् १९८३ ई. के समाचार पत्रों में यह भविष्यवाणी की थी कि सन् १९८४ ई. में जम्मू कश्मीर के मुख्य मन्त्री फारूख अब्दुल्ला को अपनी सरकार से हाथ धोना पड़ेगा । और शेख अब्दुल्ला के दामाद श्री गुलाम मुहम्मद शाह मुख्य मन्त्री बनेगें।

**श्रीमती गांधी की मृत्यु :** सम्वत् २०४२ विक्रमी के पंचांग में यह भविष्यवाणी की थी कि इस वर्ष राजा, मन्त्री तथा प्रधान को जानी, खतरा पेश आ जायेगा । ठीक ३१ अक्तूबर १९८४ ई. को भारत की प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी को अपने ही अंगरक्षकों ने गोली मारकर विश्व में चमकती हुई ज्योति को सदा के लिए समाप्त कर दिया।

**रेल हवाई हादसा :** "इस वर्ष गोली अग्नि काण्ड तथा रेल हवाई हादसा से भारी नुकसान होने का भय हैं", जो कि ठीक २३ जून सन् १९८५ ई. में भारतीय विमान "कनिष्क " गोलीबारी तथा बम विस्फोट से जहाज को आग लगने से वहां सवार सभी के सभी ३२९ यात्रियों को मौत के घाट उतरना पड़ा ।

**भीषण भूकम्प :** "इस बार दो खतरे वाले भूकम्प आयेगें जो कि एक भारत में तथा दूसरा विदेश में आयेगा" ठीक २० सितम्बर १९८५ ई. को "मैक्सिको " में आये इस भीषण भूकम्प से ३५००० लोग मारे गये जब कि ५० हजार लोग घायल हुऐ और १० लाख से भी ज्यादा लोगों को बेघर होना पड़ा ।

**चुनावों सम्वन्धी :** 'पप्पी पञ्चांग " के सहायक सम्पादक पं. कृष्ण कुमार जेतली ने २२ सिम्तबर १९८५ ई. को अमृतसर शहर में पोस्टर छपवा कर दीवारों पर लगा दिये थे कि २५ सितम्बर १९८५ ई. को लोक सभा तथा विधान सभा के चुनावों में ६२.२ % मतदान होगा । फिरोजपुर से लोकसभा के कांग्रेस (आई) प्रत्याशी श्री गुरदियाल सिंह ढिल्लों तथा अमृतसर लोकसभा के कांग्रेस (आई) उमीदवार श्री रघुनन्दन लाल भाटिया भारी बहुमतों से चुनाव जीत जायेंगे । यहीं नहीं! बल्कि यह भी भविष्यवाणी की थी कि अमृतसर शहर में चार सीटों में कांग्रेस (आई) तीन सीटें प्राप्त करेगी। जो कि ठीक अमृतसर शहर की चार सीटों में से कांग्रेस (आई) के उम्मीदवार श्री बृजभूषण मेहरा प्रो. दरबारी लाल तथा श्री सेवा राम विजयी घोषित हुए और ठीक ६२.२% ही मतदान हुआ ।

**सम्वत् २०४३ विक्रमी :** २४ दिसम्बर सन् १९८५ ई. को पंजाब के प्रतिष्ठित दैनिक पत्रों पंजाब केसरी, हिन्द समाचार व जगवाणी में पप्पी पंडित जी ने भविष्यवाणियां करते हुए कहा था कि :-

★ वर्ष १९८६ में देश के विभिन्न राज्यों में बाढ़, सूखा प्रकृति, से जन धन की हानि होगी। जो कि ठीक विभिन्न राज्यों जैसे मध्य प्रदेश, गुजरात, राजस्थान, बिहार, उड़ीसा तथा कलकत्ता में भारी वर्षा के कारण जनधन की हानि हुई और पचास लाख से भी ज्यादा लोग इससे प्रभावित हुए।

★ पंजाब में आंतकवाद की घटनाऐं जारी रहेगी । जिससे दिल्ली में साम्प्रदायिक उपद्रव होगें । ठीक सन् १९८६ में मुक्तसर बम काण्ड में १५ यात्रियों की मृत्यु होने से दिल्ली में भी साम्प्रदायिक दंगे हुए ।

जम्मू कश्मीर के मुख्यमंत्री को इस वर्ष त्याग पत्र देना पड़ेगा । ठीक सन् १९८६ में ही जम्मू कश्मीर के मुख्यमंत्री श्री गुलाम मोहम्मद शाह को अपने पद से इस्तीफा देना पड़ा जिससे राष्ट्रपति शासन लागू हुआ ।

सन् १९८७ माह जून तक अकाली सरकार का पतन हो जायेगा । ( पृष्ठ : ४४ कालम : २ पंक्ति २२) ठीक ११ मई, १९८७ ई. को पंजाब में अकाली सरकार का पतन करके राज्य में राष्ट्रपति शासन की घोषणा की गई ।

## सम्वत् २०४५ विक्रमी की सत्य भविष्यवाणियां

१ जनवरी सन् १९८८ ई. में पंजाब के प्रतिष्ठित दैनिक पंत्र पंजाब केसरी, हिन्द समाचार, जगवाणी तथा ... भविष्यवाणियां जो सत्य प्रमाणित हुई ।

देश में विभिन्न राज्यों में बाढ़ादि सूखा तथा ईश्वरीय कोप से भारी क्षति : जो कि ठीक अगस्त १६८६ ई. तक तो देश के विभिन्न भागों में सूखा, बाढ़ादि जो कि उत्तर प्रदेश, बिहार, असम में बाढ़ादि से भारी क्षति तथा केरल, पंजाब तथा बम्बई में रेल दुर्घटना, पंजाब, हरियाणा, हिमाचल, महाराष्ट्र, दिल्ली में भारी वर्षा से नुकसान तथा प्रकृति प्रकोप तथा हैजा फैलने के कारण कई बच्चों की जानें गई तथा पंजाब में घरघर नदी की बाढ़ में संगरूर के २६ गांव प्रभावित हुए तथा खड़ी खेती का नाश हुआ ।

भूकम्प भयानक रोग तथा ईश्वरीय कोप से भारी क्षति होने के योग हैं विशेष कर बिहार, पंजाब, राजस्थान, पश्चिम बंगाल, दिल्ली, मध्य प्रदेश तथा उत्तर प्रदेश इससे प्रभावित होंगे । (कालम नं. ३ पृष्ठ नं. ५२ पंक्ति नं. २४) ठीक २० अगस्त १६८८ ई. को भारत में उपरोक्त राज्यों में आये भीषण भूकम्प से सैंकड़ों लोगों की जाने गई जिसमें बिहार, पश्चिम बंगाल तथा पूर्वोत्तर के भाग अधिक प्रभावित रहें ।

"पाकिस्तान के राष्ट्रपति जिया उल हक को शरीरिक कष्ट या हवाई हादसा भी पेश आएगा " पाकिस्तान के सदर के बारे में इतनी स्पष्ट भविष्यवाणी एक वर्ष पहले ही पप्पी पंचाग में प्रकाशित की जा चुकी थी, जो कि ठीक १७ अगस्त १६८८ को पाकिस्तान के सदर जनरल जिया उल हक की एक विमान दुर्घटना में मृत्यु हो गई, इसके अतिरिक्त कई वरिष्ठ अधिकारियों व अमेरिकन राजदूत को भी इस दुर्घटना का शिकार होना पड़ा ।

पंजाब में इस वर्ष ऐसा दृश्य दृष्टिगोचर होगा के जो आपने न पहले कभी देखा होगा न ही सुना होगा जो कि ठीक ६ जून, १६८८ ई. से लेकर १८ जून, १६८८ ई. के मध्य अमृतसर में देखने को मिला

ईरान, ईराक की जंग में अमेरिका भी हस्तक्षेप करेगा : ठीक ३ जुलाई , १६८८ ई. को ईरान के समुन्द्री जहाज पर अमेरिका ने हमला करके उसमें सवार सभी के सभी २६० लोगों को जान से हाथ धोना पड़ा और अमेरिका ने ईराक का साथ देकर इस युद्ध में हस्तक्षेप किया ।

## जनता दल सरकार के बारे में:-

★ मध्यवधि चुनाव होने की सम्भावना ।

★ वी. पी. सिंह को पुनः विश्वास मत प्राप्त करना पडेगा

★ छात्र-छात्राओं के लिए वर्ष नेष्ट फल कारक, उन्हें अपनी सुरक्षा के प्रति सतर्कता बरतनी चाहिए।

★ खप्पर योग तथा विश्व घस्र पक्ष के कारण वर्ष नेष्ट फलकारक

जो कि ठीक इन भविष्यवाणियों के अनुसार, जनता दल सरकार को वर्ष १६६० में गम्भीर चुनौतियों तथा भारी संकट का सामना करना पड़ा और ११ मास पुरानी राष्ट्रीय मोर्चा सरकार को ७ नवम्बर १६६० को सत्ता से हाथ धोना पड़ा । विकट राजनैतिक परिस्थितियों के कारण देश में मध्यावधि चुनाव जैसा माहौल बन गया । इसी प्रकार छात्र-छात्राओं के बारे में की गई भविष्यवाणी अरक्षतः सत्य साबित हुई । आरक्षण विरोध के कारण कई छात्र, छात्राओं को आत्महत्या जैसा दर्दनाक कदम उठाना पड़ा और देश भर में फैले इस आन्दोलन में कई छात्र घायल हुए । राम जन्म भूमि, बाबरी मस्जिद विवाद के कारण देश में १६४७ जैसे हालात पैदा हो गए और सैकड़ों बेगुनाहों की मौतें हुई तथा कई गम्भीर रूप से घायल हुए ।

इस तरह, प्रमाणतः वर्ष १६६०, खप्पर योग तथा विश्व घस्र पक्ष के कारण नेष्ट फलकारक साबित हुआ ।

सन्१६६१ में तीसरी जबरदस्त भविष्यवाणी सत्य साबित हुई

- श्री राजीव गांधी प्रधान मन्त्री नहीं बन पायेगें ।
- कांग्रेस (इ) को २३७ सीटें प्राप्त होगीं ।
- अमेरिका व ईराक में टकराव टल नहीं पायेगा।

(दैनिक पंजाब केसरी, साध्य टाइम्स व सम्वत् २०४८ वि. के पप्पी पञ्चांग के साभार से)

## सम्वत् २०४८ विक्रमी में पूर्व चेतावनीः-

पंचाग के सम्पादक पं० सुनील दत्त जेतली ने सम्वत् २०४८ विक्रमी के पप्पी पञ्चांग पृष्ट पं. ५४ तथा २ जनवरी १६६१ ई. के दैनिक पंजाब केसरी हिन्द समाचार व जगवाणी के अंक में श्री राजीव गांधी के बारे में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि : १६६१ ई. में उनके सत्ता में आने के योग नहीं हैं । उन्हें इस वर्ष अंग्रेजी की इस कहावत की याद ताजा होगी "QUIT NOT CERTAINTY FOR HOPE" अर्थात आधी छोड़ सारी को धावें, न आधी रहे न सारी पावें" इसके अतिरिक्त १५ मई के पाक्षिक फलम् में स्पष्ट तौर पर लिखा था कि इस समय के दौरान देश में किसी प्रतिष्ठित नेता की मृत्यु के योग हैं। जो कि ठीक श्री राजीव गांधी के साथ ऐसा ही हुआ । इस भविष्यवाणी की सत्यता पर मुझे अत्यन्त दुःख भी प्रकट हुआ इसके अतिरिक्त, खाड़ी युद्ध के बारे में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि अमेरिका व इराक में टकराव टल नहीं पायेगा व युद्ध होने के प्रबल योग हैं । जो कि ठीक १६ जनवरी १६६१ को इराक ने अमेरिका पर हमला कर दिया। इसके अतिरिक्त कांग्रेस पार्टी के बारे में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि कांग्रेस को २३७ सीटें मिलेगी जो कि ठीक इंका को २३७ सीटें ही प्राप्त हुई।

श्रेय किसको :-भविष्यवाणियों की सत्यता को देखते हुए, देश विदेश से अनेकों प्रंशसा पत्र प्राप्त हुए । यहा तक कि जापान से एक सज्जन ने टेलिफोन पर व्यक्तिगत रूप से मुझे प्रंशसित किया, जिसके लिए मैं उनका हार्दिक धन्यवाद करता हूँ । यह स्वभाविक हैं कि ईश्वर की कृपा से हमारे द्वारा की गई भविष्यवाणियों के सत्य प्रमाणित होने पर हमें हार्दिक प्रसन्नता का अनुभव होता हैं । किन्तु भविष्यवाणियों की सत्यता का श्रेय केवल पञ्चांग कर्त्ता को ही नहीं, बल्कि उन महर्षियों, देवमुनियों तथा महात्माओं को हैं जिन्होंने अपना सारा जीवन वनों में रहकर और कन्दमूल खा कर ज्योतिष शास्त्र की रचना में व्यतीत किया ज्योतिष शास्त्र की उपलब्धियों का श्रेय विशेषकर ज्योतिष शास्त्र के रचियता त्रिस्कंध श्री महर्षि भृगु जी महाराज को जाना चाहिए ।

भवदीय

ज्यों. सुनील दत्त जेतली ( पंचांग कर्त्ता)

# पप्पी पञ्चाङ्ग

## अन्य पंचागों से कही बेहतर

क्योंकि इनके द्वारा की भविष्यवाणियां अरक्षतः सत्य साबित होती है
जानकारी के लिए प्रस्तुत है सम्वत् २०५२ विक्रमी की सत्य भविष्यवाणियां

## सम्वत् २०५२ विक्रमी की सत्य भविष्यवाणियों पर एक नजर

**सीमाओं पर तनाव होने की भविष्यवाणी :-** (देखें पृष्ठ नः ३० कालम २ में) ठीक सन् १९९५ ई. में भारतीय सरहदों की तरफ काफी तनाव की स्थिति बनी रही आये दिन कोई न कोई छुट-पुट घटनायें होती रहीं।

**जम्मू कश्मीर में चुनाव नहीं होगें :-** (देखें पृष्ठ नः ३० कालम २ में) जम्मू कश्मीर में चुनावों के बारे में भविष्यवाणी करते हुऐ कहा था कि इस राज्य में अभी चुनाव होने के कोई योग नहीं है जम्मू कश्मीर में अभी राष्ट्रपति शासन लागू रहेगा जो कि ठीक सन् १९९५ ई. में दो बार चुनावों की स्थिति बनते-बनते रह गई।

**इस्राईल के प्रधान मन्त्री की हत्या :-** (पृष्ठ नः ३० पंक्ति नः १६ कालम २ में) इस भविष्यवाणी की सत्यता भी आप सब पाठकों से छुपी नहीं है कि ठीक नवम्बर १९९५ में एक धार्मिक सभा को सम्बोधित करते समय इस्राईल के प्रधान मंत्री श्री यित्जाक राबिन की गोली मार कर हत्या कर दी गई। सम्वत् २०५२ विक्रमी के पप्पी पंचांग तथा २ जनवरी १९९५ ई. के दैनिक पंजाब केसरी के अकं में यह भविष्यवाणी स्पष्ट छपी हुई है।

**श्री राव को अपने ही मंत्रियो से धोखा :-** (देखें पृष्ठ नः ३० कालम २ पंक्ति नः ३०) ठीक सन् १९९५ के मई से प्रथम-प्रथम श्री राव के लिए गम्भीर चुनौतियो वाला समय साबित हुआ विपक्षी दल तो क्या अपनी ही पार्टी के मंत्रियों की तरफ से इन्हें धोखा उठाना पड़ा। ये भी स्पष्ट लिखा था कि दो केन्द्रीय मन्त्रियों की तरफ से इन्हें धोखा होगा जो कि ठीक श्री अर्जुन सिंह व श्री नारायण दत्त तिवारी ने श्री राव से धोखा करके कांग्रेस का एक अलग गुट बनाया जिससे इंका दो गुटों में बट गई।

**तस्करी करने वाले लोगों तथा अग्नि से जीविका चलाने वाले व्यक्तियों व आश्रम में रहने वाले साधु सन्यासियों के बारे में भविष्यवाणी :-** (देखें पृष्ठ नः ३१ कालम १ पंक्ति नः ७) यह भविष्यवाणी पूर्ण सूर्य ग्रहण लगने के आधार पर की गई थी अब पढ़िये कि किन-किन व्यक्तियों को इस ग्रहण से प्रभावित होना पड़ा था।

**तस्करी करने वाले लोगों :-** पिछले वर्षो की अपेक्षा इस वर्ष सन् १९९५ ई. में तस्करी करने वाले लोगों व काले धन्धे व टैक्स चोरी करने वाले लोगों को काफी परेशानी का सामना करना पड़ा आये दिन कोई न कोई पकड़ा-पकड़ी व छापे इत्यादि का सिलसिला जारी रहा। जहां तक कि बिस्कुट किंग श्री राजन पिल्लै को मृत्यु का सामना करना पड़ा और बबलू श्री वास्तव को गिरफ्तार किया गया।

**अग्नि से जीविका चलाने वाले :-** यह भविष्यवाणी २ जुलाई १९९५ ई. को तब सत्य प्रमाणित हुई जब दिल्ली प्रदेश युवा कांग्रेस के पूर्व अध्यक्ष सुशील शर्मा ने अपनी पत्नि श्री मति नैना साहनी की हत्या करके उसके शरीर को अपने ही होटल के तन्दूर में जला दिया इसके अतिरिक्त ऐसी दो तीन घटनाऐ और भी घटित हुई जहां तक कि दिल्ली के एक मशहूर रैस्टोरैंट को अपने होटल में गदंगी पाये जाने के जुर्म में अपना लाईसैंस रद्द करने तक का सामना करना पड़ा। और वर्ष १९९५ में अग्नि से जीविका चलाने वाले तन्दूर कांड चर्चा का विषय बना रहा।

**आश्रम में रहने वाले साधु सन्यासियों :-** इस भविष्यावाणी की सत्यता भी आप सब पाठकों से छुपी नहीं है कि बहुचर्चित तांत्रिक चन्द्रा स्वामी को भी इस वर्ष काफी मुश्किलों का सामना करना पड़ा। जहां तक कि दो केन्द्रीय मन्त्रियों द्वारा उन्हें गिरफ्तार करने का हुक्म दिया गया। जिसमें तांत्रिक चन्द्रा स्वामी के पक्ष में देश भर से आये साधु सन्यासियों का दिल्ली में काफी बोल बाला रहा। इसके अतिरिक्त हरिद्वार के एक अन्य साधु ने २४ वर्षीय औरत से अवैध सम्बन्ध रख कर उसके पति तक की हत्या कर दी। इस प्रकार आश्रम में रहने वाले साधु-सन्यासियों पर पूर्ण सूर्य ग्रहण का प्रभाव रहा।

**संजय दत्त के रिहा होने की भविष्यवाणी :-** (देखें पृष्ठ नः ३१ कालम २ पंक्ति नः १४) ठीक १७ अक्तूबर १९९५ ई. को संजय दत्त की रिहाई के बाद ये भविष्यवाणी सत्य प्रमाणित हुई।

**भारी बाढ़ आने के बारे में :-** (देखें पृष्ठ नः ३१ कालम १ पंक्ति नः १८) ठीक अगस्त १९९५ को ही देश के कई भागों में भारी बाढ़ आने से जनजीवन अस्त व्यस्त रहा जिससे पंजाब, हरियाणा, उत्तर प्रदेश तथा दिल्ली जैसे राज्य विशेषकर प्रभावित हुए।

**फिरोजाबाद में रेल दुर्घटना :-** (देखें पृष्ठ नः ३१ कालम २ पंक्ति नः २) इस पंक्ति मे लिखा था कि सन् १९९५ में सड़क दुर्घटनाओं से भारी क्षति होने के योग है जो कि ठीक फिरोजाबाद में एक रेल दुर्घटना से ८०० के करीब व्यक्तियों को मौत के घाट उतरना पड़ा।

**मई-सितम्बर में दो जोरदार भूकम्प :-** (देखें पृष्ठ नः ३१ कालम २ पंक्ति नः ३) ठीक ३० मई १९९५ ई. को रूस में आये भूकम्प से २५०० लोगों की जानें गई और सितम्बर में पुनः इसी राष्ट्र में भूकम्प आने से भारी क्षति हुई।

# श्री देवगोड़ा के प्रधानमन्त्री पद से इस्तीफा देने की भविष्यवाणी 7 महीने पहले ही कर दी थी।

सम्वत् 2054 विक्रमी के पप्पी पंचांग के पृष्ठ नं. 62-63 में तथा 28 दिसम्बर 1996 ई. के दैनिक पंजाब केसरी जालन्धर व दिल्ली के अंकों में पंचांग के सम्पादक पं. सुनील दत्त जेतली ने प्रधानमंत्री श्री देवगौड़ा के बारे में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि प्रधानमन्त्री श्री एच. डी. देवगोड़ा के लिए वर्ष 1997 अग्नि परीक्षा वाला होगा। इंका अपना समर्थन वापस लेने का इरादा बना लेगी। जिसके कारण प्रधानमन्त्री श्री देवगोड़ा को भारी कठिनाईयों का सामना करना पड़ेगा और इन्हें 8 अप्रैल 1997 से 22 अप्रैल 1997 यानि चैत्र नवरात्र: पक्ष में प्रधानमन्त्री पद से त्याग पत्र देना पड़ेगा। इस दौरान भारत में सन् 1997 में नया प्रधानमन्त्री देखने को मिलेगा जो कि ठीक कांग्रेस अध्यक्ष श्री सीताराम केसरी ने 30 मार्च 1997 को संयुक्त मोर्चा सरकार से अपना समर्थन वापस ले लिया जिसके अन्तर्गत श्री देवगोड़ा को ठीक नवरात्र: पक्ष में ही यानि 11 अप्रैल 1997 ई. को प्रधानमन्त्री पद से हाथ धोने पड़े और श्री इन्द्र कुमार गुजराल वर्ष 1997 में भारत के नये प्रधानमंत्री बने।

## श्री सीताराम केसरी के पुनः अध्यक्ष चुने जाने की भविष्यवाणी सत्य साबित हुई।

अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी के कोषाध्यक्ष तथा अस्थाई कांग्रेसाध्यक्ष श्री सीताराम केसरी के वर्ष 1997 में पुनः अध्यक्ष चुने जाने के योग है। वे यह भविष्यवाणी सम्वत् 2054 विक्रमी के पप्पी पंचांग तथा दैनिक पंजाब केसरी के 28 दिसम्बर 1996 के अंक में छपी थी जो कि ठीक श्री सीताराम केसरी कांग्रेस की बागड़ोर सम्भालने के लिए पुनः राष्ट्रीय अध्यक्ष चुने गए। जबकि इनके सामने कांग्रेस के वरिष्ठ नेता श्री राजेश पायलट तथा शरद् पवार खड़े थे।

## पंजाब में सत्ता परिवर्तन के बारे में भविष्यवाणी सत्य निकली।

यह भविष्यवाणी तब सत्य साबित हुई जब फरवरी 1997 को पंजाब विधान सभा के आम चुनावों में इंका को भारी नुक्सान हुआ और अकाली-भाजपा गठबन्धन सरकार को भारी सफलता प्राप्त हुई और कांग्रेस की इस करारी हार के बाद श्रीमति राजिन्द्र कौर भटठल के स्थान पर श्री प्रकाश सिंह बादल पंजाब के पुनः मुख्य मन्त्री बने। यह भविष्यवाणी 28 दिसम्बर के दैनिक पंजाब केसरी तथा सम्वत् 2054 के पप्पी पंचांग के पृष्ठ नं. 63 पर अंकित है।

## "सात खप्पर" योगों के कारण सन् 1997 घातक सिद्ध हुआ

2054 विक्रमी के पप्पी पंचांग के पृष्ठ नं. 62 में यह भविष्यवाणी की गई थी इस वर्ष अगस्त 1997 से **"सात खप्पर योग"** आने के कारण देश-विदेश के कई प्रमुख विख्यात राष्ट्राध्यक्ष तक के लोगों को जानी खतरा पेश आ सकता है। जो कि ठीक **"सात खप्पर"** योगों के कारण हाल ही में हुई 31 अगस्त 1997 को पैरिस में एक कार दुर्घटना में विश्व प्रसिद्ध राजकुमारी डायना की मृत्यु हो गई जो कि एक बहुत दुखद घटना थी। डायना की मृत्यु को अभी सप्ताह भी नहीं हुआ था कि 5 सितम्बर 1997 ई. को भारत ने गरीबों की मसीहा मदर टैरेसा को खो दिया। इस प्रकार वर्ष 1997 में "खप्पर योगों" का प्रभाव इन दो महान विश्व प्रसिद्ध हस्तियों पर पड़ा। जिनकी मृत्यु ने सारे विश्व को हिला दिया है।

## भविष्यवाणियों की सत्यता ही पंचांग की शुद्धता
## सम्वत् 2054 विक्रमी की सत्य भविष्यवाणियों पर एक नज़र

### *वर्ष 1997 में रेलदुर्घटना, अग्नि काण्ड, बाढ़ादि, समुद्री जहाज व नौकाएँ आदि से भारी नुक्सान होने की भविष्यवाणियाँ पहले ही कर दी थी*

सम्वत् 2054 विक्रमी के पप्पी पंचांग के पृष्ठ नं. 62-63 में यह भविष्यवाणियां की गई थी कि इस वर्ष सन् 1997 ई. में रेल यान दुर्घटना, अग्नि काण्ड, समुद्री जहाज व नौकाओं के डूबने से भारी नुक्सान व भारी वर्षा के कारण जन-धन की हानि होगी। ठीक सन् 1997 ई. में ऐसा ही हुआ। कुछ प्रमुख घटनायें इस प्रकार थी। ● मक्का में अग्नि कांड से 4000 लोगों की मृत्यु, ●दिल्ली के उपहार सिनेमा त्रासदी ●विशाखापटनम् रिफाईनरी में भयंकर अग्नि काण्ड ●हिमाचल में चटटाने खिसकने से जन की हानि, ●महाराष्ट्र, आंध्र प्रदेश, गुजरात, हिमाचल में भारी वर्षा से जानी माली नुक्सान, ●पंजाब, हरियाणा में फरीदाबाद तथा मध्य प्रदेश में बिलासपुर ट्रेन त्रासदी तथा इसके अतिरिक्त कई सड़क दुर्घटनाएं घटित हुई ● सन् 1997 में विशेषकर जल से बहुत नुक्सान हुआ। कई नौकाएं व समुद्री जहाज पानी में डूब कर नष्ट हुए ●हाल ही में हैरती में एक समुद्री जहाज के पानी में डूब जाने से 300 लोगों को मृत्यु का सामना करना पड़ा। अगस्त 1997 के बाद की यह सबसे बड़ी त्रासदी थी। इससे प्रथम माल्टा में 200 भारतीयों की एक नौका के डूब जाने से मृत्यु हुई थी।

## भारत-पाक सीमा पर तनाव होने की भविष्यवाणी सत्य साबित हुई।

सम्वत् 2054 विक्रमी के पप्पी पंचांग के पृष्ठ नं. 63 कालम नं.1 पर स्पष्ट तौर पर लिखा है कि अगस्त 1997 तक का समय भारत-पाक सीमा पर भारी तनाव रह सकता है। इसी समय के दौरान पाकिस्तान भारत पर हमला भी कर सकता है जो कि ठीक 23 अगस्त 1997 को भारत-पाक सीमा पर गोला-बारी होने से पाकिस्तान के 70 सैनिक मारे गये। इसके बाद सितम्बर 1997 को पुनः गोला-बारी का सिलसिला जारी रहा।

## श्री राव के लिए समय अनुकूल न होने की भविष्यवाणी सत्य निकली।

पूर्व प्रधानमन्त्री श्री नरसिंह राव के बारे में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि वर्ष 1997 इनके लिए अनुकूल नहीं है। इन्हें वर्ष 1997 में मान-प्रतिष्ठा में कमी व निन्दा आदि के दौर से गुजरना पड़ेगा जो कि ठीक श्री राव के लिए समय अनुकूल न होने के कारण गम्भीर चुनौतियों व आरोपों का सामना करना पड़ रहा है तथा पुनः अदालती चक्करों में उलझना पड़ा।

# श्रीमति सोनिया गांधी के कांग्रेसाध्यक्ष बनने की भविष्यवाणी चार मास प्रथम ही कर दी थी

पप्पी पंचांग के मुख्य सम्पादक ज्योतिषी सुनील दत्त जेतली ने सम्वत् 2055 विक्रमी के पप्पी पंचांग के पृष्ठ नं 63 पर तथा दैनिक पंजाब केसरी में श्री मति सोनिया गांधी की जन्म कुण्डली देखने के पश्चात् भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि वर्ष 1998 ई. इनके लिए राजनैतिक तौर पर काफी शुभ फलादेश करने वाला है। वर्ष के शुरू से ही इन्हें राजनैतिक तौर पर कोई उच्च व आदरणीय पद मिलने के योग है। यश, गान इज्जत तथा वर्चस्व इस वर्ष पूरा बना रहेगा। *जो कि ठीक पूर्व कांग्रेसाध्यक्ष श्री सीता राम केसरी ने गुजराल सरकार से अपना समर्थन वापस ले लिया जिसके अन्तर्गत मध्यावधि चुनाव घोषित हुऐ और श्री मति सोनिया गांधी को दिसम्बर 1997 के अन्त में राजनैतिक में प्रवेश होना पड़ा। लोकसभा चुनावों में श्रीमति गांधी ने कांग्रेसाध्यक्ष श्री सीता राम केसरी का पूर्ण साथ दिया। मध्यावधि चुनावों के दौरान श्रीमति सोनिया गांधी भारत में ही नहीं! बल्कि विश्व में भी लोकप्रिय हुई और अप्रैल 1998 ई. में कांग्रेस कार्यकारणी कमेटी ने श्री केसरी का पत्ता साफ करके श्रीमति सोनिया गांधी को सर्वसम्मति से कांग्रेस अध्यक्ष चुन लिया। श्रीमति सोनिया गांधी के बारे में चार मास पहले की गई यह भविष्यवाणी सत्य साबित हुई।*

## गुजराल सरकार को सम्वत् 2055 से पूर्व ही सत्ता से हाथ धोना पड़ा

पूर्व प्रधान मंत्री श्री इन्द्र कुमार गुजराल के बारे में भविष्यवाणी करते हुऐ कहा था कि श्री गुजराल के लिए वर्ष 1998 अग्नि परीक्षा वाला होगा कांग्रेस अपना समर्थन वापिस ले लेगी जिससे प्रधान मंत्री श्री इन्द्र कुमार गुजराल को सम्वत् 2055 के शुरू होने से प्रथम ही अपना त्याग पत्र देना पड़ेगा। *जो कि ठीक कांग्रेसाध्यक्ष श्री सीता राम केसरी ने गुजराल सरकार से अपना समर्थन वापिस ले लिया और मध्यावधि चुनावों की घोषणा हुई जिसके अन्तर्गत श्री गुजराल को सम्वत् २०५५ विक्रमी के शुरू होने से ठीक १२ दिन पहले ही प्रधान मंत्री पद से अपना त्याग पत्र देना पड़ा।*

## श्री केसरी के लिए समय *QUIT NOT CERTAINTY FOR HOPE* वाला साबित हुआ

सन् 1998 ई. में पूर्व कांग्रेसाध्यक्ष श्री सीता राम केसरी के बारे में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि श्री केसरी के लिए वक्त द्विविधा जनक है। ऐसे योग के सम्बन्धित जातक जो भी योजना बनायेगा उसका उल्टा ही प्रभाव पड़ेगा अगर श्री केसरी सयुक्त मोर्चा सरकार से समर्थन वापिस लेने का इरादा बनायेगे तो उन्हे कोई लाभ न होगा और जो अपने पास अधिकार होंगे वो भी छिन जायेंगे। *जो कि ठीक श्री सीता राम केसरी ने सयुक्त मोर्चा सरकार से समर्थन वापिस लेकर मध्यावधि चुनाव करवा कर न तो स्वय सत्ता में आये उल्टा कांग्रेसाध्यक्ष पद से भी हाथ धोने पड़े। जिसके अन्तर्गत सन् 1998 ई. के पंचांग मे लिखा था कि इनके साथ अंग्रेजी की एक कहावत की याद ताजा होगी कि :–*

*(Quit not certainty for hope) अर्थात आधी छोड़ सारी को धावे, न आधी रहे न सारी पावे।*

## भूस्खलन, सूखा बाढ़ तथा भीषण गर्मी के कारण जन धन की हानि

सम्वत् 2055 विक्रमी के पप्पी पंचांग के पृष्ठ नं 61 पर देश के बारे में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि इस वर्ष भयंकर गर्मी पड़ने से लोगों को भूख प्यास तथा तंगदस्ती के कारण मृत्यु का सामना करना पड़ेगा। इसके अतिरिक्त भूस्खलन तथा प्रकृति प्रकोप से जन धन की हानि होगी बाढ़ आदि के बारे में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि इस वर्ष भारी वर्षा के कारण लोगों को मृत्यु का सामना करना पड़ेगा।

## पप्पी पञ्चांग — पंचांग ऐसा जो समझ में आये

### सम्वत् 2055 विक्रमी की सत्य भविष्यवाणियों पर एक नज़र

*जो कि ठीक वर्ष 1998 ई. में भीषण गर्मी के कारण हजारों लोगों को मृत्यु का सामना करना पड़ा उड़ीसा मे इस वर्ष गर्मी से मरने वालों की सख्या 2000 के करीब तक पहुच गई थी जो कि पिछले 48 वर्षों से ये एक रिकार्ड रहा। कैलाश मानसरोवर मार्ग पर पिथौरा गढ़ जिले में भूस्खलन के कारण कई लोगों की मौत की हुई और हजारों लोगों को इस भूस्खलन का सामना करना पड़ा। बाढ़ आदि के बारे मे भविष्यवाणी भी सत्य साबित हुई जो कि ठीक इस बार भारी वर्षा के कारण, बिहार, उत्तर प्रदेश पश्चिम बंगाल में बाढ़ादि के कारण लोगों को प्रलय जैसी स्थिति का सामना करना पड़ा। उत्तर प्रदेश में आई इस बाढ़ से 25 जिले इसकी चपेट में आ गऐ और कई लोगों को इस प्रलय का सामना करना पड़ा। भूकम्प आदि के बारे में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि इस बार विनाशकारी भूकम्प आने के योग है जो कि ठीक सन् 1998 ई. में अफगानिस्तान में तीन बार भूकम्प आने से हजारों लोगों की जाने गईं और कई लोगों को बेघर होना पड़ा। इसके अतिरिक्त हवाई दुर्घटनाओं तथा रेल दुर्घटनाओं से भारी क्षति हुई।*

## श्रीमति बेनज़ीर भूटटों के लिए वर्ष 1998 परेशानी वाला।

पाकिस्तान की पूर्व प्रधान मंत्री श्रीमति बेनज़ीर भूटटों के बारे में भविष्यवाणी करते हुए कहा था कि इनके लिए परेशानियां दिन प्रति दिन बढ़ती ही जायेगी। मार्च 1998 से जुलाई 1998 के दौरान कैद योग भी बन रहा है मगर जन्म कुण्डली में गुरू की शनिश्चर व राहु पर दृष्टि होने से जेल जाने से बचाव भी हो जायेगा। *इस भविष्यवाणी की सत्यता भी छुपी नही है कि पाकिस्तान की पूर्व राष्ट्रपति श्रीमति बेनज़ीर भूटटो को मार्च 1998 से लेकर पंचांग लिखने तक दो बार कैद योग होते जमानत पर रिहा होना पड़ा।*

## युद्ध के काले बादल छा जायेंगे मगर भारत युद्ध से इन्कार करेगा।

इस भविष्यवाणी की सत्यता भी आप सब पाठकों से छुपी नहीं है कि पोखरन में भारत द्वारा परमाणु परीक्षण करने के बाद पाकिस्तान ने अपने देश में भी पांच परमाणु परीक्षण किये और भारतीय सरहदों पर रूक रूक कर गोलीबारी भी की। जिसके अन्तर्गत जम्मू कश्मीर के आस पास क्षेत्रों में स्थिति काफी चिन्ता जनक रही और आम जनता को प्रभावित होना पड़ा। पाकिस्तान की तरफ से भारत के साथ युद्ध करने की योजना पूरी तरह से तैयार थी मगर भारत इसके विरुद्ध था। *सम्वत् 2055 वि. के. पंचांग के पृष्ठ नं. 62 पर व कालम न. 2 पर यह भविष्यवाणी की गई थी कि युद्ध के काले बादल छा जायेंगे मगर भारत युद्ध से इन्कार करेगा। पंचांग लिखने तक भारतीय सरहदों पर पाकिस्तान द्वारा जम्मू कश्मीर क्षेत्र में गोलीबारी अभी भी जारी है।*

